

# अथर्ववेद-

# ब्रह्मविद्या-प्रकरण

## भूमिका

अथर्ववेदमें २० काण्ड हैं। उनमें तेरहसे अठारहवें काण्डतक विषयवार मंत्र संग्रह है, जैसा देखिये—

### प्रकरणानुसार सात काण्ड

१३ वें काण्डमें अध्यात्म प्रकरण है।
१४ ,, ,, विवाह ,, ,,
१५ ,, ,, व्रात्य ,, ,,
१६ ,, ,, दुःखविमोचन ,, ,,
१७ ,, ,, अभ्युदय ,, ,,
१८ ,, ,, पितृमेध ,, ,,
२० ,, ,, इन्द्रसूक्त ,, ,,

इस तरह ये सात काण्ड व्यवस्थित और प्रकरण-बद्ध हैं। परंतु १२ वें काण्डतक तथा उन्नीसवें काण्डमें विषयवार सूक्त संग्रह नहीं है। देखिये—

१ प्रथम काण्डमें ४ मंत्रोंके सूक्त अधिक हैं—
२ द्वितीय ,, ५ ,, ,, ,, ,,
३ तृतीय ,, ६ ,, ,, ,, ,,
४ चतुर्थ ,, ७ ,, ,, ,, ,,
५ पञ्चम ,, ११ ,, ,, ,, ,,
६ षष्ठ ,, ३ ,, ,, ,, ,,
७ सप्तम ,, १-२ ,, ,, ,, ,,

इस तरह सूक्तोंमें मंत्र संख्याके अनुसार ये सात काण्ड संग्रहित किये हैं। अर्थात् ये काण्ड विषयक्रमानुसार नहीं हैं। इन काण्डोंमें सूक्तोंमें विषय कौन-कौनसे आये हैं यह अब देखिये—

### अथर्ववेद काण्डोंमें सूक्त

#### प्रथम काण्ड

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | मेधाजननं | ४ |
| २ | रोगोपशमनं | ४ |
| ३ | मूत्रमोचन | ९ |
| ४ | अपां भेषज | ४ |
| ५ | अपां भेषज | ४ |
| ६ | अपां भेषज | ४ |
| ७ | यातुधाननाशन | ७ |
| ८ | यातुधाननाशन | ४ |
| ९ | विजय॰ | ४ |
| १० | पाशविमोचन | ४ |
| ११ | प्रसूति॰ | ६ |
| १२ | यक्ष्मनाशनं | ४ |
| १३ | विद्युत् | ४ |

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १४ | कन्या | ४ |
| १५ | पुष्टिकर्म | ४ |
| १६ | शत्रुबाधन | ४ |
| १७ | धमनीबंधन | ४ |
| १८ | अलक्ष्मीनाशन | ४ |
| १९ | शत्रुनिवारण | ४ |
| २० | शत्रुनिवारणं | ४ |
| २१ | शत्रुनिवारणं | ४ |
| २२ | हृद्रोगकामिलानाशन | ४ |
| २३ | श्वेतकुष्ठनाशनं | ४ |
| २४ | श्वेतकुष्ठनाशनं | ४ |
| २५ | ज्वरनाशनं | ४ |
| २६ | शर्मप्राप्तिः | ४ |
| २७ | स्वस्त्ययन | ४ |
| २८ | रक्षोघ्न | ४ |
| २९ | राष्ट्राभिवर्धन सपत्नक्षयणं | ६ |
| ३० | दीर्घायु | ४ |
| ३१ | पाशमोचनं | ४ |
| ३२ | महद्ब्रह्म | ४ |
| ३३ | आप. | ४ |
| ३४ | मधुविद्या | ५ |
| ३५ | दीर्घायु | ४ |
| | | १५३ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ४ | मन्त्रोंके | सूक्त | ३० | मंत्र | १२० |
| ५ | ,, | ,, | १ | ,, | ५ |
| ६ | ,, | ,, | २ | ,, | १२ |
| ७ | ,, | ,, | १ | ,, | ७ |
| ९ | ,, | ,, | १ | ,, | ९ |
| | | | ३५ | | १५३ |

प्रथम काण्डमें ४ मन्त्रोंके सूक्त अधिक हैं ।

× ×

## द्वितीय काण्ड

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | परमं धाम | ५ |
| २ | भुवनपति. | ५ |
| ३ | आस्रावभेषज | ६ |
| ४ | दीर्घायु | ६ |
| ५ | इन्द्रस्य वीर्याणि | ७ |
| ६ | सपत्नहा अग्नि | ५ |
| ७ | शापमोचनं | ५ |
| ८ | क्षेत्रियरोगनाशनं | ५ |
| ९ | दीर्घायु | ५ |
| १० | पाशमोचनं | ८ |
| ११ | श्रेयःप्राप्तिः | ५ |
| १२ | शत्रुनाशनं | ८ |
| १३ | दीर्घायुः | ५ |
| १४ | दस्युनाशनं | ६ |
| १५ | अभयप्राप्ति | ६ |
| १६ | सुरक्षा | ५ |
| १७ | बलप्राप्तिः | ७ |
| १८ | शत्रुनाशनं | ५ |
| १९ | शत्रुनाशनं | ५ |
| २० | शत्रुनाशन | ५ |
| २१ | शत्रुनाशनं | ५ |
| २२ | शत्रुनाशनं | ५ |
| २३ | शत्रुनाशनं | ५ |
| २४ | शत्रुनाशनं | ८ |
| २५ | पृश्निपर्णी | ५ |
| २६ | पशुसंवर्धनं | ५ |
| २७ | शत्रुपराजय. | ७ |
| २८ | दीर्घायु | ५ |
| २९ | दीर्घायु· | ७ |
| ३० | कामिनीमनोऽभिमुखीकरण | ५ |
| ३१ | कृमिजंभनं | ५ |
| ३२ | कृमिजंभनं | ६ |
| ३३ | यक्ष्मविबर्हण | ७ |
| ३४ | पशव | ५ |
| ३५ | विश्वकर्मा | ५ |
| ३६ | पतिवेदनं | ८ |
| | | २०७ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ५ | मंत्रोंके | सूक्त | ११ | मंत्र | ११० |
| ६ | ,, | ,, | ५ | ,, | ३० |
| ७ | ,, | ,, | ५ | ,, | ३५ |
| ८ | ,, | ,, | ४ | ,, | ३२ |
| | | | ३६ | | २०७ |

द्वितीय काण्डमें ५ मंत्रोंके सूक्त अधिक हैं।

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| २७ | शत्रुनिवारण | ६ |
| २८ | पशुपोषण | ६ |
| २९ | अवि | ८ |
| ३० | सांमनस्य | ७ |
| ३१ | यक्ष्मनाशन | ११ |
| | | १३० |

× × ×

## तृतीयं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | शत्रुसेनासंमोहन | ६ |
| २ | शत्रुसेनासंमोहन | ६ |
| ३ | स्वराज्ये राज्ञः स्थापना | ६ |
| ४ | राज्ञः संवरण | ७ |
| ५ | राष्ट्रस्य राजा | ८ |
| ६ | शत्रुनाशन | ८ |
| ७ | यक्ष्मनाशन | ७ |
| ८ | राष्ट्रधारण | ६ |
| ९ | दु:खनाशन | ६ |
| १० | रायस्पोषप्राप्ति | १३ |
| ११ | दीर्घायु | ८ |
| १२ | शालानिर्माण | ९ |
| १३ | आप. | ७ |
| १४ | गोष्ठः | ६ |
| १५ | वाणिज्य | ८ |
| १६ | स्वस्तये प्रार्थना | ७ |
| १७ | कृषि | ९ |
| १८ | वनस्पति | ६ |
| १९ | क्षत्र | ८ |
| २० | रयिसंवर्धन | १० |
| २१ | शान्तिः | १० |
| २२ | वर्च प्राप्ति | ६ |
| २३ | वीरप्रसूतिः | ६ |
| २४ | समृद्धिप्राप्ति | ७ |
| २५ | कामस्य इषु | ६ |
| २६ | आत्मरक्षा | ६ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | मंत्रोंवाले | सूक्त | १३ | मंत्र | ७८ |
| ७ | ,, | ,, | ६ | ,, | ४२ |
| ८ | ,, | ,, | ६ | ,, | ४८ |
| ९ | ,, | ,, | २ | ,, | १८ |
| १० | ,, | ,, | २ | ,, | २० |
| ११ | ,, | ,, | १ | ,, | ११ |
| १३ | ,, | ,, | १ | ,, | १३ |
| | | | ३१ | | २३० |

तृतीय काण्डमें ६ मंत्रोंके सूक्त अधिक हैं।

× × ×

## चतुर्थं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | ब्रह्मविद्या | ७ |
| २ | आत्मविद्या | ८ |
| ३ | शत्रुनाशन | ७ |
| ४ | वाजीकरण | ८ |
| ५ | स्वापन | ७ |
| ६ | विषघ्न | ८ |
| ७ | विषघ्न | ७ |
| ८ | राज्याभिषेक | ७ |
| ९ | आंजन | १० |
| १० | शंखमणिः | ७ |
| ११ | अनड्वान् | १२ |
| १२ | रोहिणी | ७ |
| १३ | रोगनिवारण | ७ |
| १४ | स्वर्ज्योति | ९ |
| १५ | वृष्टि | १६ |
| १६ | सत्य-अनृत | ९ |

| सूक्त | नाम | मन्त्र |
|---|---|---|
| १३२ | स्मर | ५ |
| १३३ | मेखलाबंधन | ५ |
| १३४ | शत्रुनाशन | ३ |
| १३५ | बलप्राप्तिः | ३ |
| १३६ | केशदृहण | ३ |
| १३७ | केशवर्धन | ३ |
| १३८ | क्लीबत्व | ५ |
| १३९ | सौभाग्यवर्धन | ५ |
| १४० | सुमगलौ दन्तौ | ३ |
| १४१ | गोकर्णयोर्लक्ष्मकरण | ३ |
| १४२ | अन्नसमृद्धि | ३ |
| | | ४५४ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३ | मन्त्रोंके | सूक्त | १२२ | मन्त्र | ३६६ |
| ४ | ,, | ,, | १२ | ,, | ४८ |
| ५ | , | , | ८ | ,, | ४० |
| | | | १४२ | | ४५४ |

षष्ठ काण्डमें ३ मन्त्रोंके सूक्त अधिक हैं।

× ×

## सप्तमं काण्डं

| सूक्त | नाम | मन्त्र |
|---|---|---|
| १ | आत्मा | २ |
| २ | आत्मा | १ |
| ३ | आत्मा | १ |
| ४ | विश्वप्राण | १ |
| ५ | आत्मा | ५ |
| ६ | अदितिः | ४ |
| ७ | आदित्या | १ |
| ८ | शत्रुनाशनं | १ |
| ९ | स्वस्तिदा पूषा | ४ |
| १० | सरस्वती | १ |
| ११ | सरस्वता | १ |
| १२ | राष्ट्रसभा | ४ |
| १३ | शत्रुनाशन | २ |
| १४ | सविता | ४ |
| १५ | सविता | १ |
| १६ | सविता | १ |
| १७ | द्रविण | ४ |
| १८ | वृष्टि | २ |
| १९ | प्रजा | १ |
| २० | अनुमति | ६ |
| २१ | एको विभु | १ |
| २२ | ज्योतिः | २ |
| २३ | दुःस्वप्ननाशन | १ |
| २४ | सविता | १ |
| २५ | विष्णुः | १ |
| २६ | विष्णु | ८ |
| २७ | इडा | १ |
| २८ | स्वस्ति | १ |
| २९ | अग्नाविष्णू | २ |
| ३० | अञ्जन | १ |
| ३१ | शत्रुनाशन | १ |
| ३२ | दीर्घायुः | १ |
| ३३ | दीर्घायुः | १ |
| ३४ | शत्रुनाशनं | १ |
| ३५ | सपत्नीनाशन | ३ |
| ३६ | अञ्जन | १ |
| ३७ | वास | १ |
| ३८ | केवल पति | ५ |
| ३९ | आपः | १ |
| ४० | सरस्वान् | २ |
| ४१ | सुपर्णः | २ |
| ४२ | पापमोचन | २ |
| ४३ | वाक् | १ |
| ४४ | इन्द्राविष्णू | १ |
| ४५ | ईर्ष्यानिवारणं | २ |
| ४६ | सिनीवाली | ३ |
| ४७ | कुहू | २ |
| ४८ | राका | २ |
| ४९ | देवपत्न्य | २ |
| ५० | विजयः | ९ |
| ५१ | परिपाण | १ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ,, | ,, | १० | ,, | ३० |
| ४ | ,, | ,, | ११ | ,, | ४४ |
| ५ | ,, | ,, | ३ | ,, | १५ |
| ६ | ,, | ,, | ४ | ,, | २४ |
| ७ | ,, | ,, | ३ | ,, | २१ |
| ८ | ,, | ,, | ३ | ,, | २४ |
| ९ | ,, | ,, | १ | ,, | ९ |
| ११ | ,, | ,, | १ | ,, | ११ |
| | | | ११८ | | २८६ |

इस सप्तम काण्डमें १।२ मंत्रोंके सूक्त अधिक हैं।

× × ×

## अष्टमं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | दीर्घायुः | २१ |
| २ | दीर्घायुः | २८ |
| ३ | शत्रुनाशनं | २६ |
| ४ | शत्रुदमनं | २५ |
| ५ | प्रतिसरमणिः | २२ |
| ६ | गर्भदोषनिवारणं | २६ |
| ७ | ओषधयः | २८ |
| ८ | शत्रुपराजयः | २४ |
| ९ | विराट् | २६ |
| १० | विराट् | ६७ |
| | | २९३ |

× × ×

## नवमं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | मधुविद्या | २४ |
| २ | कामः | २५ |
| ३ | शाला | ३१ |
| ४ | ऋषभः | २४ |
| ५ | अजः | ३८ |
| ६ | अतिथिसत्कारः | ७३ |
| ७ | गौः | २६ |
| ८ | यक्ष्मनाशनं | २२ |
| ९ | आत्मा | २२ |
| १० | आत्मा | २८ |
| | | ३१३ |

\+ + +

## दशमं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | कृत्यादूषणं | ३२ |
| २ | ब्रह्म. | ३३ |
| ३ | वरणमणि. | २५ |
| ४ | सर्पविषदूरीकरणं | २६ |
| ५ | विजयः | ५० |
| ६ | मणिबंधनं | ३५ |
| ७ | सर्वाधारः | ४४ |
| ८ | ज्येष्ठब्रह्म | ४४ |
| ९ | शतौदना गौः | २७ |
| १० | वशा गौः | ३४ |
| | | ३५० |

\+ + +

## एकादशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | ब्रह्मौदन | ३७ |
| २ | रुद्रः | ३१ |
| ३ | ओदनः | ५६ |
| ४ | प्राणः | २६ |
| ५ | ब्रह्मचर्यं | २६ |
| ६ | पापमोचनं | २३ |
| ७ | उच्छिष्टं ब्रह्म | २७ |
| ८ | अध्यात्मं | ३४ |
| ९ | शत्रुनिवारण | २६ |
| १० | शत्रुनिवारणं | २७ |
| | | ३१३ |

\+ + +

## द्वादशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | मातृभूमिः | ६३ |
| २ | यक्ष्मनाशनं | ५५ |
| ३ | स्वर्ग-ओदनः | ६० |
| ४ | वशा गौः | ५३ |
| ५ | ब्रह्मगवी | ७३ |
| | | ३०४ |

\+ + +

## त्रयोदशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | अध्यात्मं | ६० |
| २ | अध्यात्मं | ४६ |
| ३ | अध्यात्मं | २६ |
| ४ | अध्यात्मं | ५६ |
| | | १८८ |

\+ + +

## चतुर्दशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | विवाह प्रकरणं | ६४ |
| २ | विवाह प्रकरणं | ७५ |
| | | १३९ |

\+ + +

## पंचदशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | अध्यात्म प्रकरणं<br>व्रात्य प्रकरण<br>१८ पर्यायाः | २२० |

\+ + +

## षोडशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | दुःखमोचनं<br>९ पर्यायाः | १०३ |

\+ + +

## सप्तदशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | अभ्युदयाय प्रार्थना | ३० |

× × ×

## अष्टादशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | पितृमेधः | ६१ |
| २ | पितृमेधः | ६० |
| ३ | पितृमेधः | ७३ |
| ४ | पितृमेधः | ८९ |
| | | २८३ |

× × ×

## एकोनविंशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १ | यज्ञः | ३ |
| २ | आपः | ५ |
| ३ | जातवेदाः | ४ |
| ४ | आकूतिः | ४ |
| ५ | जगतो राजा | १ |
| ६ | जगद्बीजः पुरुषः | १६ |
| ७ | नक्षत्राणि | ५ |
| ८ | नक्षत्राणि | ७ |
| ९ | शान्तिः | १४ |
| १० | शांतिः | १० |
| ११ | शांतिः | ६ |
| १२ | दीर्घायु | १ |
| १३ | एकवीरः | ११ |
| १४ | अभयं | १ |
| १५ | अभयं | ६ |
| १६ | अभयं | २ |
| १७ | सुरक्षा | १० |
| १८ | सुरक्षा | १० |
| १९ | शर्म | ११ |
| २० | सुरक्षा | ४ |
| २१ | छंदांसि | १ |

| सूक्त | नाम | मन्त्र | सूक्त | नाम | मन्त्र |
|---|---|---|---|---|---|
| २२ | ब्रह्मा | २२ | ५८ | यज्ञ | ६ |
| २३ | अथर्वाण | ३० | ५९ | यज्ञ | ३ |
| २४ | राष्ट्रं | ८ | ६० | अगानि | ० |
| २५ | अश्व | १ | ६१ | पूर्णायु | १ |
| २६ | हिरण्यधारण | ४ | ६२ | सर्वप्रियत्व | १ |
| २७ | सुरक्षा | १५ | ६३ | आयुर्वर्धन | १ |
| २८ | दर्भमणि | १० | ६४ | दीर्घायुत्व | ४ |
| २९ | दर्भमणि | ९ | ६५ | अवन | १ |
| ३० | दर्भमणि | ५ | ६६ | असुरक्षयण | १ |
| ३१ | औदुंबरमणि | १४ | ६७ | दीर्घायुत्व | ८ |
| ३२ | दर्भ | १० | ६८ | वेदोक्त | १ |
| ३३ | दर्भ | ५ | ६९ | आपः | ४ |
| ३४ | जंगिडमणि | १० | ७० | पूर्णायु | १ |
| ३५ | जंगिडमणि | ५ | ७१ | वेदमाता | १ |
| ३६ | शतवारो मणि | ६ | ७२ | परमात्मा वेदाश्च | १ |
| ३७ | बलप्राप्ति | ४ | | | ४५३ |
| ३८ | यक्ष्मनाशन | ३ | | | |
| ३९ | कुष्ठनाशन | १० | | | |
| ४० | मेधा | ४ | | | |
| ४१ | राष्ट्र बलमोजश्च | १ | | | |
| ४२ | ब्रह्मयज्ञ | ४ | | | |
| ४३ | ब्रह्मा | ८ | | | |
| ४४ | भैषज्य | १० | | | |
| ४५ | आंजन | १० | | | |
| ४६ | अस्तृतमणि | ७ | | | |
| ४७ | रात्रिः | ९ | | | |
| ४८ | रात्रि | ६ | | | |
| ४९ | रात्रि | १० | | | |
| ५० | रात्रि | ७ | | | |
| ५१ | आत्मा | २ | | | |
| ५२ | काम | ५ | | | |
| ५३ | काल | १० | | | |
| ५४ | कालः | ५ | | | |
| ५५ | रायस्पोषप्राप्ति | ६ | | | |
| ५६ | दुःष्वप्ननाशन | ६ | | | |
| ५७ | दुःष्वप्ननाशन | ५ | | | |

× × ×

## विंशं काण्डं

| सूक्त | नाम | मंत्र |
|---|---|---|
| १४३ | इन्द्रसूक्तानि | ९५८ |
| | कुल मंत्र | ५९७७ |

× × ×

अर्थात् इन १३–१८,२० सात काण्डोंमें सात प्रकरण हैं। प्रथमके १२ काण्डोंमें तथा उन्नीसवें काण्डमें प्रकरण नहीं हैं। इनमें प्रकरणानुसार सूक्त एकत्रित किये जांय, तो अध्ययनका अपूर्व सुविधा हो सकती है। इसका विचार सबको करना चाहिये।

पूर्व स्थानमें क्षात्र प्रकरण (पृ ९, १०) चिकित्सा प्रकरण (पृ ११,१२) दिये हैं। इन सूक्तोंका परस्पर सम्बन्ध देखकर इन सूक्तोंको एकत्रित किया जायगा तो अध्ययनके लिये कितना अच्छा होगा। आजके सूक्त विषयानुसार संग्रहित किये नहीं हैं। उन सबको विषयानुसार संग्रहित करनेसे अध्ययन करनेवालोंको अर्थका अनुसंधान सहज हो सकता है।

## विषयवार संग्रह

*ब्रह्मज्ञान, ईश्वर, राज्यशासन, मातृभूमि, चिकित्सा, युद्ध, शत्रुपराजय* ऐसे ४०।५० विषयोंके नीचे उस उस विषयके

सूक्त क्रमसे रखे जांय तो वेदकी दुर्बोधता स्वयं दूर होगी। और संस्कृतज्ञ पाठकोंको वेदका नित्य पाठ करना और उससे लाभ प्राप्त करना सहज होगा।

## देवतावार मंत्रोंके प्रकरण

ऋग्वेदकी आजकी व्यवस्था ऋषिक्रमानुसार है। केवल नवम मंडल '**सोम देवता**' का है। अत वह बनी बनाई '**दैवत संहिता**' है। '**अग्नि, इन्द्र, मरुत्, सोम, अश्विनौ, औषधि**' आदि देवताओंके मन्त्र एकत्रित किये जाय और चारों वेदोंके मन्त्र देवतानुसार रखे जांय तो एक एक देवताके मन्त्र इकट्ठे अध्ययनके लिये मिलेंगे और प्रकरणानुसार मन्त्र रहनेसे अर्थज्ञान होनेके लिये बडी सुविधा होगी।

आजकी संहिताएं वैसी ही रहेंगी। उनमें कुछ न्यून वा अधिक करना नहीं है। परन्तु दैवत-संहिता बनाकर विषयानुसार मन्त्र इसलिये इकट्ठे करने हैं, कि पाठकोंको एक विषयका ज्ञान सहज हो जाय, जैसा—

१ इन्द्र सूक्तोंसे युद्धव्यवस्थाका ज्ञान
२ मरुत् सूक्तोंसे सैन्यव्यवस्थाका ज्ञान
३ अश्विनौ सूक्तोंसे आरोग्य व्यवस्थाका ज्ञान

इस तरह अन्यान्य देवताओंके सूक्तोंसे अन्यान्य विषयोंका ज्ञान होना सहज है। आज एकत्रित मंत्र न होनेके कारण किसीको अर्थका अनुसंधान ही नहीं रहता। इसलिये इस तरह विषयवार तथा देवतावार मन्त्रसंग्रह करनेकी आज बडी आवश्यकता है।

अध्ययनकी सुविधाके लिये यह दैवत संहिता मुद्रित की जायगी। इसमें वैदिक संहिताओंके सर्व मंत्र प्रकरणके अनुसार रहेंगे। एक भी मन्त्र छोडा नहीं जायगा। यह 'वेद' ग्रंथ आठ नौ सौ पृष्ठोंका सदासर्वदा पास रखने योग्य होगा। विशेष बडा भी नहीं होगा। मूल्य भी स्वल्प ही होगा।

सब वेद धर्मको माननेवाले विद्वान् इस विषयका विचार करें और आजकी कठिनताको दूर करनेके लिये स्वकीय संमति प्रदर्शित करके सहायता करें।

इन अथर्ववेदीय सूक्तोंके नाम देखनेसे सहजहीसे ध्यानमें आ सकता है कि अथर्ववेदके प्रथमके १२ काण्डोंमें और उन्नीसवें काण्डमें सूक्त संग्रह विषयानुसार नहीं है। काण्ड १३ से १८ तक और बीसवां काण्ड ये सात काण्ड प्रकरणानुसार हैं। वैसे अन्य काण्ड भी विषयानुसार किये जाय, तो विषय समझनेके लिये कितना सुगम होगा, यह पाठक विचार करके देख सकते हैं।

इस '**ब्रह्मज्ञान प्रकरण**' में करीब करीब ७५ सूक्त ब्रह्मज्ञानसे संबंध रखनेवाले एकत्रित रखे हैं। पाठक इनका विचार करेंगे तो ब्रह्मके विषयमें अथर्ववेदके मंत्रोंका क्या कहना है, वह ठीक तरह समझमें आ सकता है। यहां काण्डवार जो सूक्त लिये हैं वे ये हैं—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ प्रथम | काण्ड | सूक्त | १३, ३०; ३२ | — ३ सूक्त |
| २ द्वितीय | ,, | ,, | १; २; ११;१६;३४ | — ५ ,, |
| ३ तृतीय | ,, | ,, | १६ | — १ ,, |
| ४ चतुर्थ | ,, | ,, | १; २; ११,१४; १६; २० | — ६ ,, |
| ५ पंचम | ,, | ,, | १;२; ६;९;१०; ११ | — ६ ,, |
| ६ षष्ठ | ,, | ,, | १;२; ३१; ३३; ३४; ३५; ३६, ८०; १११; १२३ | — १० ,, |
| ७ सप्तम | ,, | ,, | १;२,३;४,५;९; १४; १५;१७;२१,२२,२४; २५;२६,४०;४१;४४; ६३;६६;६७;७१,८३, ८७;१०२;१०५;१०६ | — २६ ,, |
| ८ अष्टम | ,, | ,, | ९ | — १ ,, |
| ९ नवम | ,, | ,, | ९, १० | — २ ,, |
| १० दशम | ,, | ,, | २; ७; ८ | — ३ ,, |
| ११ एकादश | ,, | ,, | ७ | — १ ,, |
| १२ द्वादश | ,, | — | | — ० — |
| १३ त्रयोदश | ,, | ,, | १-९ | — ९ ,, |
| १४ चतुर्दश | ,, | — | | — — |
| १५ पंचदश | ,, | ,, | १, १८ | — १८ ,, |
| १६ षोडश | ,, | ,, | १-९ | — ९ ,, |
| १७ सप्तदश | ,, | — | | — ० — |
| १८ अष्टादश | ,, | — | | — ० — |
| १९ एकोनविंश | ,, | ,, | ३;५;६;४३;५१;७२ | — ६ ,, |
| २० विंश | ,, | — | | — ० — |
| | | | कुल सूक्त | १०६ |

इस तरह ब्रह्मज्ञानसे संबंध रखनेवाले सूक्त इस ग्रंथमें संगृहित किये हैं। अब देखना है कि इनसे ब्रह्मके कौनसे गुण प्रकट हो रहे हैं।

## कमलमें ब्रह्म

**पुण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्।**
**तस्मिन् यद् यक्षं आत्मन्वत् तद्वै ब्रह्मविदो विदुः॥**
(१०।८।४३)

नौ द्वारोंवाला कमल तीन गुणोंसे वेष्टित है, उसमें जो आत्मवान् यक्ष रहता है, उसको ब्रह्मज्ञानी जानते हैं।

*यह हृदयकमल है। इसमें आत्मवान् यक्ष रहता है, यही मनुष्योंके लिये जानने योग्य विषय है। इसके यथावत् जाननेसे ही मनुष्यका जीवन कृतकृत्य हो सकता है और इसको न जाननेसे मनुष्यका जीवन निरर्थक होता है। अतः ब्रह्मज्ञानके विषयको यथावत् जाननेका यत्न मनुष्योंको करना चाहिये, इसीलिये ब्रह्मज्ञानके साथ संबंध रखनेवाले ये सूक्त यहां इकट्ठे किये हैं।*

## जनक

१ त्वं विश्वेषां जनिता यथासः (४।१।७)— तू सबका उत्पन्नकर्ता है।

२ त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी, त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि त्वं जातो भवसि विश्वतो मुखः (१०।८।२७)— तू स्त्री, तू पुरुष, तू कुमार और कुमारी है, तू वृद्ध होकर दण्डके साथ चलता है, पर तू चारों ओर मुखवाला है।

३ उतैषां पिता, उत वा पुत्र एषां, उतैषां ज्येष्ठ उत वा कनिष्ठः (१०।८।२८)— तू इनका पिता, और इनका पुत्र, इनसे श्रेष्ठ और कनिष्ठ है।

४ एको ह देवो मनसि प्रविष्टः प्रथमो जातः स उ गर्भे अन्तः— एक देव मनमें प्रविष्ट हुआ है, वह प्रथम जन्मा, फिर वह गर्भमें आया है।

५ एषा पुराणी परि सर्वं बभूव (१०।८।३०)— यह पुराणी है, सब होगई है।

६ अन्ति सन्तं न जहाति, अन्ति सन्तं न पश्यति (१०।८।३२)— पास होनेपर छोडता नहीं, समीप होनेपर भी दीखता नहीं।

७ पश्य देवस्य काव्यं न ममार न जीर्यति— देवका काव्य देखो, जो मरता नहीं और न जीर्ण होता है।

८ यो विद्यात् सूत्रं विततं यस्मिन्नोताः प्रजा इमाः, सूत्रं सूत्रस्य यो विद्यात् स विद्याद्ब्राह्मणं महत् (१०।८।३७)— जो फैले हुए सूत्रको जानता है जिसमें सब प्रजाएं पिरोयी हैं, सूत्रका सूत्र जो जानता है वह बडे ब्रह्मको जानता है।

९ स्तुहि देवं सवितारं (६।१।१)— सबके उत्पादक देवकी स्तुति कर। (सविता— अपनेमेंसे सबका प्रसव करनेवाला देव)

१० अहं जजान पृथिवीमुत द्यां, अहं ऋतूंरजनयं सप्त सिन्धून् (६।६१।३)— मैंने पृथिवी और द्यु बनायी, मैंने ऋतु बनाये और सात सागर भी मैंने बनाये।

## सर्वव्यापक और सर्वाधार

१ स बुध्न्यादाष्ट्र जनुषोऽभ्यग्रं (४।१।५)— वह प्रकट होते ही चारों ओर फैला है।

२ यो भूतं च भव्यं च सर्वं यश्चाधितिष्ठति (१०।८।१)— जो भूत भविष्य सबका अधिष्ठाता है।

३ स्कम्भेनेमे विष्टभिते द्यौश्च भूमिश्च तिष्ठतः (१०।८।२)— सर्वाधार परमेश्वरने आधार दिये ये द्यु और भूमि रह रहे हैं।

४ स्कम्भ इदं सर्वमात्मन्वत् यत् प्राणन्निमिषच्च यत्— सर्वाधार ईश्वरके आधार पर ही सब आत्मावाला, प्राणवाला तथा आंखें झपकनेवाला रहता है।

५ आविः सन्निहितं गुहा जरन्नाम महत्पदम्, तत्रेदं सर्वमार्पितमेजत्प्राणत् प्रतिष्ठितम् (१०।८।६)— पास ही हृदयगुफामें वह बडा पद है, उसमें हिलनेवाला, प्राणवाला जो है वह सब आधारित हुआ है।

६ तदाधार पृथिवीं विश्वरूपं, तत्संभूय भवत्येकमेव (१०।८।११)— वह विश्वरूप पृथिवीको धारण करता है, वह सब मिलकर एक ही होता है।

७ अनन्तं विततं पुरुत्रा (१०।८।१२)— अनन्त चारों ओर फैला है।

८ अनन्तं अन्तवच्च समन्ते— अनन्त और अन्तवाला ये दोनों परस्पर मिले हैं।

९ ते नाकपालश्चरति विचिन्वन्, विद्वान् भूतमुत भव्यमस्य— भूत और भव्य जानता हुआ स्वर्गपालक विवेक करता हुआ चलता है।

१० ततः परिष्वजीयसी देवता सा मम प्रिया (१०।८।२६)— जो सबको आलिंगन देनेवाली देवता है वह मुझे प्रिय है।

११ इयं कल्याणी अजरा मर्त्यस्य अमृता गृहे

( १०।८।२६ )— यह कल्याण करनेवाली देवता मर्त्यके घर अमर है।

१२ *न तत्पृथिव्यां नो दिवि येन प्राणन्ति वीरुधः* ( १।३२।१ )— जिससे वनस्पतियां आदि जीवित रहती हैं वह पृथिवीमें या द्युलोकमें ही नहीं है, वह सर्वत्र है।

१३ तमु ष्टुहि यो अन्तः सिन्धौ सूनुः (६।१।२)- सब समुद्रके अन्दर जो सत्यकी प्रेरणा करनेवाला है उसकी स्तुति कर।

१४ युवान अद्रोघवाचं सुशेवं ( स्तुहि )- जो सदा तरुण, द्रोहरहित वाणीसे युक्त है और सेवा करने योग्य है, उसकी स्तुति कर।

१५ अनड्वान् दाधार पृथिवीं उत द्यां (४।११।१)- संचालकने पृथिवी और द्योको धारण किया है। ( अनड्वान्- बैल, विश्वशकटका चलानेवाला ईश्वर )

१६ अनड्वान् दाधार उर्वन्तरिक्षम्— विश्वशकटके संचालकने इस बडे अन्तरिक्षको धारण किया है।

१७ अनड्वान् दाधार प्रदिशः षड् उर्वीः, अनड्वान् विश्वं भुवनमाविवेश— उस संचालकने विस्तृत छः दिशाओंमें रहनेवाले विश्वका धारण किया है और वही उसमें प्रविष्ट होकर रह रहा है।

१८ इन्द्रो जातो मनुष्येष्वन्तः (४।११।३ )— प्रभु मनुष्योंके अन्दर रहता है।

१९ *अनड्वान् दुहे सुकृतस्य लोके* ( ४।११।४ )- यह विश्वशकटका चालक पुण्यलोकमें दुहकर देता है।

२० *यो विश्वजित् विश्वभृद् विश्वकर्मा* (४।११।५)- जो विश्वको जीतनेवाला, विश्वका भरण करनेवाला और सब कर्मोंका कर्ता है।

२१ *येन देवाः स्वरारुरुहुः* ( ४।११।६ )— जिसके आधारसे देव स्वर्गको प्राप्त हुए।

२२ तेन गेष्म सुकृतस्य लोकं धर्मस्य व्रतेन तपसा यशस्यवः— उससे हम पुण्यलोकमें जायगे, यज्ञके व्रतसे और तपसे यशस्वी होंगे।

२३ इन्द्रो रूपेण अग्निः वहेन प्रजापतिः परमेष्ठी विराट् (४।११।७)— इन्द्र स्वरूपसे अग्नि, प्रजापति, परमेष्ठी और विराट् है।

२४ यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा (७।२६।२)— जिसके तीन विक्रमोंमें सब भुवन रहते हैं।

२५ *उरु क्षयाय नस्कृधि*— हमारे निवासके लिये स्थान कर।

२६ तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः, दिवीव चक्षुराततम् ( ७।२६।७ )— आकाशमें जैसा सूर्य दीखता है उस तरह विष्णुका परम स्थान ज्ञानी देखते हैं।

२७ यो अग्नौ रुद्रो यो अप्स्वन्तर्य ओषधीर्वीरुध आविवेश ( ७।८७।१ )- जो अग्निमें, जलोंमें और जो ओषधीवनस्पतियोंमें रुद्र देव है। ( अर्थात् जो सर्व व्यापक है )

२८ य इमा विश्वा भुवनानि चाक्लृपे तस्मै *रुद्राय नमो अस्त्वग्नये*— जो इन सब भुवनोंकी रचना करता है उस तेजस्वी रुद्रको नमस्कार है।

२९ *त्रिपाद् ब्रह्म पुरुरूपं वि तष्ठे तेन जीवन्ति प्रदिशश्चतस्रः* ( ९।१०।१९ )— त्रिपाद् ब्रह्म अनेक रूप होकर रहा है उससे चारों दिशाएं जीवित रहती हैं।

३० तस्य भूतं भव्यं वशे ( ९।१०।२४ )- उसके वशमें भूत भविष्य है।

३१ एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति ( ९।१०।२८ )- एक ही सत् है उसको ज्ञानी अनेक नामोंसे पुकारते हैं।

३२ *यस्मिन्भूमिरन्तरिक्षं द्यौर्यस्मिन्नध्याहिता-* यत्राग्निश्चन्द्रमाः सूर्यो वातस्तिष्ठन्त्यर्पिताः स्कंभं तं ब्रूहि ( १०।७।१२ )— भूमि, अन्तरिक्ष और द्यु तथा अग्नि, चन्द्र, सूर्य, वायु जिसमें रहते हैं वह सर्वाधार है।

३३ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे सर्वे समाहिताः स्कंभं तं ब्रूहि ( १०।७।१३ )— सब तैतीस देव जिसके अंगमें रह रहे हैं वह सर्वाधार देव है।

३४ ये पुरुषे *ब्रह्मविदुस्ते विदुः परमेष्ठिनम्* ( १०।७।१७ )- जो मानव शरीरमें ब्रह्म जानते हैं वे परमेष्ठीको जानते हैं।

३५ यस्य भूमिः प्रमा, अन्तरिक्षमुतोदरं, दिवं यश्चक्रे मूर्धानं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ( १०।७।३२)- भूमि जिसके पांव, अन्तरिक्ष जिसका पेट और द्यु जिसका सिर है उस श्रेष्ठ ब्रह्मको नमस्कार है।

३६ पूषेमा आशा अनुवेद सर्वाः, सो अस्माँ अभयतमेन नेषत् ( ७।९।२ )— पूषा ये सब दिशाएं जानता है, वह हमें निर्भय मार्गसे ले जाता है।

३७ स्वस्तिदा आघृणिः सर्ववीरोऽप्रयुच्छन् पुर एतु प्रजानन् ( ७।९।२)— वह कल्याण करनेवाला तेजस्वी, सब प्रकारका वीर, जानता हुआ, प्रमाद न करके हमारा अगुवा बने।

**३८ विश्वंभर विश्वेन मा भरसा पाहि (२।१६।५)** हे विश्वका भरण करनेवाले देव ! संपूर्ण पोषण शक्तिसे मेरा रक्षण कर।

**३९ य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः (४।२।१)**— जो आत्मशक्ति और बल देता है और सब देव जिसकी आज्ञाका पालन करते हैं।

**४० योऽस्येशे द्विपदो यश्चतुष्पदः** - जो द्विपाद और चतुष्पादोंका स्वामी है।

**४१ य प्राणतो निमिषतो महित्वैको राजा जगतो बभूव (४।२।२)**— जो प्राण धारण करने और निमेष करने वाले सब जगत्‌का अपने महत्त्वसे एक राजा हुआ है।

**४२ यस्य छायाऽमृतं यस्य मृत्युः** — जिसकी छायामें रहना अमर होना है और जिसकी छायासे दूर रहना मृत्यु है।

**४३ स दाधार पृथिवीमुत द्यां (४।२।७)**- उसने पृथिवी और द्युको धारण किया है।

**४४ ब्रह्मणा भूमिर्विहिता ब्रह्म द्यौरुत्तरा हिता, ब्रह्मेदमूर्ध्वं तिर्यक्चान्तरिक्षं व्यचो हितं (१०।२।२५)**- भूमि, द्यु और ऊपर नीचे फैला अन्तरिक्ष ठीक तरह ब्रह्मने रखा है।

**४५ रोहितो द्यावा पृथिवी जजान तत्र तन्तुं परमेष्ठी ततान (१३।१।६)**- रोहितने द्यु और पृथिवी उत्पन्न की और परमेष्ठीने उसमें एक धागा फैलाया।

**४६ य इमे द्यावा पृथिवी जजान यो द्रापिं कृत्वा भुवनानि वस्ते (१३।३।१)**- ये द्यु और पृथिवी जिसने बनाये और भुवनोंका कवच बनाकर जो धारण करता है।

**४७ यो मारयति प्राणयति यस्मात् प्राणन्ति भुवनानि विश्वा (१३।३।३)**- जो मारता है और जीवित करता है, जिससे सब भुवन जीवित रहते हैं।

**४८ भूतो भविष्यत् भुवनस्य यस्पतिः (१३।३।७)**- जो भूत भविष्य भुवनका पति है।

**४९ तमिदं निगतं सहः, स एष एक एकवृदेक एव, एते अस्मिन् देवा एकवृतो भवन्ति (१३।४। १२-१३)**- वह इकट्ठा सामर्थ्य है, वह एक है अकेला एक है। सब देव इसमें एक रूप होते हैं।

**५० सोऽवर्धत, स महानभवत्, स महादेवोऽभवत् (१५।१।४)**- वह बढा, वह महान् हुआ, वह महादेव हुआ।

सर्वाधार ईश्वरका वर्णन करनेवाले ये वचन देखनेसे ईश्वरके सबको आधार देनेके गुणका बोध होता है। इन वचनोंका विचार इस दृष्टिसे पाठक करें और विचार करके जानें कि संपूर्ण विश्वको आधार देनेवाला प्रभु कैसा है।

## सबसे श्रेष्ठ देव

**१ तदिदास भुवनेषु ज्येष्ठं यतो जज्ञ उग्रस्त्वेषनृम्णः (५।२।१)**- वह सब भुवनोंमें श्रेष्ठ तत्त्व था जहांसे उग्र तेजोबलसे युक्त प्रकाश उत्पन्न हुआ।

**२ यदेनं मदन्ति विश्व ऊमाः**- इसको प्राप्त करके सब संरक्षक आनंदित होते हैं।

**३ अव्यनच्च व्यनच्च सस्नि (५।२।३)**- प्राणरहित और प्राणवाला साथ साथ रहता है (जड और चेतन साथ रहते हैं)

**४ महो गोत्रस्य क्षयति स्वराजा तुरश्चिद् विश्वं अर्णवत् तपस्वान् (५।२।८)**- बडे गोरक्षक राष्ट्रका स्वराजा होकर वह रहता है और वेगवान् तपस्वी निःसंदेह विश्वमें भ्रमण करता है। (वह सर्व व्यापक है)

**५ सत्यमहं गभीरः, काव्येन सत्यं जातेनास्मि जातवेदाः (५।११।३)**- यह सत्य है कि मैं गंभीर हूं यह सत्य है कि काव्य प्रकट होनेसे मैं जात-वेदा (जिससे वेद हुए ऐसा) मैं हूं।

**६ न मे दासो नार्यो महित्वा व्रतं मीमाय यदहं धरिष्ये**- जो नियम मैं धरता हूं उसका पालन करता हूं, वह मेरे नियमको दास या आर्य कोई तोड नहीं सकता।

**७ न त्वदन्यः कवितरो न मेधया धीरतरो वरुण स्वधावान् (५।११।४)**- हे वरुण ! तुझसे भिन्न कोई अधिक धैर्यवान् नहीं है तथा अपनी धारक शक्तिसे युक्त भी नहीं है।

**८ त्वं, त्वा विश्वा भुवनानि वेत्थ**- तू सब भुवनोंको जानता है।

**९ स चिन्नु त्वज्जनो मायी बिभाय**- वह कपटी मनुष्य तुझसे डरता है।

**१० त्वं ह्यंग वरुण स्वधावन् विश्वा वेत्थ जनिमा सुप्रणीते (५।११।५)**- हे प्रिय वरुण ! तू सामर्थ्यवान् है, हे सबके चलानेवाले देव ! तू सबके जन्म जानता है।

**११ युज्यो मे सप्तपदः सखासि (५।११।८)**- तू योग्य और मेरा सप्तपद मित्र है।

**१२ तस्मा उ राधः कृणुहि सुप्रशस्त सखा नो असि परमं च बन्धुः (५।११।११)**- तू हमारा मित्र और भाई है, इसलिये हमें प्रशस्त धन दे।

**१३ वयं देवानां सुमतौ स्याम (३।१६।४)**- हम देवोंकी उत्तम बुद्धिमें रहें।

१४ यस्य सूर्यश्चक्षुश्चन्द्रमाश्च पुनर्णव अग्निं यश्चक्र आस्यं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः (१०।७।३३) सूर्य जिसकी एक आंख है, फिरसे नवीन बननेवाला चन्द्र जिसकी दूसरी आंख है, अग्निको जिसने अपना मुख बनाया उस श्रेष्ठ ब्रह्मको नमस्कार है।

१५ यस्य वातः प्राणापानौ चक्षुरङ्गिरसोऽभवन् दिशो यश्चक्रे प्रज्ञानीस्तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः (१०।७।३४)- वायु जिसके प्राण और अपान हैं, आंगिरस (अग्नि) जिसकी आंख हैं, दिशाएं जिसके कान हैं उस श्रेष्ठ ब्रह्मको नमस्कार है।

१६ स्कम्भो दाधार द्यावापृथिवी उभे इमे स्कम्भो दाधारोर्वन्तरिक्षम्। स्कम्भो दाधार प्रदिशः षडुर्वीः स्कम्भ इदं विश्वं भुवनमाविवेश (१०।७।३५)- द्यावापृथिवी, बडा अन्तरिक्ष, छः दिशाएं आधारस्तंभने धारण की और वह सब भुवनोंमें प्रविष्ट हुआ है।

१७ महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये तपसि क्रान्तं सलिलस्य पृष्ठे। तस्मिञ्छ्रयन्ते य उ के च देवाः वृक्षस्य स्कन्धः परित इव शाखाः (१०।७।३८)- इस भुवनके मध्यमें बडा पूजनीय देव है, उसके आश्रयसे सब देव रहते हैं जैसे वृक्षकी शाखाएं होती हैं।

इस रीतिसे सबसे बडे देव अर्थात् परमेश्वरका वर्णन हुआ है। पाठक मनन पूर्वक इसको देखें और सबसे बडे देवको अपने हृदयमें धारण करें।

## सबका पिता

१ इयं पित्र्या राष्ट्री (४।१।२)- यह पितृस्थानीय तेजस्विनी शक्ति है।

२ अर्धेन विश्वं भुवनं जजान (१०।८।७)- आधेसे सब भुवन उत्पन्न हुआ है।

३ प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तर् अदृश्यमानो बहुधा विजायते (१०।८।१३)- प्रजापति गर्भके अन्दर चलता है, न दीखनेवाला अनेक प्रकारसे उत्पन्न होता है।

४ अर्धेन विश्वं भुवनं जजान, यदस्यार्धं कतमः सकेतुः (१०।८।१३)- आधे भागसे सब भुवन उत्पन्न किया, जो आधा भाग रहा उसका चिन्ह क्या है?

५ स नः पिता जनिता स उत बन्धुर्धामानि वेद भुवनानि विश्वा (२।१।३)- वह हमारा पिता जनक और भाई है, वह सब भुवनों और स्थानोंको जानता है।

६ यो देवानां नामध एक एव तं संप्रश्नं भुवना यन्ति सर्वा- वह देवोंके नाम धारण करनेवाला एक ही प्रभु है, उस प्रश्न पूछने योग्य परमात्माके पास सब भुवन जाते हैं।

७ दिव्यो गन्धर्वो भुवनस्य यस्पतिरेक एव नमस्यः विक्ष्वीड्यः (२।२।१)- जो सबका दिव्य आधार और भुवनोंका एक ही स्वामी वह नमनके योग्य प्रजाजनोंमें स्तुत्य है।

सबका पिता-परमपिता-परमेश्वर है, वह जैसा पिता है, वैसा भाई है, सखा है, मित्र है। वह सब कुछ है। यह जानकर मनुष्य अपने मनमें '**मैं उसका अमृत पुत्र हूं**' और '**वह हमारा परमपिता है**' ऐसा भाव सदा धारण करे।

## विश्वका सम्राट्

१ सम्राट् देवता बृहस्पतिः (४।१।५)- सबका सम्राट् बृहस्पति देवता है।

२ ऋतावानं वैश्वानरं ऋतस्य ज्योतिषस्पतिं अजस्रं घर्मं ईमहे (६।३६।१)- सत्य, सत्यप्रकाशी विश्वके नेता, तेजके स्वामी, निरंतर प्रकाशनेवाले विश्वके चालक ईश्वरको हम प्राप्त करते हैं।

३ अग्निः परेषु धामसु कामो भूतस्य भव्यस्य सम्राडेको विराजति (६।३६।३)- अग्निके समान तेजस्वी, जो श्रेष्ठ स्थानमें रहता है, जो भूत भविष्यका एक सम्राट् है, वह विराजता है।

४ बृहन्नेषामधिष्ठाता अन्तिकादिव पश्यति (४।१६।१)- इनका बडा अधिष्ठाता पाससे सबको देखता है।

५ *यः तायन् मन्यते चरन् सर्वं देवा इदं विदुः*- जो फैलाता, विचरता है और जानता है, देव यह सब जानते हैं।

६ यः तिष्ठति चरति यश्च वञ्चति, यो निलायं चरति यः प्रतङ्कम्, द्वौ संनिषद्य यन्मन्त्रयेते राजा तद्वेद वरुण स्तृतीयः (४।१६।२)- जो खडा रहता है, जो चलता है, जो ठगता है, जो गुप्त अथवा खुला व्यवहार करता है, दो एकत्र बैठकर जो कुछ विचार करते हैं वह सब तीसरा श्रेष्ठ राजा परमेश्वर जानता है।

७ उतेयं भूमिर्वरुणस्य राज्ञः उतासौ द्यौर्बृहती *दूरे अन्ता, उतो समुद्रौ वरुणस्य कुक्षी, उतास्मिन्* अल्प उदके निलीनः (४।१६।३)- यह भूमि वरुण राजाकी है, जो दूरमें बडा द्यु है वह भी उसीकी है, ये समुद्र उसकी कोखें हैं, पर वह इस अल्प उदकमें विलीन हुआ है।

८ उत यो द्यामतिसर्पात् परस्तान्न स मुच्यातै वरुणस्य राज्ञः (४।१६।४)- जो कोई द्युके परे भी चले

जाय तो भी वह वरुण राजाके शासनसे छूटेगा नहीं।

**९ सर्वं तद्राजा वरुणो विचष्टे यदन्तरा रोदसी यत् परस्तात्** (४।१६।५)- जो इस द्यावापृथिवीमें है जो परे है वह सब राजा वरुण देखता है।

**१० संख्याता अस्य निमिषो जनानां**- लोगोंके आयुके निमेष इसके गिने रहते हैं।

सब विश्वके सम्राट्का यह वर्णन देखने योग्य है। यह सबका शासक है। इसके पाश सर्वत्र फैले हैं। कोई किधर भी जाए तो भी उससे छूट नहीं सकता अतः कहा है—

## विश्वशासकके पाश

**१ तस्य स्पशो न निमिषन्ति भूर्णयः** (५।६।३)- उस प्रभुके पाश लिये दूत कभी आंखें बंद नहीं करते। वे सदा देखते रहते हैं।

**२ पदे पदे पाशिनः सन्ति सेतवे**- बांधनेके लिये पद पदमें वे दूत खडे हैं।

**३ दिव स्पशः प्र चरन्तीदमस्य सहस्राक्षा अति पश्यन्ति भूमिम्** (४।१६।४)- इस दिव्य देवके दूत इस विश्वमें संचार करते हैं, वे हजारों आंखोंसे भूमिको देखते हैं।

**४ ये ते पाशा वरुण सप्त सप्त त्रेधा तिष्ठन्ति विषिता रुशन्तः। छिनन्तु सर्वे अनृतं वदन्तं, यः सत्यवाद्यति तं सृजन्तु** (४।१६।६)- हे वरुण! जो तेरे विनाशके पाश सात सात तीन जगह बांधे हैं, वे असत्यवादीको बांध दें और जो सत्यवादी है उसको छोड दें।

**५ शतेन पाशैरभि धेहि वरुण एनं मा ते मोचि अनृतवाङ् नृचक्षः** (४।१६।७)- सैकडों पाशोंसे हे वरुण! इनको बांध, हे मानवोंको देखनेवाले वरुण! असत्य भाषी तेरेसे न छूटे।

**६ आस्तां जाल्म उदरं श्रंसयित्वा कोश इवाबन्धः परिकृत्यमानः** (४।१६।७)- दुष्ट मनुष्य अपने पेटको गिराकर, न बंधे थैलीके समान, कटा हुआ पडा रहे।

इस तरह उसके पाश चारों ओर फैले हैं। अधार्मिक मनुष्य उनसे बांधा जाता है। यह जानकर मनुष्य धर्मके नियमोंके अनुसार चलें और बंधनसे विमुक्त रहें।

## पापसे बचाव

**१ मुमुक्तमस्मान् दुरितादवद्यात्** (५।६।८)— इस पापसे हमें बचाओ।

**२ योऽस्मांश्चक्षुषा मनसा चित्त्याकूत्या च यो अघायुरभिदासात्, त्वं तानग्ने मेन्याऽमेनान् कृणु** (५।६।१०)— जो पापी हमें आंख, मन, चित्त, संकल्पसे दास बनाना चाहता है, उसे तू अपने शस्त्रसे शस्त्रहीन कर।

**३ अभयाता हरसो दैव्यस्य** (२।२।२)— दिव्य आपत्तियोंको दूर करनेवाला तू है।

**४ अदारसृद् भवतु देव** (१।२०।१)— हे देव! आपसमें फूट न हो।

**५ मा नो विददभिभा, मो अशस्तिः, मा नो विदद् वृजिना द्वेष्या या** (१।२०।१)— पराभव हमारे पास न आवे, अकीर्ति हमें न प्राप्त हो और द्वेष बढानेवाले कुटिल कृत्य हमारे पास न आवें।

**६ वरीयो यावया वधं** (१।२०।३)— वध या शस्त्र हमसे दूर हों।

पापसे बचना मनुष्यका कर्तव्य है। यही उच्च होनेका अनुष्ठान है।

## प्रभुकी प्राप्ति

**१ तं त्वा प्रपद्ये, तं त्वा प्रविशामि, सर्वगुः, सर्वपूरुषः, सर्वात्मा, सर्वतनूः, सह यन्मेऽस्ति तेन** (६।६।११)— हे प्रभु! तुझको प्राप्त होता हूं, तुझमें प्रविष्ट होता हूं, सब गतियों या गौवोंके साथ, सब पुरुषोंके साथ, सब आत्म बलके साथ, सब शरीरोंके साथ, जो मेरा है उसके साथ तुझमें प्रविष्ट होता हूं।

**२ अकामो धीरो अमृतः स्वयम्भूः रसेन तृप्तो न कुतश्चनोनः, तमेव विद्वान् न बिभाय मृत्योः आत्मानं धीरं अजरं युवानम्** (१०।८।४४)— निष्काम, धीर, अमर, स्वयंभू, रससे तृप्त, कहीं भी न्यून नहीं, इसे जानकर मृत्युसे दूर होता है। यही आत्मा धीर जरारहित और युवा है।

**३ शास इत्था महाँ असि, अमित्रसाहो अस्तृतः, न यस्य हन्यते सखा, न जीयते कदाचन** (१।२०।४)- तू इस तरह महान् शासक है, तू शत्रुका पराजय करनेवाला परंतु स्वयं सदा अपराजित है। जिसका मित्र मारा नहीं जाता जो कभी पराजित नहीं होता ऐसा तू है।

महान् शासक प्रभु है, उसका जो मित्र होकर रहता है, उसका नाश कभी नहीं होता। इसलिये स्वार्थकी कामना बढाकर दुष्ट आचरण कोई मनुष्य कभी न करे और सदाचारसे अपना जीवन चलावे, जिससे मनुष्य ठीक मार्गसे उन्नतिके पथपर चलकर अपना जीवन सफल कर सकता है।

## दर्शन और अदर्शन

**१ अयातमस्य ददृशे न यातं** (१०।८।८)— इसका न चलना दीखता है, परंतु चलना नहीं दीखता।

२ पर नेदीय अवरं दवीय — दूरका समीप है, और जो समीप है वह बडा दूर है।

३ दूरे पूर्णेन वसति, दूर ऊनेन हीयते, महद्यक्ष भुवनस्य मध्ये, तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति ( १०।८।१५ )— पूर्ण होनेपर भी वह दूर है, न्यून होनेपर भी वह दूर ही है। भुवनके मध्यमें बडा पूजनीय देव है, उसके लिये राष्ट्र सेवक अपना बलि अर्पण करते हैं।

४ तदेव मन्येऽहं ज्येष्ठं तदु नात्येति किंचन ( १०।८।१६ )— उसको मैं श्रेष्ठ मानता हूं जिसका अतिक्रमण कोई कर नहीं सकता।

५ स विद्वान् ज्येष्ठं मन्येत, स विद्याद्ब्राह्मणं महत् ( १०।८।२० )— वह ज्येष्ठ ब्रह्मको जानता है, वह बडे ब्रह्मको जानता है।

वह प्रभु अतिसमीप होनेपर भी दीखता नहीं, वैसा वह अति दूर है इसलिए भी दीखता नहीं। वह सर्वत्र है, केवल विचार करनेसे ही 'यह है' ऐसा पता लगता है।

## सत् और असत्का उत्पत्ति स्थान

१ सतश्च योनिं असतश्च ( ४।१।१ )— सत् असत् जिससे उत्पन्न होता है।

२ स हि दिवः स पृथिव्या ऋतस्थाः ( ४।१।४ )- वह द्यु और पृथिवीपर ऋत-सत्य नियम चलानेवाला है।

'सत्' आत्माका संकेत है और 'असत्' प्रकृतिका संकेत है। 'असत्' का अर्थ ( अस्यति ) अपने अन्दरसे वस्तु मात्रके आकारोंको बाहर फेंकनेवाला प्रकृति ऐसा भी हो सकता है। सत् और असत्में सचालन करनेवाला वह है।

## सबसे प्रथम उत्पन्न

१ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्तात् ( ४।१।१ )— सबसे प्रथम ब्रह्म प्रकट हुआ।

२ तस्मै प्रथमाय धास्यवे ( ४।१।२ )— वह सबका पहिला आधार है।

३ ब्रह्मण ब्रह्म उज्जभार ( ४।१।३ )— ब्रह्मसे ब्रह्म प्रथम प्रकट हुआ।

४ को ददर्श प्रथमं जायमानं अस्थन्वन्तं यदनस्था बिभर्ति ( ९।५।४ )— कौन देखता है प्रथम उत्पन्न होनेवालेको, जो अस्थिरहित होता हुआ अस्थिवालेको धारण करता है। चेतन जडको धारण करता है।

५ पश्यदक्षण्वान् न विचेतदन्धः— आंखवाला ही देखता है, अन्धा नहीं।

६ द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते ( ९।९।२० )— दो पक्षी एक साथ रहनेवाले मित्र एक वृक्षपर पास पास बैठे हैं।

सबसे प्रथम उत्पन्न अर्थात् प्रकट होनेवाला परमात्मा है, ईश्वर है। अनेक रीतियोंसे इसके प्रथम प्रकट होनेका वर्णन मन्त्रोंमें किया है। वह इन मन्त्रोंमें पाठक देख सकते हैं।

## देवोंके जन्म

१ देवानां जनिमा विवक्ति ( ४।१।३ )— ज्ञानी देवोंके जन्म कहता है।

२ स देवान् त्सर्वानुरस्युपदद्य संपश्यन् याति भुवनानि विश्वा ( १०।८।१८ )— वह सब देवोंको अपनी छातीपर लेकर सब भुवनोंको देखता हुआ जाता है।

३ सर्वा देवानां चरति व्रतानि ( ४।११।२ )— सब देवोंके व्रतोंको वह चलाता है।

४ बृहन्तो नाम ते देवा ये असतः परि जज्ञिरे, एकं तदंगं स्कम्भस्य असदाहुः परो जनाः ( १०।७।२५ )- जो असत्से उत्पन्न हुए वे बडे देव हैं। सर्वाधारका एक अंग असत् है ऐसा श्रेष्ठ लोग कहते हैं।

५ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे गात्रा विभेजिरे ( १०।७।२७ )— तैंतीस देव जिसके अंगमें गात्र-अवयव बने हुए हैं।

परमेश्वर एक है, पर सूर्य चन्द्र आदि देव अनेक हैं और वे इस विश्वके नाना प्रकारके कार्य कर रहे हैं। सूर्य प्रकाश दे रहा है, वायु जीवन दे रहा है, चन्द्रमा शान्ति दे रहा है, भूमि अन्न देती है, जल तृषा शान्त करता है। इस तरह अनेक देव अनेक कार्यमें परमेश्वरकी योजनानुसार लगे हैं। इन देवोंका जन्म होता है और विविध कार्य वे करते हैं। यह सब परमात्माकी योजना है।

## बडा घर

१ मही क्षेमं रोदसी अस्कभायत् ( ४।१।४ )— पृथिवीसे द्युलोकतक एक ही घर उसने स्थिर किया है।

२ महान् मही अस्कभायद्वि जातो द्यां सद्म पार्थिवं च रजः ( ४।१।४ )— प्रकट होते ही उसने द्यु, अन्तरिक्ष और पृथिवीको मिलाकर एक घर बनाया।

३ अस्य काव्य हिनोति महो देवस्य पूर्व्यस्य धाम ( ४।१।६ )— ज्ञानी इस प्राचीन महान् देवके स्थानका वर्णन कर सकता है।

परमात्मा और सब देव एक विशाल घरमें रहते हैं। पृथिवी नीचे और आकाश ऊपर ऐसा यह विशाल घर है। इसमें नाना प्रकारके देव रहते हैं। इन देवोंमें परस्पर विरोध भी रहता है जैसा अग्नि और जल इनका विरोध प्रसिद्ध है। पर ये सब देव विश्वरूपी घरमें रहते हैं और परमेश्वरके आदेशानुसार कार्य करते हैं। उस परमेश्वरकी आज्ञा सब मानते हैं।

## स्वयं प्रकाश

१ **स्वर्यस्य च केवलं** ( १०।८।१ )— जिस प्रभुका केवल स्वयं प्रकाश है।

२ **तस्मात् देवो रोचते एष एतत्** ( १०।८।२४ )— यह देव इसको प्रकाशित करता है।

३ **दोषो गाय, बृहद् गाय, द्युमद्धेहि** ( ६।१।१ )— रात्रीके समय भजन कर, बहुत भजन कर, तेजस्वी देवको धारण कर।

४ **तदस्मभ्यं सविता सत्यधर्मा प्रजापति अनुमतिर्नि यच्छात्** ( ७।२४।१ )— वह सुख हमें सबका प्रसविता सत्यधर्मवाला प्रजाका पति अनुकूल मतिसे देवे।

वह परमेश्वर स्वयं प्रकाश है। उसके प्रकाशसे सब देव प्रकाशित होते हैं।

## विश्वरूप यश

१ **तिर्यग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपं** ( १०।८।९ )— तिरछा मुखवाला और ऊपर पृष्ठ भाग है ऐसा लोटा–सिर–धडपर रखा है, उसमें विश्वरूप यश रखा है।

२ **तदासत ऋषय सप्त साकं ये अस्य गोपा महतो बभूवुः**— उसमें सात ऋषि साथ साथ बैठे हैं ये इस महान्‌के रक्षक हुए हैं।

३ **यदेजति पतति यच्च तिष्ठति प्राणदप्राणन्निमिषच्च यद् भुवत्** ( १०।८।११ )— जो चलता है, गिरता है, ठहरता है, प्राण धारण करता और जो नहीं करता। जो निमेष उन्मेष करता है, ऐसा वह होता है।

४ **शतं सहस्रमयुतं न्यर्बुदं असंख्येयं स्वं अस्मिन्निविष्टम्** ( १०।८।२४ )— सौ, हजार, दस हजार, लाख अथवा असंख्य स्वशक्तियां इसमें हैं।

सब विश्व यह परमेश्वरके सामर्थ्यसे शक्तिसे, यशसे उत्पन्न हुआ है। जो भी यहां है वह उसका सामर्थ्य ही है। ऐसा समझ कर सब पदार्थोंमें उसका सामर्थ्य देखना चाहिये। हर एक वस्तुको देखकर परमेश्वरके अद्भुत सामर्थ्यको जानना चाहिये।

## नमन

१ **यः अथर्वाणं पितरं देवबन्धुं बृहस्पतिं नमसाव च गच्छात्** ( ४।१।७ )— जो शान्त, सबका पिता, देवोंका भाई ज्ञानी देवको नमस्कार करता है।

२ **तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः** ( १०।८।१ )— उस श्रेष्ठ ब्रह्मके लिये मेरा नमस्कार है।

३ **यो देवमुत्तरावन्तमुपासातै सनातनम्** ( १०।८।२२ )— जो सनातन श्रेष्ठ देवकी उपासना करता है।

४ **सनातनमेनमाहु॰ उताद्य स्यात् पुनर्णव** ( १०।८।२३ )— जिसको सनातन कहते हैं वह आज नयासा होता है।

५ **तं त्वा योमि ब्रह्मणा दिव्य देव नमस्ते अस्तु दिवि ते सधस्थम्** ( २।२।१ )— उस तुझको उपासनासे मैं प्राप्त करता हूं, हे दिव्य देव ! तुझे नमस्कार हो, तेरा स्थान द्युलोकमें है।

६ **मृडाद् गन्धर्वो भुवनस्य यस्पतिरेक एव नमस्यः सुशेवाः** ( २।२।२ )— वह विश्वका आधार हमें सुखी कर, वह भुवनोंका एक ही पालक है, नमनके योग्य है, और सेवा करने योग्य है।

७ **अभित्य देवं सवितारं ओण्योः कविक्रतुं, अर्चामि सत्यसवं रत्नधां अभि प्रियं मतिं** ( ७।१४।१ )॰ उस सबके प्रसविता, रक्षकोंके ज्ञानी कर्ता सत्य और रमणीयताके धारक रत्न धारक प्रिय और मननीय देवकी मैं पूजा करता हूं।

वह परमेश्वर नमन करने योग्य, उपास्य, पूजनीय देव है। मनुष्य उसकी सदा उपासना करें।

## ज्ञानी भक्त

१ **वेनस्तत् पश्यत् परमं गुहा यत्, यत्र विश्वं भवत्येकरूपं** ( २।१।१ )— ज्ञानी ही उसको देखता है, जो गुहामें रहता है और जहां विश्व एकरूप हो जाता है।

२ **प्र तद्वोचेदमृतस्य विद्वान् गन्धर्वो धाम परमं गुहा यत्** ( २।१।२ )— जो गुहामें है उस अमृतके धामको ज्ञानी जानता है।

३ **त्रीणि पदानि निहिता गुहास्य यस्तानि वेद स पितुष्पितासत्**— तीन पद इसकी गुहामें रखे हैं, जो उनको जानता है वह पिताका पिता होता है। वह बडा ज्ञानी होता है।

४ ब्रह्मैनद्विद्यात्तपसा विपश्चित् ( ८।९।३ )— ज्ञानी तपसे इस ब्रह्मको जाने।

५ माया ह जज्ञे मायायाः ( ८।९।५ )— मायासे माया ( कपटसे कपट ) उत्पन्न होती है।

६ य इत तद् विदुस्ते अमृतत्वमानशुः ( ९।१०।१ )- जो उस ब्रह्मको जानते हैं वे अमरत्व प्राप्त करते हैं।

७ विद्म ते धाम परमं गुहा यत् ( ११।१२।३ )— बुद्धिमें जो तेरा स्थान है वह हमें पता है।

८ अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या, तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषा वृतः ( १०।२।३१ )- आठ चक्र और नौ द्वारोंवाली यह शरीररूपी देवोंकी अयोध्या *नगरी है, उसमें तेजसे घिरा सुवर्णमय कोश स्वर्ग ही है।*

९ पृष्ठात्पृथिव्या अहमन्तरिक्षमारुहं, अन्तरिक्षाद्दिवमारुहम् पृष्ठात्स्वर्ज्योतिरगामहम् ( ४।१४।३ )- मैं पृथ्वीसे अन्तरिक्षमें, अन्तरिक्षसे द्यु और द्युलोकसे स्वर्ग ज्योतिको पहुंचा हूं।

ज्ञानी भक्त वह है कि जो परमेश्वरको जानता है और ज्ञान पूर्वक उसकी उपासना करता है।

## यज्ञ

१ जुषेथां यज्ञं ( ६।६।८ )— यज्ञका सेवन करो।

२ अमृतमस्मासु धत्तम्— हमें अमृत दो।

३ यज्ञं ये विश्वतो धारं सुविद्वांसो वितेनिरे ( ४।१४।४ )— उत्तम विद्वान् विश्वके धारक यज्ञको करते हैं।

४ यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः, तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्, ते ह नाकं महिमानः सचन्त, यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः ( ७।५।१ )— पहिले देव यज्ञसे यज्ञ करते थे, वे पहिले समयके धर्म थे। ये यज्ञकर्ता महान् होकर उस स्वर्गमें गये जहां पहिले साधक आदर रहे थे।

५ स देवानामधिपतिर्बभूव ( ७।५।२ )— वह यज्ञ देवोंका स्वामी हुआ।

यज्ञ मनुष्यों द्वारा करने योग्य कर्म है। यज्ञमें ज्ञानियोंका सत्कार, संगठन और दान ये तीन कार्य होते हैं। ये कार्य जनताकी उन्नति करनेवाले हैं।

## शस्त्रधारी देव

१ तिग्मायुधौ तिग्महेती सुशेवौ सोमारुद्रौ इह सुमृडतं नः ( ६।६।५ )— *तीक्ष्ण शस्त्र धारण करनेवाले,* तीक्ष्ण अस्त्रवाले, उत्तम सेवा करने योग्य सोम और रुद्र यहां हमें सुखी करें। सोम- शान्त, रुद्र- तीक्ष्ण, रयि- प्राण।

जो शस्त्र धारण करते हैं वे अपने शस्त्रोंको तीक्ष्ण करके रखें। जिससे शत्रुकी पराजय हो और अपनी जय हो।

## जीव

१ जीवो मृतस्य चरति स्वधाभिरमर्त्यो मर्त्येना स योनिः ( ९।१०।८ )- अमर जीव मर्त्य देहके साथ समान योनिमें उत्पन्न होकर विचरता है।

२ अद्या ममार स ह्यः समान ( ९।१०।९ )- आज वह मर गया जो कल प्राण धारण करता रहा।

जीव इस जगतमें है। शरीर छोडता और फिर धारण करता है। इसकी उन्नतिके लिये ही यज्ञ, कर्म, ज्ञान आदि हैं।

विशेष कर परमात्माके गुण इन वेदमंत्रोंमें देखने थे वे देखे। पाठक इनका वारंवार विचार करें और परमेश्वर, परमात्मा आदि शब्दोंसे जिस अतर्क्य शक्तिका बोध होता है उसका वेदोक्त स्वरूप जानें। यही उद्देश्य है इस मंत्रोंके संग्रह करनेका।

पाठक यह न समझें कि यहां दिया हुआ सूक्तोंके आनुपूर्वीका क्रम ठीक ही है। इसमें आगे पीछे भी हो सकता है। कोई विद्वान दूसरा क्रम सुझावे, वह उत्तम प्रतीत हुआ तो हम उस क्रमको स्वीकार करेंगे। इसमें हमें कोई अहंकार नहीं है। परमेश्वर विषयक सब अथर्व सूक्त एक स्थानपर आजांय, यह इच्छा थी। उस इच्छासे यह संग्रह किया है जो पाठकोंके सामने है। इससे परमात्म-विषयक एक निश्चित वैदिक कल्पना पाठकोंके सामने अवश्य आ सकेगी ऐसी हमें आशा है।

स्वाध्याय-मण्डल,
पारडी ( जि. सूरत )

श्रीपाद दामोदर सातवलेकर



# अथर्ववेद

प्रथम भाग

# ब्रह्म-विद्या-प्रकरण

---

## ब्रह्म-विद्या।

### काण्ड ४, सूक्त १

(ऋषि — वेनः । देवता — बृहस्पतिः, आदित्यः)

ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो वेन आवः ।
स बुध्न्या उपमा अस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च वि वः ॥ १ ॥
इयं पित्र्या राष्ट्र्येत्वग्रे प्रथमाय जनुषे भुवनेष्ठाः ।
तस्मा एतं सुरुचं ह्वारमह्यं घर्मं श्रीणन्तु प्रथमाय धास्यवे ॥ २ ॥

---

अर्थ— (पुरस्तात् प्रथमं) पूर्वकालसे भी प्रथम (जज्ञानं ब्रह्म) प्रकट हुए ब्रह्मको (सु-रुचः सीमतः) उत्तम प्रकाशित मर्यादाओंसे (वेनः वि आवः) ज्ञानीने देखा है। (सः) वही ज्ञानी (अस्य बुध्न्याः वि-स्थाः) इसके आकाश संचारी विशेष रीतिसे स्थित और (उप-माः) उपमा देने योग्य सूर्यादिकोंको देखकर (सतः च असतः योनिं) सत् और असत्के उत्पत्तिस्थानको भी (वि वः) विवृत करता है ॥ १ ॥

(इयं भुवने-स्थाः पित्र्या राष्ट्री) यह मनुष्योंके अन्दर रहनेवाली पितासे प्राप्त चमकनेवाली बुद्धि (प्रथमाय जनुषे अग्रे एतु) मुख्य जीवनके लिए आगे होवे। (तस्मै प्रथमाय धास्यवे) उस पहले धारण करनेवालेको अर्पण करनेवालेके लिये (एतं सुरुचं ह्वारं अह्यं घर्मं श्रीणन्तु) इस तेजस्वी, कुटिलता दूर करनेवाले *हिंसासे रहित*, यज्ञको सिद्ध करें ॥ २ ॥

---

भावार्थ— सबसे प्रथम प्रकट हुए ब्रह्मको उसके प्रकाशकी मर्यादाओंके द्वारा ज्ञानी जानता है और वही ज्ञानी उसका [illegible] बीच आकाशमें ठहरे सूर्यादि ग्रहों और नक्षत्रोंको देख कर सत् और असत्के मूल उत्पत्तिस्थानके विषयमें ज्ञान वर्णन करता है ॥ १ ॥

यह मनुष्योंके अन्दर रहनेवाली पितासे प्राप्त हुई तेजस्वी बुद्धि श्रेष्ठ जीवन व्यतीत करनेको [illegible] आगे बढे। तथा यह बुद्धि उत्तम मुख्य धारण कर्ता परमात्माके लिये समर्पण करनेके हेतु तेजस्वी, कुटिलताको दूर करनेवाले, श्रेष्ठ और श्रेष्ठ यज्ञको सिद्ध करे ॥ २ ॥

प्र यो जज्ञे विद्वानस्य बन्धुर्विश्वा देवानां जनिमा विवक्ति ।
ब्रह्म ब्रह्मण उज्जभार मध्यान्नीचैरुच्चैः स्वधा अभि प्र तस्थौ ॥ ३ ॥
स हि दिवः स पृथिव्या ऋतस्था मही क्षेमं रोदसी अस्कभायत् ।
महान्मही अस्कभायद्वि जातो द्यां सद्म पार्थिवं च रजः ॥ ४ ॥
स बुध्न्यादाष्ट्र जनुषोऽभ्यग्रं बृहस्पतिर्देवता तस्य सम्राट् ।
अहर्यच्छुक्रं ज्योतिषो जनिष्टाथ द्युमन्तो वि वसन्तु विप्राः ॥ ५ ॥
नूनं तदस्य काव्यो हिनोति महो देवस्य पूर्व्यस्य धाम ।
एष जज्ञे बहुभिः साकमित्था पूर्वे अर्धे विषिते ससन्नु ॥ ६ ॥

---

**अर्थ—** ( य विद्वान् ) जो विद्वान् ( अस्य बन्धुः प्रजज्ञे ) इसका बंधु होता है, वह ( देवानां जनिमा विवक्ति ) सब देवोंके जन्मोंको कहता है । ( ब्रह्मणः ब्रह्म उज्जभार ) ब्रह्मसे ब्रह्म प्रकट हुआ है । उसके ( मध्यात् नीचैः उच्चैः ) मध्य तथा निम्न भागसे ( स्व-धाः अभि प्रतस्थौ ) उसकी निज धारक शक्तियां फैली हैं ॥ ३ ॥

( सः हि दिवः ) वह ही द्युलोकका और ( सः पृथिव्याः ऋत-स्थाः ) वही पृथिवीका सत्य नियमसे ठहरानेवाला है । उसीने ( मही रोदसी क्षेमं अस्कभायत् ) बडे द्युलोक और पृथिवी लोकको घरके समान स्थिर किया है। ( महान् जातः ) वह बडा देव प्रकट होता हुआ ( द्यां पार्थिवं सद्म रजः च ) द्युलोक, पृथिवीके निवास स्थानको और अंतरिक्षलोकको ( मही अस्कभायत् ) विस्तृतरूप देकर स्थिर करता है ॥ ४ ॥

( तस्य सम्राट देवता बृहस्पतिः ) उस जगत्का सम्राट् बृहस्पति देव है और ( सः बुध्न्यात् जनुषः अग्रं अभि आष्ट्र ) वह पहिले जन्मसे भी पूर्वकालसे चारों ओर व्याप्त है । ( अथ यत् ज्योतिषः शुक्रं अहः जनिष्ट ) अब जो ज्योतिसे शुद्ध दिन उत्पन्न हुआ, उससे ( द्युमन्तः विप्राः विवसन्तु ) प्रकाशित होनेवाले ज्ञानी विशेष प्रकारसे निवास करें ॥ ५ ॥

( काव्यः नूनं ) ज्ञानी निश्चयसे ( अस्य पूर्व्यस्य देवस्य तत् महः धाम ) इस प्राचीन देवका वह महान् धाम ( हिनोति ) प्राप्त करता है । ( इत्था बहुभिः साकं एष जज्ञे ) इस प्रकार बहुतोंके साथ यह ज्ञानी उत्पन्न हुआ था, परंतु जिस समय ( पूर्वे अर्धे वि-सिते ) पूर्व दिशाका आधा द्वार खुला, तब उनमेंसे प्रत्येक ( ससन् नु ) सोता ही रहा ॥ ६ ॥

---

**भावार्थ—** जो ज्ञानी इस परमात्माका बन्धु बनता है वही देवोंके देवत्वके विषयमें सत्यज्ञान कहता है। परब्रह्मसे ज्ञानका प्रकाश हुआ है और उसके निम्न, मध्य और उच्च अर्थात् सब अंगोंसे धारक शक्तियां चारों ओर फैली हैं ॥ ३ ॥

वही एक देव द्युलोक और पृथ्वीलोक आदियोंको सत्य नियमोंसे अपने अपने स्थानमें स्थिर करनेवाला है । उसीने इस द्युलोक और पृथ्वीलोकको घर जैसा बनाया है । उसी प्रकट हुए महान् देवने द्युलोक, अन्तरिक्ष लोक, और इस हमारे घरके समान भूलोकको विस्तृत और महान् बनाकर अपने अपने स्थानमें सुदृढ किया है ॥ ४ ॥

इस जगत्का एक सम्राट् बृहस्पति देव है, वह आदिकालसे चारों ओर पूर्ण रीतिसे फैला हुआ है । उसकी ज्योतिसे जो पवित्र दिनका प्रकाश होता है, उससे प्रकाशित होनेवाले ज्ञानी विशेष प्रकारसे जीवन व्यतीत करें ॥ ५ ॥

ज्ञानी निश्चयसे इस प्राचीन देवका वह प्रसिद्ध महान् धाम प्राप्त करता है । वस्तुत ज्ञानीका जन्म अनेक मनुष्योंके जन्मोंके साथ हुआ होता है, परन्तु प्रयत्नसे ज्ञानीके लिये जिस समय वह पूर्व महाद्वार थोडासा खुल जाता है, उस समय जाग्रत रहनेके कारण उसमें ज्ञानी प्रविष्ट होता है परन्तु अन्य लोग बाहरही सोये पडे रहते हैं ॥ ६ ॥

योऽथर्वाणं पितरं देवबन्धुं बृहस्पतिं नमसाव च गच्छात् ।
त्वं विश्वेषां जनिता यथासः कविर्देवो न दभायत्स्वधावान् ॥ ७ ॥

अर्थ— ( यः ) जो ( अथर्वाणं पितरं देवबन्धुं ) निश्चल पिता देवोंके भाई ( बृहस्पतिं नमसा च अव गच्छात् ) बृहस्पतिदेवको नमस्कारके साथ ऐसे जानें । ' ( त्वं विश्वेषां जनिता असः ) तू सबका उत्पादक हो, ( यथा कविः स्वधावान् देवः न दभायत् ) और ज्ञानी, स्वकीय सामर्थ्य युक्त देव कभी दबाया नहीं जाता ' ॥ ७ ॥

भावार्थ— मनुष्य, देवोंके भाई, परमपिता निश्चल बृहस्पतिकी नम्रताके साथही हुई उपासनाद्वारा इस प्रकार ज्ञान प्राप्त करता है कि ' हे देव ! तू सबका उत्पादक है, तू ही ज्ञानी और स्वकीय सामर्थ्यसे युक्त है और तू ही कभी न दबनेवाला है ' ॥७॥

---

# ब्रह्मकी विद्या ।

इस सूक्तमें ' ब्रह्मकी विद्या ' बडी मनोहर रीतिसे कही है। जो ब्रह्मविद्याका मनन करते हैं, उनके लिये यह सूक्त बडा बोधप्रद होगा । इसका पहिला कथन यह है—

## प्राचीन देव ।

पुरस्तात् प्रथमं ब्रह्म जज्ञानम् । ( मं १ )

" सबसे अति प्राचीन कालकी जो भी कल्पनाकी जा सकती है उससे भी अत्यन्त प्राचीन कालसे वह परब्रह्म अपने ही प्रकाशसे प्रकाशित हो रहा है । ' जिस समय अन्य कोई भी पदार्थ उत्पन्न ही नहीं हुआ था, उस समयसे स्वयं प्रकाशी ब्रह्म प्रकाशित हो रहा है । इसका तात्पर्य यह है कि वह ब्रह्म स्वयं प्रकाशित है, प्रकाशित होनेके लिये इसको किसी अन्यकी सहायता नहीं लेनी पडती है । इसके अतिप्राचीन होनके विषयमें इसी सूक्तमें निम्नलिखित वचन देखने योग्य हैं—

१ प्रथमाय तस्मै धास्यये । ( मं. २ )
२ अग्र स बुध्न्यात् अनुपः अभि आहू । ( मं. ५ )
३ पूर्वस्य अस्य देवस्य तत् धाम । ( मं ६ )

" ( १ ) सबसे पहिला यह धारक है । ( २ ) सबसे प्रथम जिसकी उत्पत्ति हुई है उससे भी पहिले वह चारों ओर व्याप्त है । ( ३ ) सबसे पुराने इस देवका यह स्थान है । "

इन मन्त्रोंमें इस देवके अति प्राचीन होनेके विषयमें निश्चयात्मक वर्णन है । इससे सिद्ध होता है कि यह देव स्वयंसिद्ध अथवा स्वयंभू, सर्वाधार और सब जन्तुकी उत्पत्ति होनेके पूर्वकालसे भी विद्यमान है ।

## इसका ज्ञान ।

इसका ज्ञान किस रीतिसे हो सकता है, इस विषयमें विचार करनेके लिये निम्न लिखित मन्त्र बडी सहायता देता है—

सुरुच सीमत: वेनः वि आवः । ( मं. १ )

" ( सु-रुचः ) उत्तम प्रकाशमान ( सीम-तः ) सीमाओंसे ही ( वेनः ) ज्ञानी मनुष्य उसको देखता है । " जिस प्रकार बादलोंमें छिपा हुआ सूर्य बादलोंके चमकनेवाले किनारोंसे ही जाना जाता है, उसी प्रकार सूर्यचन्द्रादिकोंके पीछे रहकर सूर्यादिकोंको चमकानेवाला यह देव इन गोलोंकी चमकाहटसे ही जाना जाता है । " जिसको सूर्यादि प्रकाशित नहीं करते, परन्तु जिसके तेजसे सूर्यादि प्रकाशित हो रहे हैं, वह ब्रह्म है । " अर्थात् सूर्यादिकोंकी सुप्रकाशित सीमाओंको देखनेसे और विचार करनेसे परमात्म का ज्ञान होता है । सृष्टिमें उसका कार्य देखनेसे ही उस परमात्माका ज्ञान हो सकता है । उसके ज्ञानके लिये दूसरा कोई मार्ग नहीं है ।

## इसके लिये उपमा ।

यह परमात्मा प्रत्यक्ष दीखता नहीं है, सृष्टिमें उसका कार्य देखकर उसका अनुमान होता है, अथवा उपमाओंसे भी उसका वर्णन किया जाता है जैसे—

उस्य उपमा: बुध्न्याः वि-स्थाः । ( मं. ३ )

" इसके लिये उपमाएं ( बुध्न्याः ) आकाशमें ( वि-स्थाः ) विशेष रीतिसे रहनेवाले जो सूर्यादि गोल हैं वेही हैं । " अर्थात् उस परमात्माका यदि वर्णन करना हो तो ' वह सूर्यका भी सूर्य है " " वह चन्द्रका भी चन्द्रमा है " इस प्रकार

यज्जाग्रद् यत् सुप्तो यद् दिवा यन्नक्तम् ॥ १० ॥
यदहरहरभिगच्छामि तस्मादेनमव दये ॥ ११ ॥
तं जहि तेन मन्दस्व तस्य पृष्टीरपि शृणीहि ॥ १२ ॥
स मा जीवीत् तं प्राणो जहातु ॥ १३ ॥

[ ८ ]

जितमस्माकमुद्भिन्नमस्माकमृतमस्माकं तेजोऽस्माकं ब्रह्मास्माकं स्वऽरस्माकं
यज्ञोऽस्माकं पशवोऽस्माकं प्रजा अस्माकं वीरा अस्माकम् ॥ १ ॥
तस्मादमुं निर्भजामोऽमुमामुष्यायणममुष्याः पुत्रमसौ यः ॥ २ ॥
स ग्राह्याः पाशान्मा मोचि ॥ ३ ॥
तस्येदं वर्चस्तेजः प्राणमायुर्नि वेष्टयामीदमेनमधराञ्चं पादयामि ॥ ४ ॥
जितम्०।०। स निर्ऋत्याः पाशान्मा मोचि ।० ॥ ५ ॥
जितम्०।०। सोऽभूत्याः पाशान्मा मोचि ।० ॥ ६ ॥
जितम्०।०। स निर्भूत्याः पाशान्मा मोचि ।० ॥ ७ ॥
जितम्०।०। स पराभूत्याः पाशान्मा मोचि ।० ॥ ८ ॥
जितम्०।०। स देवजामीनां पाशान्मा मोचि ।० ॥ ९ ॥
जितम्०।०। स बृहस्पतेः पाशान्मा मोचि ।० ॥ १० ॥

---

( यत् जाग्रत् ) जो जागते हुए, ( यत् सुप्तः ) जो सोये हुए ( यत् दिवा यत् नक्तं ) जो दिनमें और जो रात्रीमें ॥१०॥ ( यत् अहः अहः अभिगच्छामि ) जो प्रतिदिन मैं देखता हूं ( तस्मात् एनं अव दये ) उस दोषके कारण मैं उसको मारता हूं ॥ ११ ॥ ( तं जहि ) उसको मार दे, ( तेन मन्दस्व ) उसके साथ चल, ( तस्य पृष्टीः अपि शृणीहि ) उसकी पसलियां तोड दे ॥ १२ ॥ ( स मा जीवीत् ) वह न जीवे, ( तं प्राणः जहातु ) उसको प्राण छोड देवे ॥ १३ ॥

[ ८ ] ( अस्माकं जितं ) हमारा विजय हो, ( अस्माकं उद्भिन्नं ) हमारा उदय हो, ( अस्माकं ऋतं ) हमारा सत्य हो, ( अस्माकं तेजः ) हमारा तेज बढे, ( अस्माकं ब्रह्म ) हमारा ज्ञान बढे, ( अस्माकं स्वः ) हमारा आत्मप्रकाश बढे, ( अस्माकं यज्ञः ) हमारा यज्ञ सफल हो, ( अस्माकं पशवः ) हमारे पास पशु हों, ( अस्माकं प्रजाः ) हमारी प्रजा-संतान-बढे, ( अस्माकं वीराः ) हमारे अन्दर वीर हों ॥ १ ॥

( तस्मात् अमुं निर्भजामः ) इस अपराधके कारण हम उस शत्रुपर हमला करते हैं ( अमुं आमुष्यायणं अमुष्याः पुत्रं असौ यः ) जो इस गोत्रका इसका पुत्र हमारा शत्रु है ॥ २ ॥ ( सः ग्राह्याः पाशात् मा मोचि ) वह रोगके पाशोंसे न छूटे ॥ ३ ॥ ( तस्य इदं वर्चः तेजः प्राणं आयुः निवेष्टयामि ) उसका यह तेज बल प्राण और आयुको मैं घेरता हूं और ( इदं एनं अधराञ्चं पादयामि ) यह मैं इसको नीचे गिराता हूं ॥ ४ ॥ ० ॥ ० ( सः निर्ऋत्याः पाशात् मा मोचि ) वह दुर्गतिके पाशोंसे न छूटने पावे ॥ ० ॥ ५ ॥ ० ( सः अभूत्याः पाशात् मा मोचि ) वह दारिद्रके पाशोंसे न छूटे । ० ॥ ६ ॥ ० ॥ ० ( सः निर्भूत्याः मा मोचि ) वह दुरवस्थाके पाशसे न छूटे ॥ ० ॥ ७ ॥ ० ॥ ० ( सः पराभूत्याः पाशात् मा मोचि ) वह पराभवके पाशसे न छूटे ० ॥ ८ ॥ ० ॥ ० ( सः देवजामीनां पाशात् मा मोचि ) वह इंद्रियदोषोंके पाशोंसे न छूटे ० ॥ ९ ॥ ० । ० ॥ ( सः बृहस्पतेः...प्रजापतेः...ऋषीणां...आर्षेयाणां...अगिरसां...आंगिरसानां...अथर्वणां...आथर्वणानां...वनस्पतीनां ..वानस्पत्यानां..ऋतूनां...आर्त

जितम्०।०। स प्रजापतेः पाशान्मा मोचि ।० ॥ ११ ॥
जितम्०।०। स ऋषीणां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १२ ॥
जितम्०।०। स आर्षेयाणां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १३ ॥
जितम्०।०। सोऽङ्गिरसां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १४ ॥
जितम्०।०। स आङ्गिरसानां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १५ ॥
जितम्०।०। सोऽथर्वणां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १६ ॥
जितम्०।०। स आथर्वणानां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १७ ॥
जितम्०।०। स वनस्पतीनां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १८ ॥
जितम्०।०। स वानस्पत्यानां पाशान्मा मोचि ।० ॥ १९ ॥
जितम्०।०। स ऋतूनां पाशान्मा मोचि ।० ॥ २० ॥
जितम्०।०। स आर्तवानां पाशान्मा मोचि ।० ॥ २१ ॥
जितम्०।०। स मासानां पाशान्मा मोचि ।० ॥ २२ ॥
जितम्०।०। सोऽर्धमासानां पाशान्मा मोचि ।० ॥ २३ ॥
जितम्०।०। सोऽहोरात्रयोः पाशान्मा मोचि ।० ॥ २४ ॥
जितम्०।०। सोऽह्नोः संयतोः पाशान्मा मोचि ।० ॥ २५ ॥
जितम्०।०। स द्यावापृथिव्योः पाशान्मा मोचि ।० ॥ २६ ॥
जितम्०। । स इन्द्राग्न्योः पाशान्मा मोचि ।० ॥ २७ ॥
जितम्०।०। स मित्रावरुणयोः पाशान्मा मोचि ।० ॥ २८ ॥
जितम्०।०। स राज्ञो वरुणस्य पाशान्मा मोचि ।० ॥ २९ ॥
जितमस्माकमुद्भिन्नमस्माकमृतमस्माकं तेजोऽस्माकं ब्रह्मास्माकं स्वरस्माकं
यज्ञोऽस्माकं पशवोऽस्माकं प्रजा अस्माकं वीरा अस्माकम् ॥ ३ ॥
तस्मादमुं निर्भजामोऽमुमामुष्यायणममुष्याः पुत्रमसौ यः ॥ ३१ ॥
स मृत्योः पड्वीशात् पाशान्मा मोचि ॥ ३२ ॥
तस्येदं वर्चस्तेजः प्राणमायुर्नि वेष्टयामीदमेनमधराञ्चं पादयामि ॥ ३३ ॥

---

...नां...मासानां...अर्धमासानां.. अहोरात्रयोः ...अह्नः संयतः ...द्यावापृथिव्योः ...इन्द्राग्न्योः ...मित्रा-
...रुणयोः.. वरुणस्य राज्ञः.. मृत्योः पड्वीशात् मा मोचि ) ॥ १०-३२ ॥ वह बृहस्पती, प्रजापति, ऋषि, ऋषि-
...से उत्पन्न, अंगिरस्, अंगिरसोंसे उत्पन्न, अथर्व, अथर्वोंसे उत्पन्न, वनस्पति, वनस्पतियोंसे उत्पन्न, ऋतु, ऋतुओंसे उत्पन्न, महीने
...अर्धमास, अहोरात्र, दिन, द्यु, पृथिवी, इन्द्र, अग्नि, मित्र, वरुण, राजा वरुण और मृत्युके पाशोंसे न बचे ॥ १०-३२ ॥ ( तस्य
...दं वर्चः० ) उसका यह तेज, कान्ति, प्राण, आयु आदिको मैं घेरता हूं और उसको नीचे गिराता हूं ॥ ३३ ॥

[ ९ ]

जितमस्माकमुद्भिन्नमस्माकमभ्यष्ठां विश्वाः पृतना अरातीः ॥ १ ॥
तदग्निराह तदु सोम आह पूषा मा धात् सुकृतस्य लोके ॥ २ ॥
अगन्म स्वः स्वरगन्म सं सूर्यस्य ज्योतिषागन्म ॥ ३ ॥
वस्योभूयाय वसुमान् यज्ञो वसु वंशिषीय वसुमान् भूयासं वसु मयि धेहि ॥ ४ ॥

[ ९ ] ( अस्माकं जित ) हमारी विजय हो ( अस्माकं उद्भिन्न ) हमारा उदय हो, ( विश्वाः पृतना अरातीः ) सब शत्रुसेनाका निरोध किया है ॥ १ ॥ ( अग्निः तत् आह ) अग्निने यह कहा है, ( सोमः उ तत् आह ) सोमने यह कहा है। ( पूषा सुकृतस्य लोके मा धात् ) पूषा मुझे पुण्य लोकमें स्थापित करे ॥ २ ॥ हम ( स्वः अगन्म ) आत्माकी ज्योतिको प्राप्त होते हैं, ( स्वः अगन्म ) हम अपने तजको प्राप्त होते हैं। ( सूर्यस्य ज्योतिषा सं अगन्म ) सूर्यकी ज्योतिसे हम संयुक्त होते हैं ॥ ३ ॥ ( वस्य भूयाय ) ऐश्वर्यकी वृद्धिके लिये ( वसुमान् भूयासं ) धनयुक्त हो ( वसुमान् यज्ञः ) ऐश्वर्य यज्ञ ही है ( वसु वंशिषीय ) ऐश्वर्य प्राप्त करूं। ( मयि वसु धेहि ) मुझमें धनका स्थापन कर ॥ ४ ॥

---

# अथर्ववेदके सोलहवें काण्डका मनन

# दुःखमोचन और विजयप्राप्ति

## विजयकी प्राप्ति

प्रत्येक मनुष्यको अपने विजयके लिये यत्न करना चाहिये। छोटेसे छोटा बालक भी अपना पराभव सह नहीं सकता, पराभवकी आशंका हो तो बालक भी रोता है, पीटता है और पराभवसे दूर भागनेकी चेष्टा करता है। इसी तरह मनुष्यके अन्दर भी पराभवका स्वागत करनेकी इच्छा नहीं होती। सदा अपना विजय हो, अपना यश बढे, अपनी कीर्ति दिगन्तमें फैले, यही इच्छा मनुष्य करता रहता है। अत मनुष्यको यह विजय कैसे प्राप्त हो इसका विचार करना चाहिये। इस विजय सूक्तके ९ पर्यायसूक्तोंमें विजयप्राप्तिके लिये आवश्यक तत्त्वोंका विचार किया है। अत अपनी विजय चाहनेवाले पाठक इसका मनन करें और लाभ उठावें।

## विजयके प्रकार

विजयके बहुत प्रकार हैं। एक आध्यात्मिक क्षेत्रमें विजय है, दूसरी आधिभौतिक क्षेत्रकी विजय है और तीसरी आधिदैविक क्षेत्रके संबंधकी विजय है। ये मुख्यतः तीन प्रकारके विजय हैं। तथापि इस प्रत्येक क्षेत्रके विजयोंके भी अनेक प्रकार हैं, उन सबका विचार यहां नहीं किया जासकता, तथापि सुबोधताके लिये उनका थोडासा स्वरूप बताया जाता है।

## आध्यात्मिक विजय

आध्यात्मिक क्षेत्रमें शरीर, इंद्रियां, मन, प्राण, बुद्धि, अहं, चित्त, काम, आत्मा, प्रकृति और सब प्रकारकी विकृति अ... का संबंध है। इनको निर्दोष रखना, इनको अपनी ... शक्तिसे परिपूर्ण करना और इन सबको आत्मोन्नतिमें निर्विघ्न लगानेसे अध्यात्मिक क्षेत्रकी विजय होती है। यहां प्र... इंद्रियकी प्रकृति, उसकी विकृति, उसमें होनेवाले दोष ... रोग, उनके गुण आदि सबका विचार आता है। मानो स... वैद्यशास्त्र, आरोग्यशास्त्र, मानसशास्त्र आदि शास्त्र, आध्यात्मि... विजयकी सिद्धता करनेके लिये ही मनुष्योंके पास आये ... इसकी सूचना देनेके लिये प्रथम पर्याय सूक्तमें कहा है कि—

> निर्दाह तनूदूषिः मनो-दा आत्म-दूषिः इद... त अतिसृजामि। (१।३-...

'शरीरकी जलन, शरीरके सब दोष, मनके नाशक ... और आत्माका घात करनेवाले सब विचार, इन सबको मैं

करता हूं।' इन चारोंमें प्रायः आत्माका पराजय होनेके कारण आगये हैं; विविध रोगोंके कारण अपने शरीरमें दाह, पीडा, कष्ट अथवा दुःख होते हैं, शरीरमें जब दोषका संचय होता है तब ही कष्ट उत्पन्न होता है, तभी विविध रोग होते हैं। मनके बुरे भावोंसे मनकी निर्बलता होती है और इस सबसे आत्माका अधःपतन होता है। पाठक इन चार शब्दोंका विचार करें और जानें कि इन चारोंसे आध्यात्मिक क्लेश कैसे होते हैं। यदि ठीक प्रकार मनन किया जाय और इन चारोंके क्षेत्रोंका व्यापक विचार किया जाय, तो यह बात पाठकोंके मनमें ठीक प्रकार जम जायगी, कि मनुष्यके सब वैयक्तिक क्लेशोंकी ये चार ही जडें हैं। यदि इनके विषयमें योग्य प्रतिबन्ध किया जाय, तो आध्यात्मिक क्षेत्रमें निश्चयपूर्वक विजय प्राप्त होगा। पूर्वोक्त चार शब्दोंके प्रति शब्द जाननेसे ही विजयके साधन ज्ञात हो सकते हैं—

शमः तनूशुद्धिः मनःशुद्धिः आत्मशुद्धिः।

ये चार शब्द हैं जिनसे पूर्वोक्त चार दोष दूर हो सकते हैं। इंद्रियदमन, इंद्रियशमन आदिसे शरीरका दाह दूर होता है और शरीरमें सर्वत्र शान्ति होती है, तनूशुद्धिसे शरीरके सब दोष दूर होते हैं, मनकी पवित्रतासे मनका बल बढ जाता है और आत्मशुद्धिसे आत्मोन्नति होती है। इस तरह विचार करनेपर ज्ञात होगा कि अध्यात्मोन्नतिके ये चार साधन हैं और इसीलिये पूर्वोक्त चार दोषोंको दूर करनेकी सूचना प्रथम पर्याय सूक्तमें की है। श्रीमद्भगवद्गीतामें इसी उद्देश्यसे कहा है—

ध्यायतो विषयान्पुंसः संगस्तेषूपजायते।
संगात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥६२॥
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥६३॥
रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरन्।
आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति ॥६४॥
प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते।
प्रसन्नचेतसो ह्याशु बुद्धिः पर्यवतिष्ठते ॥६५॥
(भ. गीता २)

'विषयोंके चिन्तनसे आसक्ति, आसक्तिसे कामना, कामनासे क्रोध, क्रोधसे मूढता, मूढतासे बुद्धिनाश और बुद्धिनाशसे मनुष्यका सर्वनाश होता है। परंतु जिसका मन वशमें है और जिसकी इंद्रियां रागद्वेषरहित हैं, वह इंद्रियोंसे कार्य करते हुए भी प्रसन्न रहता है। चित्त प्रसन्न रहनेसे सब दुःख दूर होते हैं और उसकी बुद्धि भी स्थिर होती है।' इन श्लोकोंमें आध्यात्मिक दुःखोंके कारण कहे हैं और उनके दूर करनेके उपाय भी कहे हैं। अतः ये श्लोक आत्मविजयके विषयका विचार करनेके समय बड बोधप्रद हो सकते हैं। अस्तु इस प्रकारके जो जो दोष शरीर, इंद्रियां, मन, बुद्धि और आत्मामें होते हैं वे क्या करते हैं देखिये—

रुजन्, प्रमृणन्, श्लोकः, स्तनः।
पर्यायसू. ११२-३)

जहां दोष होते हैं वहां वे 'तोडते हैं, मरोडते हैं, कुचलते हैं, फोडते हैं, काटते हैं, खोदते हैं, नाश करते हैं' इस तरह अनेक रीतिसे नाश करते हैं। पाठक काम और क्रोधके समय अपने अन्दर देखेंगे, तो उनको स्पष्टतया पता लग जायगा, कि ये काम और क्रोध मनुष्यके शरीरमें किस प्रकार तोडने, मरोडने, खोदने और नाश करनेके कार्य करते हैं। काम तो शरीरका आधारभूत जो वीर्य वही नष्ट करता है, क्रोधसे तो शुक्र-जीवनबिंदु ही नष्ट होते हैं; इसी प्रकार सब विकार तोडने मरोडने और नाश करनेवाले होते हैं। इसलिये आध्यात्मिक भूमिकाके इन सब शत्रुओंको दूर करना चाहिये। अतः कहा है—

यं वयं द्विष्मः, तं अभि अतिसृजाम। (मं. ११५)
श्लोकं स्तनिं तनूदूषिं अतिसृजामि (मं. ११७)

'जिस रोगादिका और विविध दोषोंका हम द्वेष करते हैं, अर्थात् उनको अपने पास रखना नहीं चाहते, उनको हम दूर करते हैं। घातक खोदक और शरीरमें दाह बढानेवाले सब दोषोंको हम दूर करते हैं।' यह दोषोंको दूर करना इसीलिये है कि अध्यात्मक्षेत्रके सब दोष दूर हों और प्रसन्नता विराजे। इसी विषयमें और देखिये—

यत् वः घोरं तत् (अतिसृजामि)। (मं. ११८)
अरिप्राः आपः अस्मत् एनः प्रवहन्तु।
(मं. ११९-१०)

आप शिवया तन्वा मा उपस्पृशत। (म. १।१२)
इन्द्रस्य इन्द्रियेण अभिषिञ्चेत। (म. १।९)

'जो आपके अंदर भयंकर हानिकारक दोष हो उसको मैं सबसे प्रथम दूर करता हूं। दोष दूर करनेके लिये जलसे चिकित्सा करना योग्य है। शुद्ध जल हमारे शरीरोंसे सब दोष और सब पापोंको दूर करे। जल अपने शुभगुणसे मेरे शरीरको स्पर्श करे। इन्द्र अर्थात् आत्माकी शक्तिसे अभिषेक किया जावे यहां जलचिकित्सासे शरीरके सब दोष दूर करनेका उपदेश है। यह अत्यंत महत्वका है। शरीरमें जो कोई दोष होंगे उनको जलके विविध प्रयोगोंसे दूर करनेका काम जलसे लिया है।

वा नीच होना उसके मस्तिष्ककी शक्तिपर निर्भर है। अतः मनुष्यको उचित है कि वह अपनी मस्तिष्ककी शक्ति बढावे। ( विधर्मा ) विशेष धर्मोंसे युक्त बनना। साधारण गुणकर्मों और धर्मोंसे युक्त होनेसे मनुष्य साधारण ही हो सकता है, परंतु उसकी विशेष योग्यता होनी हो, यदि वह समाजका और राष्ट्रका केन्द्र बननेका इच्छुक हो, तो उसको उचित है कि वह अपने अन्दर विशेष धर्मोंकी वृद्धि करे। सामान्य मनुष्यमें जो धर्म नहीं होते ऐसे धर्म तपस्यादिसे अपने अन्दर बढाने चाहिये। ( उरुः चमसः ) ये यज्ञपात्र हैं, यज्ञके सब साधनोंके उपलक्षण हैं। सब प्रकारके यज्ञ करनेसे और यज्ञमय यज्ञरूप जीवन होनेसे ही मनुष्यकी योग्यता बढ जाती है। मनुष्य क्रतुरूप होनेसे ही मनुष्यकी योग्यता बढ जाती है। मनुष्यको क्रतुरूप होना चाहिये। शतक्रतु बनना मनुष्यका ध्येय है। ( धर्ता ) धारण करनेवाला, समाजकी धारणा, राष्ट्रकी धारणा धर्मकी धारणा करना मनुष्यका कर्तव्य है। दूसरे प्राणियोंको अपनी शक्तिका आधार देना धर्ता होना है। ( धरुणः ) इसका भी धारक ही अर्थ है, इसमें बल अधिक है। स्वयं स्थिर रहकर दूसरोंको दुःख समुद्रसे पार करनेके लिये अपना आधार देनेका कार्य करना मनुष्यको योग्य है। मनुष्यको अपने अन्दर इतनी शक्ति प्राप्त करनी चाहिये।

(वि-मोकः) विमोचन करनेवाला, मनुष्योंको मुक्त करनेवाला, मनुष्योंको बन्धनसे पार करनेवाला, मनुष्योंको स्वतंत्रता देनेवाला जो नेता होगा, वही सबसे श्रेष्ठ समझना योग्य है। यही लोगोंका परित्राण, सज्जनोंकी रक्षा, दुर्जनोंका निर्दलन और धर्मकी स्थापना करनेका अर्थ है। ( आर्द्र-पविः ) पविका अर्थ है तलवार, खड्ग किंवा शस्त्र। शत्रुके रक्तसे जिसका शस्त्र गीला होता है अथवा शत्रुका नाश करनेके लिये जिसका शस्त्र आर्द्र अर्थात् गीला होनेके लिये सिद्ध है, उसका यह नाम है। धर्मयुद्ध करनेके लिये जो तैयार होता है उसका यह नाम है। ( आर्द्र-दानुः ) आर्द्रता, स्नेहसे आर्द्रभावका जो दान करता है, जिसका मन स्नेहसे सदा आर्द्र रहता है, जो दयार्द्र रहता है उसका यह नाम है। ( मातरिश्वा ) अपनी माताके अन्दर जिसका आश्रय होता है, जो मातृभक्त है, मातृभूमिके अन्दर इसीलिये रहता है कि अपने जीवन समर्पणसे मातृभूमि की सेवा होवे, इसलिये जो मातृभूमिमें संचार करता है॥

ये बारह शब्द मनुष्यके विशेष कर्तव्य बता रहे हैं। मनुष्य ये कर्तव्य करें। ये कर्तव्य मनुष्यसे कदापि दूर न हों। इन कर्तव्योंके विषयमें मनुष्य कदापि विमुख न हों। इन धर्मोंसे और इनसे बोधित होनेवाले कर्तव्योंसे जो पुरुष युक्त होते हैं वेही श्रेष्ठ और उच्च होते हैं। यहां कई निर्बल मनुष्य कहेंगे कि हम निर्बल हैं हम इन गुणधर्मोंको धारण नहीं कर सकते, इनके लिये आत्माका स्वभाव कैसा है यह बात इसी सूक्तके मंत्र स्वयं कहते हैं—

आत्मा बृहस्पतिः नृमणः हृद्यः। ( मं. ३।५ )
विधर्मणा समुद्रः अस्मि। ( मं. ३।६ )
मर्त्येषु अमृतः सुधा। ( मं. ४।२ )

'आत्मा ज्ञानयुक्त है, मनुष्योंके हृदयोंमें निवास करता है, मनुष्योंके अन्दर मनन करनेवाला है, अपने विशेष धर्मसे वह समुद्र जैसा फैला हुआ गंभीर है। मरण धर्मवाले शरीरमें वह अमर है और उत्तम तेजसे युक्त है।' ये अपनी आत्माके गुणधर्म हैं यह जानकर, विचारसे और मननसे इन गुणोंका साक्षात्कार करे। इस ज्ञानसे मनुष्यकी निर्बलता दूर होगी और वह पूर्वोक्त गुणोंको अपने अंदर बढानेमें समर्थ होगा। इस तरह आत्मिक बल प्राप्त होनेसे—

असंतापं हृदयं। उर्वी गव्यूतिः। ( मं. ३।६ )

'हृदय संताप रहित अर्थात् शान्त होता है और गोनाम इंद्रियोंकी गति बडी विस्तृत होती है।' अपनी सब शक्ति बढती है। प्रभावशाली जीवन होजाता है। आत्माकी शांति उसके सब व्यवहारमें दीखती है और वह कैसे भी भयंकर प्रसंगमें शान्त और गंभीर होकर कार्य करता है कभी अशान्त नहीं होता। शरीरके नाश होनेपर भी मैं अमर हूं यह उसका विश्वास उसको निडर करता है और महान् सत्कर्म उससे कराता है। ऐसी अवस्थामें सब देव उसके रक्षक होते हैं—

सूर्यः ''वायुः'''अग्निः ''यमः'''सरस्वती'''पातु। ( मं. ४४ )

'सूर्य, वायु, अग्नि, यम और सरस्वती उसकी रक्षा करते हैं।' सूर्य नेत्रस्थानमें, वायु प्राणके स्थानमें, अग्नि वाणीके स्थानमें, यम शिस्नस्थानमें, सरस्वती बुद्धिस्थानमें रहकर उसको हरएक प्रकारकी सहायता देते हैं और उसको अपनी दिव्य शक्तिसे पवित्र करते हैं। आत्मशक्तिसे युक्त पुरुषको इस तरह सब देव सहायक होते हैं। यह विषय इससे पूर्व भी आचुका है और वेदमें यह वारंवार कहा गया है। इसलिये जो मनुष्य आत्मज्ञान प्राप्त करता है और अपना जीवन यज्ञरूप बनाता है उसको सब देवताओंकी सहायता होती है, यह विश्वास पाठक मनमें धारण करें। ऐसा मनुष्य निर्भय होकर व्यवहार करता है और इसीलिये यह मनुष्य सबका नेता बनने योग्य होता है। यह कहता है कि—

प्राणः मां मा हासीत्।
अपानः अवहाय मा परागात्। ( मं. ४।१ )

'मेरा प्राण और अपान मुझे छोडकर न दूर जावे।' यह

ऐसा इसलिये कहता है कि उसने अपना सब जीवन ईश्वरकी भक्ति और सेवाके लिये समर्पित किया होता है, वह अपने जीवनसे जनताकी सेवा करना चाहता है। अपना प्राण वह ईश्वरके लिये ही समर्पित करना चाहता है। अन्य कार्यका स्मरण भी नहीं है। वह जानता है कि—

मित्रावरुणौ मे प्राणापानौ। हाकरीः आपः स्वस्ति।
(मं ४।७)

'अपने प्राण और अपान ये अब प्रत्यक्ष मित्र और वरुण देवता हैं और जलके अन्दरका सब सामर्थ्य मेरा कल्याण करता है।' इस तरह वह देखता है और अनुभव करता है कि अपना सब देह और जीवन देवतामय हुआ है। इस समय वह दुष्ट कल्पनासे पूर्णतया दूर होता है, सब उसका देवतारूप स्वरूप बनता है, वह सहजही गतिसे प्रशस्त कार्य करता है, उसको वैसे, कार्य करनेके लिये कोई प्रयास नहीं होते, क्योंकि वह विश्वरूप बना होता है; इस समय वह अनुभव करता है कि—

अग्निः मे दक्षं। (मं. ४।७)

'अग्नि मुझमें बल धारण कराता है।' अन्य देव अन्यान्य सामर्थ्य धारण करते हैं। इसका आत्मा प्रत्यक्ष ईश्वरीय गुणोंसे प्रभावशाली हुआ होता है। ऐसा महात्मा धन्य है, वही प्रभावशाली नेता होसकता है और वही लोकसंग्रह करनेमें समर्थ होता है और यही मनुष्य जगत्को सच्चा मार्ग बता सकता है। युगयुगमें ऐसे सत्पुरुष आते हैं और जनतामें प्रत्यक्ष कार्य करते हैं और बंधनमें पडकर सडनेवालोंको बन्धननिवृत्तिका मार्ग बताते हैं।

## स्वप्न।

आगे पंचम और षष्ठ इन दो पर्यायसूक्तोंमें स्वप्नका विषय कहा है। इस सूक्तमें दुष्ट स्वप्नके जो कारण दिये हैं वे ये हैं—

ग्राह्याः ...निर्ऋत्याः ...अभूत्याः ...निर्भूत्याः ...पराभूत्याः देवजामीनां पुत्रः स्वप्नः। (मं. ५।१-८)

'रोग, दुरवस्था, दारिद्र्य, दुर्गति, पराभव और इंद्रियदोष इनके कारण दुष्ट स्वप्न आते हैं। ये दुष्ट स्वप्न मानो मृत्युका संदेश होते हैं। इसलिये दुष्ट स्वप्न होते ही मनुष्यको उचित है कि अपने अन्दर जो रोगबीज घुसे हों, उनको दूर करनेका यत्न करे। दुष्ट स्वप्नके जो कारण यहां दिये हैं उनका भी थोडासा अधिक विचार यहां करना चाहिये। (ग्राही) मयानक रोग जो शरीरमें आनेपर सहसा शरीरको छोडते नहीं और दुःख देते रहते अन्तमें प्राण हरण कर लेते हैं। ऐसे रोग शरीरमें होनेपर बारंबार दुष्ट स्वप्न होते हैं अतः यदि इन रोगोंसे दुष्ट स्वप्न होते हों तो उनको दूर करनेके लिये चिकित्साद्वारा रोगबीजोंको दूर करना चाहिये। शरीर निर्दोष और नीरोग करना चाहिये। इस कार्यके लिये इसी काण्डमें पूर्वस्थानमें जलचिकित्साका उपाय बताया है। (निर्ऋति) ऋतिका अर्थ है उन्नति, अभ्युदय, समर्थता और सामर्थ्य। इसके विरुद्ध अर्थ निर्ऋतिका है। अवनति, अधःपात, क्षीणता और निर्बलतासे भी दुष्ट स्वप्न आते हैं। इनको दूर करनेके लिये जो आवश्यक उपाय हों उनको कार्यमें लाना चाहिये। (अभूति) ऐश्वर्यसे हीन और (निर्भूति) महासंकटमें पडना तथा (पराभूति) पराभव होना, परतंत्र, पराधीन और परवश होना, इन कारणोंसे भी दुष्ट स्वप्न आते हैं। इन कारणोंको दूर करनेके लिये बहुतसे उपाय हैं, प्रत्येकके लिये विभिन्न उपाय होते हैं। अतः उनका अवलंबन योग्य रीतिसे करना चाहिये। मुख्य उपाय स्वावलंबनसे स्वाधीनता प्राप्त करना है। (देवजामी) देव नाम इंद्रियोंका है, अपने शरीरमें उनकी शक्तियां विविध हैं। इनकी न्यूनाधिकता से भी दुष्ट स्वप्न आते हैं। इस कारण संयमादिद्वारा अपने इंद्रियोंको निर्दोष, निरोग और स्वस्थ रखना अत्यंत आवश्यक है। अर्थात् इस तरह अपने अन्दर और अपने राष्ट्रमें जो जो दुष्ट स्वप्नके कारण उत्पन्न हों, उनको दूर करना मनुष्योंका कर्तव्य है।

मनुष्यकी परीक्षा स्वप्नसे होती है मनुष्यको कैसे स्वप्न होते हैं, इसपर वह स्वस्थ है वा रोगी है, सदाचारी है वा दुराचारी है, शुभ विचारवाला है वा अशुभ विचारवाला है इसका निश्चय होता है। मनुष्यको ऐसे स्वप्न आजाय तो अच्छा है— कि "मैं ईश्वर उपासना कर रहा हूं, ऋषिआश्रममें ऋषियोंके वार्तालाप सुन रहा हूं, सत्पुरुषोंका समागम हो रहा है।" ऐसे शुभ स्वप्न आने लगे अथवा बिलकुल स्वप्न ही न हुए तो समझना चाहिये कि उसका शरीर स्वस्थ है। अन्यथा बुरे स्वप्न आने लगे तो स्वास्थ्यमें कुछ न कुछ बिगाड है, ऐसा मानकर उसके सुधारका यत्न करना चाहिये। अतः कहा है—

यस्मात् दुःष्वप्न्यात् अभैष्म तत् अप उच्छन्तु।
(मं ६।२)

"जिस दुष्टस्वप्नसे हमें भय होता है वह दुष्टस्वप्नका कारण हमसे दूर होवे।" वह कारण किसी दूसरे स्थानपर जावे, हमारे पास न रहे। इस प्रकार अपने अन्दरकी निर्दोषता सिद्ध करनेसे ही वह निर्दोष मनुष्य कह सकता है कि—

अद्य अजैष्म, अद्य असनाम, वयं अनागसः अभूम
(मं ६।१)

"आज हमने विजय प्राप्त किया है, आज जो इच्छा मन की था वह प्राप्त किया है क्योंकि हम निष्पाप हो चुके हैं।"

निष्पाप होनेसे ही सब प्राशस्त्य प्राप्त हो सकता और विजय प्राप्त होता है। विजय प्राप्त करनेकी यह कुजी है। पापसे जो उन्नति प्राप्त होनेका भास होता है वह केवल भासमात्र है। उसमें गहरी अवनतिके बीज रहते हैं, अतः पाठकोंको यह स्मरण रखना चाहिये कि वेदकी आज्ञाके अनुसार निष्पाप धर्माचरणसे जो उन्नति प्राप्त होती है वही प्राप्त करनी चाहिये और वही चिरस्थायी होगी।

आग सप्तम सूक्तमें द्वेषोंको दूर करना अथवा नाश करनेका विषय कहा है। यह सूक्त स्पष्ट होनेके कारण उसके अधिक स्पष्टीकरणकी कोई आवश्यकता नहीं है। यह शत्रु अध्यात्म-भूमिकामें कुविचार, रोग आदि हैं, आधिभौतिक भूमिकामें दुर्जन शत्रु हैं। दोनों स्थानोंमें जो जो शत्रु निवास करता हो, उसको हटाना चाहिये। तभी विजय प्राप्त हो सकती है।

## विजय।

अष्टम सूक्तमें विजयप्राप्तिका एक मंत्र है, वह प्रत्येक वैदिक-धर्मीको कण्ठ करने योग्य है, वह मंत्र अब देखिये—

**अस्माकं जितं, उद्भिन्नं, ऋतं, तेजः, ब्रह्म, स्वः, यज्ञ, पशवः, प्रजाः, वीराः ॥ ( म. ८।१ )**

इस मंत्रका प्रत्येक शब्द अत्यंत महत्त्वपूर्ण भावसे युक्त होनेके कारण यहां प्रत्येक शब्दका विशेष विचार करते हैं—

( **जितं** ) यह सब प्रकारके शत्रुओंपर विजय है। आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक शत्रुओंपर विजय प्राप्त करना यह अपनी शक्ति बढानेसे ही हो सकता है ( **उद्भिन्नं** ) यह अपने सब प्रकारके अभ्युदयसे साध्य होनेवाली बात है, अपनी सुघटना अपना शक्तिविकास, अपने अन्दरकी शान्ति, अपनी तेजोवृद्धि आदिसे यह सिद्ध हो सकता है। पहिला विजय शत्रुपर संपादन किया जाता है, यह अपनी आंतरिक सुस्थितिपर निर्भर होता है। ( **ऋतं** ) ऋतका अर्थ है ठीक मार्ग, सरलता, योग्य व्यवहार, जिसमें टेढापन नहीं है। प्रत्येक व्यवहारमें इस प्रकारकी सरलता रहेगी, तो ही पूर्वोक्त विजय साध्य होगी। ( **तेजः** ) तेजस्विता, प्रभाव, उग्रता आदि गुण भी विजयके सहचारी हैं ( **ब्रह्म** ) सत्य ज्ञान, आत्मसामर्थ्य, विज्ञान, वेदज्ञान, यह तो निःसन्देह ऋतके साथ ही रहेगा। अनृतके साथ इसका होना सर्वथा असंभव है। ( **स्वः, स्वर्** ) आत्माका प्रकाश, अपना यश, अपने पुण्यकर्मसे प्राप्त होनेवाला पुण्य लोक। ( **यज्ञः** ) देवपूजा, संगतिकरण और दान रूप श्रेष्ठतम कर्म, यज्ञसे ही सबकी स्थिति और उन्नति होती है। ( **पशवः** ) गौ, बैल, घोडे आदि पशु मनुष्यका वैभव बढाते हैं। ( **प्रजाः** ) संतती, पुत्रपुत्री आदि, अथवा प्रजाजन। ( **वीराः** ) वीर पुत्र तथा वीर्यवान् लोग अथवा शूरवीर। पाठक विचार करेंगे तो उनको पता लग सकता है कि ये सब विजयके सहचारी गण हैं। पाठकोंसे सानुरोध प्रार्थना है कि वे इस मन्त्रको कण्ठ करें और सायंप्रातः वे इस मंत्रमें ईश्वरकी प्रार्थना करें और अपना वैयक्तिक और सामुदायिक विजय इस प्रकार होने योग्य परिस्थिति शीघ्र प्राप्त हो, ऐसी उस प्रभुके पास प्रार्थना मनोभावसे करें।

इस अष्टम पर्यायसूक्तमें जो आगे कथन हैं वे तो शत्रुको कुचलनेका प्रोत्साहन देनेवाले अर्थवादके मंत्र हैं, अतः उनके विषयमें विशेष लिखनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। पाठक स्वयं पढकर उनका आशय समझ सकते हैं। इसके पश्चात् अन्तिम नवम पर्यायसूक्तमें चार ही वचन हैं, परंतु वे नित्य स्मरण रखने योग्य महत्त्वपूर्ण हैं—

**जितं अस्माकं, उद्भिन्नं अस्माकं, विश्वाः अरातीः पृतनाः। ( मं ९।२ )**

' अपनी विजय, अपने उदय और अपने शत्रुकी सब सेनाओंका पूर्ण पराभव करनेका सामर्थ्य हम अपने अन्दर बढाते हैं। ' तथा—

**पुण्या सुकृतस्य लोके मा धात्। ( मं ९।२ )**

" ईश्वर मुझे पुण्यलोकमें धारण करे " ऐसा मैं सदाचारी शुद्ध पूत और पवित्र बनूं। तथा—

**स्व अगन्म, सूर्यस्य ज्योतिषा अगन्म ॥ ( मं. ९।३ )**

" आत्माका तेज प्राप्त करें, सूर्यकी ज्योतिसे मिलें। " तथा—

**वस्योभूयाय वसुमान् भूयासम्। वसुमान् यज्ञः। वसु वंशिषीय ( मं. ९।४ )**

" बहुत धन प्राप्त करना चाहिये, मैं धनयुक्त हो जाऊं। क्योंकि धनसे यज्ञ होता है, इसलिये यज्ञमें व्यय करनेके लिये मुझे धन चाहिये। "

ये सब चारोंक चारों मंत्र इतने उत्तम भावसे परिपूर्ण हैं, इतने सरल हैं और इतने सुबोध हैं कि मानो यही इस सब काण्डका सार है। पाठक इनका मनन करेंगे तो उनको भी अत्यंत आनन्द होगा और इनके मननसे उनका भी आत्मा उन्नमित हो होगी।

आशा है कि पाठक इस रीतिसे इस काण्डका मनन करके इस काण्डका जो उच्च भाव है वह अपने मनमें स्थिर करेंगे और इस विजयपथसे चलकर अपने, अपने समाजके, अपनी जातिके, और अपने राष्ट्रके विजय संपादनके कार्यमें कृतकृत्य होंगे।

**॥ ब्रह्मविद्या-प्रकरण समाप्त ॥**



# ब्रह्मविद्या-प्रकरणके

# सुभाषित

( अथर्व० ४।१ )

१ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्तात् ( १ )- पूर्व समयमें सबसे प्रथम ब्रह्म प्रकट हुआ।

२ सीमतः सुरुचः वेन आवः- प्रकाशित मर्यादाओंसे ज्ञानीने उसे देखा।

३ सतश्च योनिमसतश्च वि वः- ( वह ज्ञानी ) सत् और असत्के उत्पत्तिस्थानको प्रकट करता है। सत् और असत्के उत्पत्तिस्थानको बताता है।

४ प्र यो जज्ञे विद्वानस्य बन्धुः विश्वा देवानां जनिमा विवक्ति ( २ )- जो विद्वान् इसका भाई है वह सब देवोंके जन्म कहता है।

५ ब्रह्म ब्रह्मणः उज्जभार मध्यात्- ब्रह्मके मध्यसे ब्रह्म प्रकट हुआ है।

६ नीचैरुच्चैः स्वधा अभि प्रतस्थौ- नीचेसे और ऊपरसे परमात्माकी अपनी निज धारक शक्ति प्रकट हुई।

७ स हि दिवः स पृथिव्या ऋतस्थाः ( ४ )- वही द्युलोक और पृथिवीके सत्य नियमोंमें रहता है।

८ मही क्षेमं रोदसी अस्कभायत्- बडे द्युलोक और पृथिवीको उसने घरके समान स्थिर बनाया है।

९ महान् मही अस्कभायद्विजातः- महान् देवने प्रकट होकर बडे द्युलोकको स्थिर किया।

१० द्यां सद्म पार्थिवं रज- द्युलोक, अन्तरिक्ष और पृथिवीको उसने विस्तृत घर जैसा बना दिया है।

११ बृहस्पतिर्देवता तस्य सम्राट् ( ५ )- ज्ञानका स्वामी परमात्मा उस विश्वका सम्राट् है।

१२ स बुध्न्यादाष्ट्र जनुषोऽभ्यग्रं- प्रकट होनेसे पहिले वह चारों ओर व्याप्त हुआ।

१३ द्युमन्तो वि वसन्तु विप्राः- ज्ञानी लोग तेजस्वी होकर विशेष रीतिसे निवास करें।

१४ नूनं तदस्य काव्यो हिनोति महो देवस्य पूर्व्यस्य धाम ( ६ )- ज्ञानी निश्चयसे इस प्राचीन देवके महान् स्थानको जानता है।

१५ एष जज्ञे बहुभिः साकमित्था- यह ज्ञानी इस तरह बहुजनोंके साथ रहता है।

१६ पूर्वे अर्धे विषिते ससन्नु- पूर्व दिशामें ( आकाशमें सूर्य ) प्रकाशके प्रकट होनेपर भी वे सोते रहे, ( वे अज्ञानी पीछे रहेंगे। )

१७ अथर्वाणं पितरं देवबन्धुं बृहस्पतिं नमसाव च गच्छात् ( ७ )- अचचल सबके पिता, देवोंके भाई, ज्ञानपति परमेश्वरको प्रणाम करके जानें कि वह सबका पिता है।

१८ त्वं विश्वेषां जनिता असः- तू सबका उत्पादक है।

*१९ कविः स्वधावान् देव न दभायत्- ज्ञानी तथा अपनी धारणाशक्तिसे युक्त देव कभी दबाया नहीं जाता।*

( अथर्व० ५।६ )

१ वीरान्नो अत्र मा दभन् ( १ )- हमारे वीरों, पुत्रोंको यहां दबाया न जाय।

२ तद्व एतत्पुरो दधे- यह सब तुम्हारे संमुख रखते हैं।

३ तस्य स्पशो न निमिषन्ति भूर्णयः पदे पदे पाशिनः सन्ति सेतवे ( ३ )- उस ( ईश्वरके ) पकडनेवाले पाशलिये हुए दूत आंखें बंद नहीं करते अपितु पद पद पर बांधनेके लिये पाश लेकर खडे रहते हैं।

निष्पाप होनेसे ही सब प्राप्तव्य प्राप्त हो सकता और विजय प्राप्त होता है। विजय प्राप्त करनेकी यह कुंजी है। पापसे जो उन्नति प्राप्त होनेका भास होता है वह केवल *भासमात्र है।* उसमें गहरी अवनतिके बीज रहते हैं, अतः पाठकोंको यह स्मरण रखना चाहिये कि वेदकी आज्ञाके अनुसार निष्पाप धर्माचरणसे जो उन्नति प्राप्त होती है वही प्राप्त करनी चाहिये और वही चिरस्थायी होगी।

आगे सप्तम सूक्तमें द्वेषादि दूर करना अथवा नाश करनेका विषय कहा है। यह सूक्त स्पष्ट होनेके कारण उसके अधिक स्पष्टीकरणकी कोई आवश्यकता नहीं है। यह शत्रु अध्यात्म-भूमिकामें कुविचार, रोग आदि हैं, आधिभौतिक भूमिकामें दुर्जन शत्रु हैं। दोनों स्थानोंमें जो जो शत्रु निवास करता हो, उसको हटाना चाहिये। तभी विजय प्राप्त हो सकती है।

## विजय।

अष्टम सूक्तमें विजयप्राप्तिका एक मंत्र है, वह प्रत्येक वैदिक-धर्मीको कण्ठ करने योग्य है, वह मंत्र अब देखिये—

**अस्माकं जितं, उद्भिन्नं, ऋतं, तेजः, ब्रह्म, स्वः, यज्ञः, प्रशवः, प्रजाः, वीराः ॥ (मं. ८।१)**

इस मंत्रका प्रत्येक शब्द अत्यंत महत्त्वपूर्ण भावसे युक्त होनेके कारण यहां प्रत्येक शब्दका विशेष विचार करते हैं—

(**जितं**) यह सब प्रकारके शत्रुओंपर विजय है। आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक शत्रुओंपर विजय प्राप्त करना यह अपनी शक्ति बढानेसे ही हो सकता है (**उद्भिन्नं**) यह अपने सब प्रकारके अभ्युदयसे साध्य होनेवाली बात है, अपनी संघटना अपना शक्तिविकास, अपने अन्दरकी शान्ति, अपनी तेजोवृद्धि आदिसे यह सिद्ध हो सकता है। पहिला विजय शत्रु पर संपादन किया जाता है, यह अपनी आंतरिक सुस्थितिपर निर्भर होता है। (**ऋतं**) ऋतका अर्थ है ठीक मार्ग, सरलता, योग्य व्यवहार, जिसमें टेढापन नहीं है। प्रत्येक व्यवहारमें इस प्रकारकी सरलता रहेगी, तो ही पूर्वोक्त विजय साध्य होगी। (**तेजः**) तेजस्विता, प्रभाव, उग्रता आदि गुण भी विजयके सहचारी हैं (**ब्रह्म**) सत्य ज्ञान, आत्मसामर्थ्य, विज्ञान, वेदज्ञान, यह तो निःसन्देह ऋतके साथ ही रहेगा। अनृतके साथ इसका होना सर्वथा असंभव है। (**स्वः, स्वर्**) आत्माका प्रकाश, अपना यश, अपने पुण्यकर्मसे प्राप्त होनेवाला पुण्य लोक। (**यज्ञः**) देवपूजा, संगतिकरण और दान रूप श्रेष्ठतम कर्म, यज्ञसे ही सबकी स्थिति और उन्नति होती है। (**पशवः**) गौ, बैल, घोडे आदि पशु मनुष्यका वैभव बढाते हैं। (**प्रजाः**) संतती, पुत्रपुत्री आदि, अथवा प्रजाजन। (**वीराः**) वीर पुत्र तथा वीर्यवान् लोग अथवा शूरवीर। पाठक विचार करेंगे तो उनको पता लग सकता है कि ये सब *विजयके सहचारी गण हैं। पाठकोंसे सानुरोध प्रार्थना है कि वे* इस मंत्रको कण्ठ करें और सायंप्रातः वे इस मंत्रमें ईश्वरकी प्रार्थना करें और अपना वैयक्तिक और सामुदायिक विजय इस प्रकार होने योग्य परिस्थिति शीघ्र प्राप्त हो, ऐसी उस प्रभुके पास प्रार्थना मनोभावसे करें।

इस अष्टम पर्यायसूक्तमें जो आगे कथन हैं वे तो शत्रुको कुचलनेका प्रोत्साहन देनेवाले अर्थवादके मंत्र हैं, अतः उनके विषयमें विशेष लिखनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। पाठक स्वयं पढकर उनका आशय समझ सकते हैं। इसके पश्चात् अन्तिम नवम पर्यायसूक्तमें चार ही वचन हैं, परंतु वे नित्य स्मरण रखने योग्य महत्त्वपूर्ण हैं—

**जितं अस्माकं, उद्भिन्नं अस्माकं, विश्वाः अरातीः पृतनाः। (मं. ९।२)**

'*अपनी विजय, अपने उदय और अपने शत्रुकी सब सेना*-ओंका पूर्ण पराभव करनेका सामर्थ्य हम अपने अन्दर बढाते हैं।' तथा—

**पूषा सुकृतस्य लोके मा धात्। (मं. ९।२)**

"ईश्वर मुझे पुण्यलोकमें धारण करे" ऐसा मैं सदाचारी शुद्ध पूत और पवित्र बनूं। तथा—

**स्वः अगन्म, सूर्यस्य ज्योतिषा अगन्म ॥ (मं. ९।३)**

"आत्माका तेज प्राप्त करें, सूर्यकी ज्योतिसे मिलें।" तथा—

**वस्योभूयाय वसुमान् भूयासम्। वसुमान् यज्ञः। वसु वंशिषीय (मं. ९।४)**

"बहुत धन प्राप्त करना चाहिये, मैं धनयुक्त हो जाऊं। क्योंकि धनसे यज्ञ होता है, इसलिये यज्ञमें व्यय करनेके लिये मुझे धन चाहिये।"

ये सब चारोंके चारों मंत्र इतने उत्तम भावसे परिपूर्ण हैं, इतने सरल हैं और इतने सुबोध हैं कि मानो यही इस सब काण्डका सार है। पाठक इनका मनन करेंगे तो उनको भी अत्यंत आनंद होगा और इनके मननसे उनका भी आत्मा उन्नोधित ही होगी।

आशा है कि पाठक इस रीतिसे इस काण्डका मनन करके इस काण्डका जो उच्च भाव है वह अपने मनमें स्थिर करेंगे और इस विजयपथसे चलकर अपने, अपने समाजके, अपनी जातिके, और अपने राष्ट्रके विजय संपादनके कार्यमें कृतकृत्य होंगे।

## ॥ ब्रह्मविद्या–प्रकरण समाप्त ॥

१५ दूरे पूर्णेन वसति, दूर ऊनेन हीयते ( १५ )- पूर्णतासे दूर रहता है, पर वह न्यूनतासे रहित होता है ।

१६ महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति- *बड़ा पूजनीय देव भुवनके मध्यमें है, उसके लिये* राष्ट्रसेवक अपनी बलि अर्पण करते हैं ।

१७ यतः सूर्य उदेति अस्तं यत्र च गच्छति, तदेव मन्येऽहं ज्येष्ठं तदु नात्येति किंचन ( १६ )- *जहांसे सूर्य उदित होता है और जहां अस्तको चला जाता है,* वही श्रेष्ठ है ऐसा मैं मानता हूं, उसका अतिक्रमण कोई नहीं कर सकता ।

१८ ये अर्वाङ् मध्य उत वा पुराणं वेदं विद्वांसमभितो वदन्ति ( १७ )- जो इधरके मध्यके वा पुराने वेदके विद्वानकी चारों ओरसे प्रशंसा गाते हैं ।

१९ स देवान्त्सर्वानुरस्युपदद्य संपश्यन् याति भुवनानि विश्वा- वह सब देवोंको अपनी छातीपर लेकर सब भुवनोंका निरीक्षण करता हुआ संचार करता है ।

२० सत्येन ऊर्ध्वस्तपति, ब्रह्मणाऽर्वाङ् विपश्यति ( १९ )- सत्यसे ऊपर तपता है, ज्ञानसे नीचे देखता है ।

२१ प्राणेन तिर्यङ् प्राणति, यस्मिन् ज्येष्ठमधिश्रितम्- प्राणसे तिरछा प्राण लेता है जिसमें ज्येष्ठ ब्रह्म रहता है ।

२२ स विद्वान् ज्येष्ठं मन्येत, स विद्याद्ब्राह्मणं महत् ( २० )- वह विद्वान् ज्येष्ठ ब्रह्मको जानता है, वह निःसंदेह बडे ब्रह्मको जानता है ।

२३ शतं सहस्रमयुतं न्यर्बुदमसंख्येयं स्वमस्मिन् निविष्टं ( २४ )- *सौ, हजार, दस हजार, लाख* अथवा असंख्य स्वप्रकाश इसमें रहते हैं ।

२४ तदस्य घ्नन्ति अभिपश्यत एव, तस्माद्देवो रोचत एष एतत्- इसके देखते देखते ही वह शक्ति आघात करती है, जिससे यह देव इस प्रकाशको प्रकाशित करता है ।

२५ बालादेकमणीयस्कं, उतैकं नैव दृश्यते (२५)- बालसे भी सूक्ष्म एक है, और दूसरा दीखता ही नहीं है ।

२६ ततः परि ष्वजीयसी देवता सा मम प्रिया- उससे दोनों ओर आलिंगन देनेवाली देवता है, वह मुझे प्रिय है ।

२७ इयं कल्याण्यजरा मर्त्यस्यामृता गृहे, यस्मै कृता शये स यश्चकार जजार सः ( २६ )- यह कल्याण करनेवाली जरा रहित, मर्त्यके घर अमर शक्ति है, जिसके लिये वह की जाती है वह सोता है, जो करता है वह पूर्ण आयुतक रहता है ।

२८ त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उतवा कुमारी, *त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि, त्वं जातो भवसि* विश्वतो मुखः ( २७ )- तू स्त्री है और तू पुरुष भी है, तू कुमार है और कुमारी भी है, तू वृद्ध होकर दण्ड हाथमें लेकर जाता है, तू प्रकट होकर सब ओर मुख करनेवाला होता है ।

२९ उतैषां पितोत वा पुत्र एषां, उतैषां ज्येष्ठ उत वा कनिष्ठः, एको ह देवो मनसि प्रविष्टः, प्रथमो जातः स उ गर्भे अन्तः ( २८ )- *तू उनका पिता है और उनका पुत्र है, उनसे ज्येष्ठ है और कनिष्ठ भी है, मनमें प्रविष्ट* होकर रहनेवाला यह एक देव है, वह प्रथम उत्पन्न हुआ और फिरसे वह गर्भमें आया है ।

३० पूर्णात्पूर्णमुदचति पूर्णं पूर्णेन सिच्यते (२९)- पूर्णसे पूर्णका उदय होता है, पूर्ण ही पूर्णके द्वारा सींचा जाता है ।

३१ उतो तदद्य विद्याम यतस्तत्परिषिच्यते- आज हम वह जानें कि जहांसे वह सींचा जाता है ।

३२ *एषा सनत्नी, सनमेव जाता, एषा पुराणी परि सर्वं बभूव* ( ३० )- *यह सनातन शक्ति सनातन* कालसे है, यह पुरानी शक्ति सबको घेर रही है ।

३३ मही देवी उषसो विभाती सैकेनैकेन मिषता *विचष्टे*- यह बडी देवी, उषाओंको प्रकाश देती है, और प्रत्येक प्राणीके साथ रहती है ।

३४ अविर्वै नाम देवता ऋतेनास्ते परीवृता, तस्या रूपेणेमे वृक्षा हरिता हरितस्रजः (३१)- रक्षण करनेवाली वह देवता ऋतसे घेरी हुई है उसके रूपसे ये वृक्ष हरे और हरे पत्तोंवाले हुए हैं ।

३५ *अन्ति सन्तं न जहाति, अन्ति सन्तं न पश्यति,* पश्य देवस्य काव्यं *न ममार न जीर्यति* ( ३२ )- समीप होनेसे वह छोडता नहीं, समीप होनेके कारण वह देखता नहीं, देवका यह काव्य देखो जो नही मरता और न जीर्ण होता है ।

३६ *अपूर्वेणेषिता वाचस्ता वदन्ति यथायथम् ।* वदन्तीर्यत्र गच्छन्ति तदाहुः ब्राह्मणं महत् ( ३३ )- जिसके पूर्व कोई नहीं उससे प्रेरित हुई ये वाचाएं हैं, ये यथायोग्य वर्णन करती हैं, बोलती हुई जहां पहुंचती हैं वह बडा ब्रह्म है ऐसा कहते हैं ।

४ द्विषः अर्णवेन अधि ईयसे ( ४ )- रुद्र शत्रुपर समुद्रसे चढाई करते हैं ।

५ सनिष्यसो नामासि- चढाई करनेमें कुशल इस अर्थका नाम तुम्हारा है ।

६ तिग्मायुधौ तिग्महेती सुशवौ सोमारुद्राविह सुमृडत नः ( ५ )- तीक्ष्ण आयुधवाले, तीक्ष्ण शस्त्रवाले, उत्तम सेवनीय सोम और रुद्र यहां हमें सुखी करें ।

७ मुमुक्तमस्मान्दुरितादवद्यात् ( ८ )- हमें निंद्य पापसे मुक्त करो ।

८ अमृतमस्मासु धत्तं- हमारेमें अमरत्व स्थापित करो ।

९ जुषेथा यज्ञं- यज्ञका सेवन करो । ( यज्ञ-ज्ञानियोंका सत्कार, संघटन और दुर्बलोंके लिये सहाय्य करना ये कार्य जिसमें होते हैं । )

१० अमेनयस्ते सन्तु येऽस्मानभ्यघायन्ति ( ९ )- जो हमें सताते हैं वे शस्त्रहीन हो जांय ।

११ योऽस्मांश्चक्षुषा मनसा चित्त्याकूत्या च अघायुरभिदासात्, त्वं तानग्ने मेन्यामेनीन् कृणु ( १० )- जो हमें आंख, मन, चित्त और संकल्पसे दास बनानेका यत्न करता है, हे अग्ने ! तू अपने शस्त्रसे उसे शस्त्रहीन कर ।

१२ इन्द्रस्य गृहोऽसि ( ११ )- तू इन्द्रका घर है ।

१३ इन्द्रस्य शर्मासि ( १२ )- तू इन्द्रका आश्रय स्थान है ।

१४ इन्द्रस्य वर्मासि ( १३ )- तू इन्द्रका कवच है ।

१५ इन्द्रस्य वरूथमसि ( १४ )- तू इन्द्रका रक्षक है ।

१६ तं त्वा प्रपद्ये, तं त्वा प्रविशामि, सर्वगुः सर्वपूरुषः सर्वात्मा, सर्वतनूः सह यन्मेऽस्ति तेन- उस तुमको प्राप्त होता हूं, तुममें प्रविष्ट होता हूं, सब गति, सब पुरुष शक्ति, सब आत्मिक और शारीरिक बलके साथ, जो कुछ मेरा है उसके साथ, मैं तुझे प्राप्त होता हूं ।

( अथर्व० १०।८ )

१ यो भूतं च भव्यं च सर्वं यश्चाधितिष्ठति, स्वर्यस्य च केवलं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ( १ )- जो भूत भविष्य सबका अधिष्ठाता है, जिसका प्रकाशमय स्वरूप है उस श्रेष्ठ ब्रह्मको मेरा नमस्कार है ।

२ आविः सन्निहितं गुहा जरन्नाम महत्पदं, तत्रेदं सर्वमार्पितमेजत् प्राणत्प्रतिष्ठितम् ( ६ )- गुहामें संचार करनेवाला जो महत् पद है, वह पासमें भी प्रकट है, कांपनेवाला, प्राणवाला जो है, वह सब उसमें प्रतिष्ठित है ।

३ अर्धेन विश्वं भुवनं जजान, यदस्यार्धं क तद्बभूव ( ७ )- अपने आधे भागसे उसने सब भुवनका निर्माण किया, और दूसरा आधा भला कहां रहा ?

४ अयातमस्य दद्दशे न यातं, परं नेदीयोऽवरं दवीयः ( ८ )- इसका न चलना दीखता है, परंतु इसकी गति दीखती नहीं है, इसका दूरका भाग समीप है, पर जो पास है वह बहुत दूर है ।

५ तिर्यग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नः तस्मिन्यशो निहितं विश्वरूपं ( ९ )- तिरछा मुखवाला कलश ऊपरका भाग नीचे करके उलटा रखा हुआ है, उसमें विश्वरूप यश रखा है । ( मस्तिष्क = विश्वरूप यश है )

६ तदासत ऋषयः सप्त साकं ये अस्य गोपा महतो बभूवुः - उसमें सात ऋषि साथ साथ रहते हैं जो इस महानके रक्षक होते हैं । ( सात ऋषि- दो आंख, दो कान, दो नाक और एक मुख )

७ या पुरस्ताद्युज्यते या च पश्चाद्या विश्वतो युज्यते या च सर्वतः ( १० )- जो शक्ति आगे और पीछेसे तथा सब ओरसे चलाती है, वह बडी शक्ति है ।

८ यदेजति पतति यच्च तिष्ठति प्राणदप्राणन्निमिषच्च यद् भुवत् , तद्दाधार पृथिवीं विश्वरूपं तत्सं भूय भवत्येकमेव ( ११ )- जो कांपता, गिरता, स्थिर रहता, जो प्राण धारता है, जो प्राणरहित है जो निमेषोन्मेष करता है जो होता है, उसने पृथिवीको धारण किया, वही विश्व रूप है, वह सब मिलकर एक ही होता है ।

९ अनन्तं विततं पुरुत्रा ( १२ )- अनन्त चारों ओर फैला है ।

१० अनन्तं अन्तवच्च समन्ते- अनन्त और अन्तवाला ये दोनों मिले हुए हैं ।

११ ते नाकपालश्चरति विचिन्वन् , विद्वान् भूतमुत भव्यमस्य- इस भूत भविष्यका ज्ञाता और उसका विचार करनेवाला स्वर्गरक्षक होकर विचरता है ।

१२ प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तर् अदृश्यमानो बहुधा विजायते ( १३ )- अदृश्य प्रजापालक गर्भके अन्दर संचार करता है और बहुत प्रकारसे उत्पन्न होता है ।

१३ अर्धेन विश्वं भुवनं जजान, यदस्यार्धं कतमः स केतुः - आधेसे सब भुवन उत्पन्न किया, और जो इसका आधा भाग रहा उसका क्या चिन्ह है ?

१४ पश्यन्ति सर्वे चक्षुषा, न सर्वे मनसा विदुः ( १४ )- सब आंखसे देखते हैं, पर सब मनसे जानते नहीं हैं ।

१५ दूरे पूर्णेन वसति, दूर ऊनेन हीयते (१५)- पूर्णतासे दूर रहता है, पर वह न्यूनतासे रहित होता है।

१६ महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति- बडा पूजनीय देव भुवनके मध्यमें है, उसके लिये राष्ट्रसेवक अपनी बलि अर्पण करते हैं।

१७ यतः सूर्य उदेति अस्तं यत्र च गच्छति, तदेव मन्येऽहं ज्येष्ठं तदु नात्येति किंचन (१६)- जहांसे सूर्य उदित होता है और जहां अस्तको चला जाता है, वही श्रेष्ठ है ऐसा मैं मानता हू, उसका अतिक्रमण कोई नहीं कर सकता।

१८ ये अर्वाङ् मध्य उत वा पुराणं वेदं विद्वांसमभितो वदन्ति (१७)- जो इधरके मध्यके वा पुराने वेदके विद्वानकी चारों ओरसे प्रशंसा गाते हैं।

१९ स देवान्सर्वानुरस्युपदद्य संपश्यन् याति भुवनानि विश्वा- वह सब देवोंको अपनी छातीपर लेकर सब भुवनोंका निरीक्षण करता हुआ संचार करता है।

२० सत्येन ऊर्ध्वस्तपति, ब्रह्मणाऽर्वाङ् विपश्यति (१९)- सत्यसे ऊपर तपता है, ज्ञानसे नीचे देखता है।

२१ प्राणेन तिर्यङ् प्राणति, यस्मिन् ज्येष्ठमधिश्रितम्- प्राणसे तिरछा प्राण लेता है जिसमें ज्येष्ठ ब्रह्म रहता है।

२२ स विद्वान् ज्येष्ठं मन्येत, स विद्याद्ब्राह्मणं महत् (२०)- वह विद्वान् ज्येष्ठ ब्रह्मको जानता है, वह निःसंदेह बडे ब्रह्मको जानता है।

२३ शतं सहस्रं अयुतं न्यर्बुदमसंख्येयं स्वं अस्मिन् निविष्टं (२४)- सौ, हजार, दस हजार, लाख अथवा असंख्य स्वप्रकाश इसमें रहते हैं।

२४ तदस्य घ्नन्ति अभिपश्यत एव, तस्माद्देवो रोचत एष एतत्- इसके देखते देखते ही वह शक्ति आघात करती है, जिससे यह देव इस प्रकाशको प्रकाशित करता है।

२५ बालादेकमणीयस्क, उतैकं नैव दृश्यते (२५)- बालसे भी सूक्ष्म एक है, और दूसरा दीखता ही नहीं है।

२६ ततः परि ष्वजीयसी देवता सा मम प्रिया- उससे दोनों ओर आलिंगन देनेवाली देवता है, वह मुझे प्रिय है।

२७ इयं कल्याण्यजरा मर्त्यस्यामृता गृहे, यस्मै कृता शये स यश्चकार जजार सः (२६)- यह कल्याण करनेवाली जरा रहित, मर्त्यके घर अमर शक्ति है, जिसके लिये वह की जाती है वह सोता है, जो करता है वह पूर्ण आयुतक रहता है।

२८ त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उतवा कुमारी, त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि, त्वं जातो भवसि विश्वतो मुखः (२७)- तू स्त्री है और तू पुरुष भी है, तू कुमार है और कुमारी भी है, तू वृद्ध होकर दण्ड हाथमें लेकर जाता है, तू प्रकट होकर सब ओर मुख करनेवाला होता है।

२९ उतैषां पितोत वा पुत्र एषां, उतैषां ज्येष्ठ उत वा कनिष्ठः, एको ह देवो मनसि प्रविष्टः, प्रथमो जातः स उ गर्भे अन्तः (२८)- तू उनका पिता है और उनका पुत्र है, उनसे ज्येष्ठ है और कनिष्ठ भी है, मनमें प्रविष्ट होकर रहनेवाला यह एक देव है, वह प्रथम उत्पन्न हुआ और फिरसे वह गर्भमें आया है।

३० पूर्णात्पूर्णमुदचति पूर्णं पूर्णेन सिच्यते (२९)- पूर्णसे पूर्णका उदय होता है, पूर्ण ही पूर्णके द्वारा सींचा जाता है।

३१ उतो तदद्य विद्याम यतस्तत्परिषिच्यते- आज हम वह जानें कि जहांसे वह सींचा जाता है।

३२ एषा सनत्नी, सनमेव जाता, एषा पुराणी परि सर्वं बभूव (३०)- यह सनातन शक्ति सनातन कालसे है, यह पुरानी शक्ति सबको घेर रही है।

३३ मही देवी उषसो विभाती सैकेनैकेन मिषता विचष्टे- यह बडी देवी, उषाओंको प्रकाश देती है, और प्रत्येक प्राणीके साथ रहती है।

३४ अविर्वै नाम देवता ऋतेनास्ते परीवृता, तस्या रूपेणेमे वृक्षा हरिता हरितस्रजः (३१)- रक्षण करनेवाली वह देवता ऋतसे घेरी हुई है उसके रूपसे ये वृक्ष हरे और हरे पत्तोंवाले हुए हैं।

३५ अन्ति सन्तं न जहाति, अन्ति सन्तं न पश्यति, पश्य देवस्य काव्यं न ममार न जीर्यति (३२)- समीप होनेसे वह छोडता नहीं, समीप होनेके कारण वह देखता नहीं, देवका यह काव्य देखो जो नहीं मरता और न जीर्ण होता है।

३६ अपूर्वेणेषिता वाचस्ता वदन्ति यथायथम्। वदन्तीर्यत्र गच्छन्ति तदाहुर्ब्राह्मणं महत् (३३)- जिसके पूर्व कोई नहीं उससे प्रेरित हुई ये वाचाएं हैं, ये यथायोग्य वर्णन करती हैं, बोलती हुई जहां पहुंचती हैं वह बडा ब्रह्म है ऐसा कहते हैं।

३७ यत्र देवाश्च मनुष्याश्चारा नाभाविव श्रिताः, अपां त्वा पुष्पं पृच्छामि यत्र तन्मायया हितम् (३४)- जहां देव और मनुष्य, नाभिमें आरे जैसे आश्रित रहते हैं, आप तत्वके फूलको मैं पूछता हूं जहां वह मायासे आच्छादित होकर रहता है ।

३८ इमामेषां पृथिवीं वस्त एकोऽन्तरिक्षं पर्येको बभूव (३६)- इनमेंसे एक पृथिवीपर रहता है, एक अन्तरिक्षको व्यापता है ।

३९ दिवमेषां ददते यो विधर्ता विश्वा आशाः प्रतिरक्षन्त्येके- इनमें जो विशेष धारक हैं वे द्युलोकको धारण करते हैं, और सब दिशाओंका रक्षण करते हैं ।

४० यो विद्यात्सूत्रं विततं यस्मिन्नोताः प्रजा इमाः, सूत्रं सूत्रस्य यो विद्यात् स विद्याद्ब्राह्मणं महत् (३७)- जिसमें सब प्रजाएं पिरोयी हैं उस सूत्रको जो जानता है, सूत्रके सूत्रको जो जानता है, वह बडे ब्रह्मको जानता है ।

४१ वेदाहं सूत्रं विततं यस्मिन्नोताः प्रजा इमाः । सूत्रं सूत्रस्याहं वेदाथो यद्ब्राह्मणं महत् (३८)- मैं इस सूत्रको जानता हूं जिसमें सब प्रजाएं पिरोई हुई हैं, सूत्रके सूत्रको भी मैं जानता हूं और बडे ब्रह्मको भी मैं जानता हूं ।

४२ निवेशनः संगमनो वसूनां देव इव सविता सत्यधर्मा, इन्द्रो न तस्थौ समरे धनानाम् (४२)- सत्यके धर्मसे युक्त सविता देवके समान सब धनोंका देनेवाला और निवास हेतु जो है, वह धनोंके युद्धमें इन्द्रके समान स्थिर रहता है ।

४३ पुण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतं, तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत् तद्वै ब्रह्मविदो विदुः (४३)- नव द्वारोंवाला कमल तीन गुणोंसे घेरा हुआ है, उसमें जो आत्मवान् पूज्य देव है, उसको ब्रह्मज्ञानी जानते हैं ।

४४ अकामो धीरो अमृतः स्वयंभूः रसेन तृप्तो न कुतश्चनोनः (४४)- निष्काम, धीर, अमर स्वयंभू रससे संतुष्ट वह परम रमा है वह कहीं भी न्यून नहीं है ।

४५ तमेव विद्वान् न बिभाय मृत्योरात्मानं धीरमजरं युवानम्- उसको जाननेवाला मृत्युसे डरता नहीं, जो धीर अमर और युवा है ।

(अथर्व० ११।७)

१ उच्छिष्टे नाम रूपं चोच्छिष्टे लोक आहितः (१)- ऊर्ध्व भागमें अवशिष्ट आत्मामें नाम रूप और लोक रह रहे हैं ।

२ उच्छिष्ट इन्द्रश्चाग्निश्च विश्वमन्तः समाहितं- ऊर्ध्वभागमें अवशिष्ट आत्मामें इन्द्र अग्नि और सब विश्व समाया हुआ है ।

३ उच्छिष्टे द्यावापृथिवी विश्वं भूतं समाहितम् (२)- ऊर्ध्वभागमें अवशिष्ट आत्मामें द्यु, पृथिवी सब जो बना है वह समाया हुआ है ।

४ सन्नुच्छिष्टे असंश्चोभौ (३)- सत् और असत् दोनों उच्छिष्टमें रहते हैं ।

५ नाभिमिव सर्वतश्चक्रं उच्छिष्टे देवताः श्रिताः (४)- नाभिके आश्रयसे जैसे चक्र रहता है, वैसे उच्छिष्टके आश्रयसे सब देवता रहते हैं ।

६ नव भूमीः समुद्रा उच्छिष्टेऽधिश्रिता दिवः (१४)- नव भूमियां, सब समुद्र और द्युलोक भी उच्छिष्टके आश्रयसे रह रहे हैं ।

७ आ सूर्यो भात्युच्छिष्टे- सूर्य उच्छिष्टके आश्रयसे प्रकाशता है ।

८ स क्षियति विश्वस्येशानः- वह विश्वका ईश्वर सर्वत्र निवास करता है ।

९ ऋतं सत्यं तपो राष्ट्रं श्रमो धर्मश्च कर्म च, भूतं भविष्यदुच्छिष्टे वीर्यं लक्ष्मीर्बलं बले (१७)- ऋत सत्य, तप, राष्ट्र, श्रम, कर्म, धर्म, भूत भविष्य, वीर्य, लक्ष्मी बलिष्ठमें रहनेवाला बल यह सब उच्छिष्टमें रहता है ।

१० समृद्धिरोज आकूतिः क्षत्रं राष्ट्रं षडुर्व्यः । संवत्सरोऽध्युच्छिष्ट इडा प्रैषा ग्रहा हविः (१८)- समृद्धि, शक्ति, संकल्प, क्षात्रबल, राष्ट्र, छः भूमियां, संवत्सर, अन्न, यज्ञ हवि सब उच्छिष्टमें रहते हैं ।

११ अभ्राणि विद्युतो वर्षमुच्छिष्टे संश्रिता श्रिताः (२१)- मेघ, विद्युत्, वृष्टि यह सब उच्छिष्टके आश्रयसे हैं ।

१२ राद्धिः प्राप्तिः समाप्तिः व्याप्तिर्मह एधतुः, अत्याप्तिरुच्छिष्टे भूतिः चाहिता निहिता हिता (२२)- सिद्धि, प्राप्ति, समाप्ति, व्याप्ति, महत्व, वृद्धि, अतिप्राप्ति, ऐश्वर्य यह सब उच्छिष्टमें रहते हैं ।

१३ यश्च प्राणति प्राणेन यश्च पश्यति चक्षुषा, उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्रितः (२३)- जो प्राणसे प्राणव्यापार करता है, जो आंखसे देखता है वे सब द्युलोकके आश्रयमें रहनेवाले देव उच्छिष्टसे उत्पन्न हुए ।

१४ ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह, उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे ( २४ )- ऋचा, साम, छन्द, पुराण यजुके साथ यह सब उच्छिष्टसे उत्पन्न हुआ है।

१५ प्राणापानौ चक्षुः श्रोत्रं अक्षितिश्च क्षितिश्च या उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे ( २५ )- प्राण अपान, आंख कान, अभौतिक और भौतिक यह सब उच्छिष्टसे उत्पन्न हुआ है।

१६ आनन्दा मोदाः प्रमुदो अभीमोदमुदश्च ये, उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे ( २६ )- आनन्द, मोद, प्रमोद, प्रलग्न आनंद यह सब उच्छिष्टसे उत्पन्न होता है।

१७ देवाः पितरो मनुष्या गन्धर्वाप्सरसश्च ये उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्रितः ( २७ )- देव, पितर, मनुष्य, गन्धर्व, अप्सरा यह सब उच्छिष्टसे हुए हैं, तथा जो देव द्युलोकमें रहते हैं वे भी उसीसे प्रकट हुए हैं।

( अथर्व० ७।६६ )

१ तद् ब्राह्मणं पुनरस्मानुपैतु ( १ )- वह ब्रह्मज्ञान पुनः हमारे पास आ जाय।

( अथर्व० २।१ )

१ वेनस्तत्पश्यत्परमं गुहा यत्, यत्र विश्वं भवत्येकरूपम् ( १ )- ज्ञानी उसको देखता है, जो गुहामें परम स्थानमें रहता है और जिसमें सब विश्व एक रूप होता है।

२ प्रतद्वोचेदमृतस्य विद्वान् गन्धर्वो धाम परमं गुहा यत् ( २ )- जो हृदयकी गुहामें है उसमें रहनेवाले अमृतके श्रेष्ठ तत्वके विषयमें ज्ञानी ही कह सकता है।

३ त्रीणि पदानि निहिता गुहास्य यस्तानि वेद स पितुष्पितासत्- इसके तीन पांव हृदयकी गुहामें हैं वे जो जानता है। वह पिताका पिता होता है।

४ स नः पिता जनिता स उत बन्धुः ( ३ )- वह हमारा पिता है, जनक है और वह बन्धु भी है।

५ धामानि वेद भुवनानि विश्वा - वह सब भुवनों और स्थानोंको जानता है।

६ यो देवानां नामधा एक एव- सब देवोंके नाम धारण करनेवाला वह एक ही है।

७ तं संप्रश्नं भुवना यन्ति सर्वा- उस उत्तम प्रकारसे प्रश्न पूछने योग्य परमात्माके समीप सब भुवन जाते हैं।

८ परिद्यावा पृथिवी सद्य आयं उपातिष्ठे प्रथमजामृतस्य ( ४ )- सब द्यावापृथिवी घूमकर ऋतके प्रथम प्रवर्तकके पास मैं पहुंचा हूं।

९ भुवनेष्ठा धास्युरेषः- यह भुवनोंमें रहनेवाला सबका आधार है।

१० परि विश्वा भुवनान्यायमृतस्य तन्तुं विततं दृशे कम् ( ५ )- सब भुवनोंमें मैं घूमा और सर्वत्र फैला हुआ ऋतका धागा मैंने सुखदायक रूपमें देखा।

११ यत्र देवा अमृतमानशानाः समाने योनावध्यैरयन्त- सब देव अमृतका स्वीकार करते हुए इस समान उत्पत्ति स्थानमें रहते हैं।

( अथर्व० २।२ )

१ दिव्यो गन्धर्वो भुवनस्य यस्पतिरेक एव नमस्यो विक्ष्वीड्यः ( १ )- दिव्य आधार भुवनोंका एक स्वामी जगत्में एक ही नमस्कारके योग्य परमेश्वर है।

२ तं त्वा यौमि ब्रह्मणा दिव्य देव, नमस्ते अस्तु, दिवि ते सधस्थ- उस तुझको ज्ञानके द्वारा मैं मिलता हूं, हे दिव्य देव, तुझे नमस्कार हो, तेरा स्थान द्युलोकमें है।

३ दिवि स्पृष्टो यजतः सूर्यत्वक् अवयाता हरसो दैव्यस्य ( २ )- द्युलोकमें प्राप्त होनेवाला, पूज्य, सूर्यके समान तेजस्वी और दिव्य आपत्तिको दूर करनेवाला वह है।

४ मृडाद्गन्धर्वो भुवनस्य यस्पति एक एव नमस्यः सुशेवाः- जो भूमिका आधार, भुवनोंका एक स्वामी, एक ही नमस्कारके योग्य, और उत्तम सेवा करने योग्य है, वह सबको आनंद देवे।

( अथर्व० १।३२ )

१ इदं जनासो विदथ महद्ब्रह्म वदिष्यति ( १ )- लोगों ! यह जानो कि वह बडे ब्रह्मके विषयमें कहेगा।

२ न तत् पृथिव्यां नो दिवि येन प्राणन्ति वीरुधः- वह पृथिवीपर नहीं, न द्युलोकमें है, जिससे वनस्पतियां प्राण प्राप्त करती हैं।

( अथर्व० ६।१ )

१ दोषो गाय, बृहद् गाय, द्युमद्धेहि ( १ )-रात्रीके समय भजन कर, बहुत भजन कर, तेजस्वी देवकी धारणा कर।

२ आथर्वण स्तुहि देवं सवितारम्- हे आथर्वण ! सविता देवका स्तवन कर। ( सविता-अपनेमेंसे सबका प्रसव करनेवाला देव )

३ तमु ष्टुहि यो अन्तः सिन्धौ सूनुः ( २ )- उसीकी स्तुति कर जो इस महान् समुद्रमें प्रेरणा देनेवाला देव है।

४ सत्यस्य युवानमद्रोघवाचं सुशेवम्— सत्यके प्रेरक, युवा, उत्तम सेवा करने योग्य द्रोहरहित भाषण करनेवालेकी स्तुति कर।

५ स घा नो देवः सविता साविषदमृतानि भूरि, उभे सुष्टुती सुगातवे ( ३ )- वही सर्व प्रेरक देव, दोनों प्रकारकी स्तुति करने योग्य, उत्तम मार्गपरसे हम जाय इसलिये बहुत अमृत जैसे सुख देता है।

( अथर्व० ७।४० )

१ यस्य व्रतं पशवो यन्ति सर्वे, यस्य व्रतं उपतिष्ठन्त आपः, यस्य व्रते पुष्टपतिर्निविष्टस्तं सरस्वन्तमवसे हवामहे ( १ )- सब पशु जिसके नियमसे चलते हैं, जिसके नियममें जलप्रवाह चल रहे हैं, जिसके नियममें पोषण कर्ता निवास करता है, उस अमृतरसवाले देवकी अपने रक्षणके लिये हम प्रार्थना करते हैं।

२ आ प्रत्यञ्चं दाशुषे दाश्वांसं सरस्वन्तं पुष्टपतिं रयिष्ठां, रायस्पोषं श्रवस्युं वसाना इह हुवेम सदनं रयीणाम् ( २ )- दाताको दान देनेवाले, पुष्टि करनेवाले, जीवनरसवाले, ऐश्वर्यवान्, धनसे पोषण करनेवाले, धनोंके आश्रय ऐसे परमात्मा देवकी यहां रहनेवाले हम प्रार्थना करते हैं।

( अथर्व० १।२० )

१ अ-दार-सृद् भवतु देव सोम ( १ )- हे सोमदेव! आपसमें फूट न हो।

२ अस्मिन्यज्ञे मरुतो मृडता न - हे मरुतो! इस यज्ञमें हमें सुखी रखो।

३ मा नो विददभिभा मो अशस्तिः- पराभव हमारे पास न आवे और अकीर्ति हमें प्राप्त न हो।

४ मा नो विदद्वृजिना द्वेष्या या- पापी और द्वेष करनेवाले हमें प्राप्त न हों।

५ यो अद्य सेन्यो वधोऽघायूनामुदीरते, युवं तं मित्रावरुणौ, अस्मद्यावयत परि ( २ )- जो आज पापियोंकी सेनासे वध हो रहा है, हे मित्र और वरुण! तुम उससे हमें दूर रखो।

६ इतश्च यदमुतश्च यद्वधं वरुण यावय ( ३ )- हे वरुण! यहांसे और वहांसे जो वध हो उसको हमसे दूर कर।

७ वि महच्छर्म यच्छ- बडा सुख हमें दे।

८ वरीयो यावया वधं- शस्त्रको हमसे दूर कर।

९ शास इत्था महाँ अस्यमित्रसाहो अस्तृतः (४) इस तरह तू महान शासक है, शत्रुओंका पराभव करनेवाला और सदा अपराजित है।

१० न यस्य हन्यते सखा न जीयते कदाचन- जिसका मित्र कभी मारा नहीं जाता और पराजित भी नहीं होता।

( अथर्व० ६।३६ )

१ ऋतावानं वैश्वानरं ऋतस्य ज्योतिषस्पतिं, अजस्रं घर्ममीमहे ( १ )- सत्ययुक्त सत्य प्रकाशके स्वामी, निरंतर प्रकाशवाले, सब विश्वके नेता यज्ञस्वरूप ईश्वरकी हम प्राप्ति हो ऐसी इच्छा करते हैं।

२ स विश्वा प्रति चाक्लृपे, ऋतूंरुत्सृजते वशी, यज्ञस्य वय उत्तिरन् ( २ )- वह सबको सामर्थ्यवान् बनाता है, वह वशमें रखनेवाला ऋतुओंको उत्पन्न करता है, और यज्ञके लिये उत्तम अन्न तैयार करता है।

३ अग्निः परेषु धामसु कामो भूतस्य भव्यस्य सम्राडेको विराजति ( ३ )- भूत भविष्यमें उत्पन्न होनेवाले जगत्की कामना पूर्ण करनेवाला, एक सम्राट् अग्नि, दूर-रके स्थानोंमें विराजता है।

( अथर्व० ७।२४ )

१ तदस्मभ्यं सविता सत्यधर्मा प्रजापतिरनुमतिर्नि यच्छात् ( १ )- सत्य धर्मका पालक, सब जगत्का उत्पन्न करनेवाला, प्रजापति अनुकूल मतिवाला होकर, हमें सुख देवे।

( अथर्व० ७।२५ )

१ ययोरोजसा स्कभिता रजांसि यो वीर्यैर्वीरतमा शविष्ठा ... 

१ यस्येदं प्रदिशि यद्विरोचते प्र चानति वि च चष्टे शचीभिः, पुरा देवस्य धर्मणा सहोभिर्विष्णुमगन् वरुणं पूर्वहूतिः ( १ )- दिशा उपदिशाओंमें जो प्रकाशता है, जो प्राण धारण करता है, उस देवके धर्मसे, बलोंसे तथा शक्तियोंसे जो देखा जाता है, उस व्यापक श्रेष्ठ देवको सबसे प्रथम प्रार्थना करनेवाला होकर मैं उसे प्राप्त करता हूं।

( अथर्व० ४।११ )

१ अनड्वान् दाधार पृथिवीमुत द्याम् ( १ )- बैलने ( सामर्थ्यवान् ईश्वरने ) पृथिवी और द्युलोकका धारण किया है।

२ अनड्वान् दाधारोर्वन्तरिक्षम्- बैलने ( समर्थ ईश्वरने ) विशाल अन्तरिक्षको धारण किया है।

३ अनड्वान् दाधार प्रदिशःषडुर्वीः - ईश्वरने चारों दिशाओंको धारण किया है।

४ अनड्वान् विश्वं भुवनमा विवेश- ईश्वर सब भुवनमें प्रविष्ट हुआ है।

५ भूतं भविष्यद्भुवना दुहानः सर्वा देवानां चरति

व्रतानि (२)- भूत भविष्य और वर्तमानकालके सब पदार्थोंका निर्माण करता हुआ वह देवोंके सब व्रतोंको चलाता है।

६ इन्द्रो जातो मनुष्येष्वन्तः, घर्मस्तप्तश्चरति शोशुचानः (३)- इन्द्र मनुष्योंके अन्दर प्रकट हुआ है, तपनेवाले सूर्यके समान प्रकाशता हुआ वह चलता है।

७ सुप्रजाः सन्त्स उदारे न सर्षद्यो नाश्नीयाद-नडुहो विजानन्- इस संचालकको जानता हुआ, जो अपने कामके लिये भोग नहीं भोगता, वह उत्तम प्रजावान् होकर देहपातके पश्चात् इधर उधर नहीं भटकता है।

८ अनड्वान् दुहे सुकृतस्य लोके- यह सर्वाधार ईश्वर पुण्यलोकमें फल देता है।

९ यस्य नेशे यज्ञपतिर्न यज्ञ· (५)- यज्ञपति इसका स्वामी नहीं है न यज्ञ इसका स्वामी है।

१० नास्य दातेशे न प्रतिग्रहीता- दाता अथवा दान लेनेवाला इसका स्वामी नहीं है।

११ यो विश्वजित्, विश्वभृत्, विश्वकर्मा- वह विश्वधारक, विश्वपोषक, और विश्वकर्मा है।

११ येन देवाः स्वरारुरुहु, हित्वा शरीरं, अमृतस्य नाभिम् (६)- जिसकी सहायतासे देव शरीर त्याग करके अमृतके केन्द्ररूप आत्मीय प्रकाशके स्वर्गीय स्थानपर चढे।

१२ इन्द्रो रूपेणाग्निः, वहेन प्रजापतिः, परमेष्ठी विराट् (७)- इन्द्र अपने रूपसे अग्नि हुआ है, सब विश्वको उठानेसे प्रजापति, परमेष्ठी और विराट् बना है।

१३ सोऽदृंहयत, सोऽधारयत- वह सबको दृढ करता है, वही सबको धारण करता है।

(अथर्व० ४।१६)

१ बृहन्नेषामधिष्ठाता अन्तिकादिव पश्यति (१)- इनका बडा अधिष्ठाता समीपसे देखनेके समान सबको देखता है।

२ स तायन्, मन्यते चरन्, सर्वं देवा इदं विदुः वह फैलता है, (पालन करता है,) सब जानता है संचार करता है, देवजन यह सब जानते हैं।

३ यस्तिष्ठति चरति यश्च वञ्चति, यो निलायं चरति यः प्रतङ्कम् (२)- जो खडा रहता है, जो चलता है, जो ठगता है, जो गुप्त रीतिसे व्यवहार करता है, जो खुली रीतिसे कार्य करता है।

४ द्वौ संनिषद्य यन्मन्त्रयेते राजा तद्वेद वरुणस्तृतीयः- दो जन एक साथ बैठकर जो मंत्रणा करते हैं, उन सबको तीसरा वरुण राजा जानता है।

५ उतेयं भूमिर्वरुणस्य राज्ञः, उतासौ द्यौर्बृहती दूरे अन्ता (३)- यह भूमि वरुण राजाकी है और यह सुन्दर द्यु है वह बडा द्यु भी उसीकी है।

६ उतो समुद्रौ वरुणस्य कुक्षी, उतास्मिन्नल्प उदके निलीनः— ये समुद्र उस वरुणकी कोखें हैं, पर वह इस अल्प उदकमें निलीन है।

७ उत यो द्यामतिसर्पात्परस्तान्न स मुच्यातै वरुणस्य राज्ञः (४)- जो इस द्युलोकके परे भी चला जाय, पर वह इस वरुण राजाके शासनसे छूट नहीं सकता।

८ दिवः स्पशः प्र चरन्तीदमस्य सहस्राक्षा अति-पश्यन्ति भूमिम्— इस दिव्य देवके दूत इस जगत्में संचार करते हैं, वे हजार आंखोंसे भूमिको देखते हैं।

९ सर्वं तद्राजा वरुणो वि चष्टे यदन्तरा रोदसी यत्परस्तात् (५)- वरुण राजा इस सबको देखता है जो द्यावाभूमिके अन्दर और परे है।

१० संख्याता अस्य निमिषो जनानां अक्षानिव श्वघ्नी नि मिनोति तानि— लोकोंके निमेष इसने गिने हैं, जैसे जुआडी पासोंको गिनता है।

११ ये ते पाशा वरुण सप्तसप्त त्रेधा तिष्ठन्ति विषिता रुशन्तः, छिनन्तु सर्वे अनृतं वदन्तं, यः सत्यवाद्यति तं सृजन्तु (६)- जो सात सात तीन प्रकारसे बांधे हुए तेरे विनाशक पाश हैं, वे असत्यवादीको छिन्नभिन्न करें, जो सत्यवादी है उसको छोड देवें।

१२ शतेन पाशैरभि धेहि वरुणैनम् (७)- हे परमेश्वर! सौ पाशोंसे इसको बांध ले।

१३ मा ते मोच्यनृतवाङ् नृचक्षः— हे मनुष्योंको देखनेवाले! तेरेसे असत्यवादी न छूटें।

१४ आस्तां जाल्म उदरं श्रंसयित्वा, कोश इवाबन्धः परिकृत्यमानः— दुष्ट अपने पेटको गिराकर, न बंधे कोशके समान कटा हुआ पडा रहे।

(अथर्व० ५।२)

१ तदिदास भुवनेषु ज्येष्ठम् (१)- वह निश्चयसे भुवनोंमें श्रेष्ठ ब्रह्म है।

२ सद्यो जज्ञानो नि रिणाति शत्रून्— तत्काल ईश्वर प्रकट होते ही शत्रुका नाश करता है।

३ अनु यदेनं मदन्ति विश्व ऊमाः— इसको प्राप्त करके सब संरक्षक हर्षित होते हैं।

४ यातुधानः शवसा भूयोजाः शत्रुः दासाय

भियसं दधाति ( २ )- बलसे बढनेवाला महाबलवान् शत्रु दासको ही भय दिखाता है।

५ अध्वनश्च व्यनश्च सश्चि- प्राणवाला और प्राण रहित साथ रहता है।

६ सं ते नमन्त प्रभृता मदेषु- वे परिपुष्ट होकर आनन्दसे प्रभुकी स्तुति करते हैं।

७ त्वा घना जयन्तं रणे रणे अनुमदन्ति विप्राः ( ४ )- प्रत्येक युद्धमें धनको जीतनेवाले तुझको प्राप्त करके ज्ञानी अनुमोदित होते हैं।

८ ओजीयः शुष्मिन्स्थिरमा तनुष्व- हे बलवान्! स्थिर बलको फैला।

९ मा त्वा दमन् दुरेवासः कशोकाः- दुराचारी शोक करनेवाले तुझे न दबावें।

१० त्वया वयं शाशद्महे रणेषु ( ५ )- हम सब युद्धोंमें तेरे साथ रहकर शत्रुका नाश करें।

११ प्रपश्यन्तो युधेन्यानि भूरि- बहुत युद्धोंको देखते हैं।

१२ चोदयामि त आयुधा वचोभिः- तेरे आयुधोंको वचनोंसे प्रेरित करते हैं।

१३ स ते शिशामि ब्रह्मणा वयांसि- तेरी गतियोंको ज्ञानसे तीक्ष्ण करता हूं।

१४ स्तुष्व वर्ष्मन् पुरुवर्मानं समृभ्वाणं इनतमं आप्तमं आप्त्यानां ( ७ )- हे बलवान्! बहुत मार्गवाले, बहुत तेजस्वी, श्रेष्ठ और आप्तोंमें आप्तकी स्तुति कर।

१५ आ दर्शति शवसा भूर्योजाः प्र सक्षति प्रतिमानं पृथिव्याः- महाबलवान् बलसे आदर्श होता है और भूमिकी समानताको प्राप्त होता है। ( भूमिके समान सबका आधार होता है। )

१६ महो गोत्रस्य क्षयति स्वराजा तुरश्चित् विश्वं अर्णवत्तपस्वान् ( ८ )- वह बडे गोरक्षक राष्ट्रका स्वाधीन राजा होकर रहता है, वेगवान्‌ तपस्वी निःसंदेह विश्वमें संचार करता है।

अथर्व ( ५।११ )

१ न कामेन पुनर्मघो भवामि ( २ )- केवल इच्छासे ही पुनः धनवान् मैं नहीं होता हूं।

२ सत्यमहं गभीरः ( ३ )- मैं गंभीर हूं यह सत्य है।

३ काव्येन सत्यं जातेनास्मि जातवेदाः- यह सत्य है कि काव्यके उत्पन्न होनेसे ही मैं जातवेदा कहलाता हूं।

४ न मे दासो नार्यो, महित्वा व्रतं मीमाय यदहं धरिष्ये- जो नियम मैं महत्वसे धारण करता हूं उसको न आर्य और नाहीं दास तोड सकता है।

५ न त्वदन्यः कवितरो न मेधया धीरतरो वरुण स्वधावान् ( ४ )- हे वरुण! तू अपनी धारणा शक्तिसे युक्त है, तुझसे श्रेष्ठ ज्ञानी कोई नहीं है, बुद्धिसे अधिक धीरवीर भी कोई नहीं है।

६ त्वं ता विश्वा भुवनानि वेत्थ- तू सब भुवनोंको जानता है।

७ स चिन्नु त्वज्जनो मायी बिभाय- वह कपटी मनुष्य ही तुझसे डरता है।

८ त्वं ह्यंग वरुण स्वधावान् विश्वा वेत्थ जनिमा सुप्रणीते ( ५ )- हे उत्तम नीतिमान् प्रिय वरुण! तू स्वकीय धारणा शक्तिवाला है, और तू सब जन्मोंको जानता है।

९ किं रजस एना परो अन्यदस्ति- क्या इस प्रकृतिके परे दूसरा कुछ है?

१० एकं रजस एनापरो अन्यदस्ति ( ६ )- इस रजो लोकके परे एक तत्त्व है।

११ एना पर एकेन दुर्णशं चिदर्वाक्- इस एकसे परे जो है उसके इधरका पदार्थ दुष्प्राप्य है।

१२ अधोवचसः पणयो भवन्तु- नीचे मुख किये बनिये हों।

१३ नीचैर्दासा उप सर्पन्तु भूमिम्- दास भाववाले भूमिपर नीचेसे चलते रहें।

१४ पुनर्मघेषु अवद्यानि भूरि ( ७ )- पुनः धन प्राप्त करनेमें बहुत निंदा योग्य कर्म करने पडते हैं।

१५ मा त्वा वोचन्नराधसं जनासः- तुझे लोग धनहीन न कहें।

१६ स्तोत्रं मे विश्वमा याहि शचीभिरन्तर्विश्वासु मानुषीषु दिक्षु ( ८ )- सब मानवोंसे युक्त दिशाओंमें शक्तिके साथ मेरे सब स्तोत्र प्रसिद्ध हों।

१७ देहि नु मे यन्मे अदत्तः, असि युज्यो मे सप्तपदः सखासि ( ९ )- जो नहीं दिया वह धन मुझे दे, क्योंकि तू योग्य सप्तपद मित्र है।

१८ देवो देवाय गृणते वयोधाः ( ११ )- स्तुति करनेवाले देवको अन्न देनेवाला तू है।

१९ विप्रो विप्राय स्तुवते सुमेधाः- स्तुति करनेवाले ज्ञानीको उत्तम बुद्धि देनेवाला तू है।

१० तस्मा उ राधः कृणुहि सुप्रशस्तं, सखा नो असि, परमं च बन्धुः- उस स्तुति करनेवालेके लिये प्रशंसित धन दे, क्योंकि तू हमारा मित्र और बडा भाई है।

( अथर्व० ३।१६ )

१ प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रं हवामहे, प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना ( १ )- प्रातःकाल अग्नि, इन्द्र, मित्र, वरुण और अश्विनौकी हम स्तुति करते हैं।

२ भग प्रणेतः भग सत्यराधो भगेमां धियमुदवा ददन्नः। ( ३ )- हे नेता, हे सत्य सिद्धिके देनेवाले भग देव! इस बुद्धिको देकर हमारी रक्षा कर।

३ भग प्र णो जनय गोभिरश्वैर्भग प्र नृभिः नृवन्तः स्याम- गौओं और अश्वोंसे युक्त सन्तानकी वृद्धि कर, हे भग! हम नेताओंके साथ रहकर नेतावान् बनें।

४ वयं देवानां सुमतौ स्याम ( ४ )- हम देवोंकी उत्तम मतिमें रहें।

५ भग एव भगवाँ अस्तु देवःतेना वयं भगवन्तः स्याम ( ५ )- भगवान् भग देव हो, उससे हम भाग्यवान् हों।

६ तं त्वा भग सर्व इज्जोहवीमि स नो भग पुर एता भवेह- उस तुझको मैं सब प्रकारसे बुलाता हूं, वह तू हमारा अगुवा बन।

७ अश्वावतीर्गोमतीर्न उषासो वीरवतीः सदमुच्छन्तु भद्राः ( ७ )- घोडों, गौओं, और पुत्रोंके साथ कल्याणकारिणी उषाएं हमारे घरोंको प्रकाशित करें।

८ घृतं दुहाना विश्वतः प्रपीनाः- घीका दोहन हो, सब प्रकार हृष्टपुष्टता हो।

( अथर्व० ८।९ )

१ माया ह जज्ञे मायया ( ५ )- कपटसे कपट बढता है।

२ त्वं हि युक्तं युयुक्षे योग्यं च ( ७ )- तू युक्त और योग्यको मिलाता है।

३ विराजमाहुः ब्रह्मणः पितरं- ब्रह्माके पिताको विराट् कहते हैं।

४ प्रजामेका जिन्वति, ऊर्जमेका, राष्ट्रमेका रक्षति देवयूनाम् ( १३ )- एक प्रजाको तृप्त करती है, एक बलका रक्षण करती है और तीसरी देवके साथ संयुक्त होनेवालोंके राष्ट्रकी रक्षा करती है।

५ एको गौः, एक एक ऋषिः, एकं धाम, एकधाशिषः, यक्षं पृथिव्यामेकवृत् एकर्तुर्नातिरिच्यते ( २६ )- एक गौ, एक ऋषि, एक स्थान, एक आशीर्वाद है, पृथिवीमें एक ही पूज्य देव है, उससे बडा कोई नहीं है।

( अथर्व० ६।३५ )

१ वैश्वानरो न ऊतये आ प्रयातु परावतः ( १ )- विश्वका नेता हमारी रक्षा करनेके लिये श्रेष्ठ स्थानसे हमारे पास आजाय।

२ वैश्वानरो न आगमदिमं यज्ञं सजूरुप, अग्निरुक्थेष्वंहसु ( २ )- स्तुति करनेके समय वह तेजस्वी विश्वसंचालक देव इस हमारे यज्ञके समीप आजाय।

( अथर्व० ७।२६ )

१ विष्णोर्नु कं प्र वोचं वीर्याणि यः पार्थिवानि विममे रजांसि ( १ )- व्यापक ईश्वरके पराक्रमोंका वर्णन करता हूं जो पृथिवी परके लोगोंका विशेष रीतिसे निर्माण करता है।

२ प्र तद् विष्णुस्तवते वीर्याणि ( २ )- पराक्रमोंके लिये व्यापक देवका स्तवन किया जाता है।

३ मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः- वह ईश्वर भयंकर सिंहके समान सर्वत्र संचार करनेवाला और गुहामें रहनेवाला है।

४ परावत आ जगम्यात् परस्याः- वह दूर स्थानसे समीप आ जाता है।

५ यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेषु अधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा ( ३ )- इसके तीन पराक्रमोंमें सब भुवन रहते हैं।

६ त्रीणि पदा विचक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः इतो धर्माणि धारयन् ( ५ )- न दबनेवाला व्यापक देव तीन पांव इस जगत्में रखता है, और यहांसे सब धर्मोंको धारण करता है।

७ तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः दिवीव चक्षुराततम् ( ७ )- उस व्यापक ईश्वरका परम पद ज्ञानी सदा देखते हैं जैसे द्युलोकमें सूर्य दीखता है।

( अथर्व० ७।८७ )

१ यो अग्नौ रुद्रः, यो अप्स्व अन्तर्य ओषधीर्वीरुध आविवेश ( १ )- जो अग्निमें, जो जलोंमें जो ओषधि वनस्पतियोंमें व्यापता है।

२ य इमा विश्वा भुवनानि चाक्लृपे तस्मै रुद्राय नमो अस्त्वग्नये- जो सब भुवनोंकी रचना करता है उस तेजस्वी रुद्रदेवके लिये प्रणाम है।

( अथर्व० ९।१०)

१ इयं वेदिः परो अन्तः पृथिव्याः (१४)- यह वेदी पृथिवीका परला अन्त है।

२ अयं यज्ञः भुवनस्य नाभिः- यह यज्ञ भुवनोंका मध्य है।

३ ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन्देवा अधि विश्वे निषेदुः (१८)- ऋचाके अक्षरमें-परम आकाशमें सब देव रहते हैं।

४ यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति, य इत् तद्विदुस्ते अमी समासते- जो यह जानता नहीं मंत्रसे क्या करेगा, परंतु जो यह जानते हैं, वे उत्तम स्थानमें बैठते हैं।

५ ऋचः पदं मात्रया कल्पयन्तः (१९)- ऋचाके पद मात्रासे समर्थ बनते हैं।

६ अर्धर्चेन चाक्लृपुर्विश्वमेजत्- आधे मंत्रसे चलनेवाले विश्वको सामर्थ्यवान करते हैं।

७ त्रिपाद् ब्रह्म पुरुरूपं वि तष्ठे तेन जीवन्ति प्रदिशश्चतस्रः- त्रिपाद् ब्रह्म अनेकरूप हो रहा है उससे चारों दिशाएं जीवित हुई हैं।

८ एकं सत्, विप्रा बहुधा वदन्ति, अग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः (२८)- एक सत् है, ज्ञानी उसका वर्णन अनेक नामोंसे करते हैं, उसीको अग्नि, यम, मातरिश्वा कहते हैं।

( अथर्व० ९।९ )

१ त्रिनाभि चक्रमजरमनर्वं यत्रेमा विश्वा भुवनाधि तस्थुः (२)- तीन नाभीवाला जरारहित नाशरहित चक्र है जिसमें सब भुवन ठहरे हुए हैं।

२ को ददर्श प्रथमं जायमानं अस्थन्वन्तं यदनस्था बिभर्ति (४)- प्रथम उत्पन्न हुएको किसने देखा, जो अस्थिवालेको अस्थिरहित धारण करता है।

३ भूम्या असुः असृग् आत्मा क्व स्वित् ? - इस मिट्टीके देहमें प्राण, रक्त और आत्मा कहांसे आया ?

४ इह ब्रवीतु य ईं अंग वेद (५)- यहां वह कहे, हे प्रिय ! जो जानता है।

५ पञ्चारे चक्रे परिवर्तमाने यस्मिन्नातस्थुर्भुवनानि विश्वा (११)- पांच आरोंवाला चक्र घूमनेपर उसमें सब भुवन रहते हैं।

६ तस्य नाक्षस्तप्यते भूरिभारः सनादेव न छिद्यते सनाभिः- उस चक्रका बहुत भारवाला अक्षदण्ड नहीं तपता, चिरकालसे केन्द्र स्थान होनेपर भी वह छिन्न भिन्न नहीं होता।

७ द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते (२०)- दो उत्तम पंखवाले पक्षी साथी मित्र एक वृक्षपर मिलकर रहते हैं।

८ तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्न्यो अभिचाकशीति- उनमेंसे एक मीठा फल खाता है, दूसरा खाता नहीं पर चमकता है।

( अथर्व० १०।७ )

१ यस्मिन्स्तब्ध्वा प्रजापतिर्लोकान्त्सर्वाँ अधारयत्, स्कंभं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः (७)- जिसमें ठहर कर प्रजापतिने सब लोकोंको धारण किया उसको सर्वाधार कहते हैं, वह अत्यंत आनन्दपूर्ण है।

२ यत्परममवमं यच्च मध्यमं प्रजापतिः ससृजे विश्वरूपम् (८)- परम, मध्यम और कनिष्ठ विश्वरूप प्रजापतिने उत्पन्न किया।

३ कियता स्कम्भः प्रविवेश तत्र यन्न प्राविशत्कियत्तद्बभूव- सर्वाधार ईश्वर उस विश्वरूपमें कितना प्रविष्ट हुआ है और जिसमें प्रविष्ट नहीं हुआ वह कितना है ?.

४ एकं यदङ्गमकृणोत्सहस्रधा कियता स्कम्भः प्र विवेश तत्र (९)- अपने एक अंगको सहस्रधा विभक्त करके उसमें सर्वाधार कितना प्रविष्ट हुआ है।

५ यत्र लोकांश्च कोशांश्चापो ब्रह्म जना विदुः, असच्च यत्र सच्चान्तः स्कंभं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः (१०)- जिसमें सब लोक और कोश रहते हैं, जिसमें जल और ब्रह्म रहता है, सत् और असत् जहां रहते हैं ऐसा लोग जानते हैं, वह आधार स्तंभ है, वही सुखदाता है।

६ यस्मिन् भूमिरन्तरिक्षं द्यौर्यस्मिन्नध्याहिता, यत्राग्निश्चन्द्रमाः सूर्यो वातस्तिष्ठन्त्यार्पिताः स्कंभं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः (१२)- जिसमें भूमि अन्तरिक्ष और द्युलोक रह रहे हैं, जिसमें अग्नि चन्द्र सूर्य रह रहे हैं, वह सर्वाधार और आनंदमय देव है।

७ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे सर्वे समाहिताः स्कंभं तं ब्रूहि (१३)- जिसके अंगमें तेतीस देव रहे हैं, वह सर्वाधार है।

८ ये पुरुषे ब्रह्म विदुस्ते विदुः परमेष्ठिनं, यो वेद परमेष्ठिनं यश्च वेद प्रजापतिं; ज्येष्ठं ये ब्राह्मणं विदुः ते स्कंभमनुसंविदुः (१७)- जो पुरुषमें ब्रह्म जानते हैं, वे परमेष्ठीको जानते हैं, जो परमेष्ठीको और प्रजापतिको जानते हैं, और जो ज्येष्ठ ब्रह्मको जानते हैं वे स्कंभको सर्वाधारको जानते हैं।

९ यस्मादृचो अपातक्षन् यजुर्यस्मादपाकषन्, सामानि यस्य लोमानि अथर्वांगिरसो मुखं स्कंभं तं ब्रूहि ( २० )- जिससे ऋचा यजु, साम, और अथर्व निकले वह सर्वाधार देव है।

१० यत्रादित्याश्च रुद्राश्च वसवश्च समाहिताः, भूतं च यत्र भव्यं च सर्वे लोकाः प्रतिष्ठिताः स्कंभं तं ब्रूहि ( २२ )- जिसमें आदित्य, रुद्र और वसु रहते हैं, भूत और भव्य जिसमें हैं, सब लोक जहां रह रहे हैं वह सर्वाधार देव है।

११ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा निधिं रक्षन्ति सर्वदा ( २३ )- तैतीस देव जिसके खजानेकी रक्षा करते हैं।

१२ यत्र देवा ब्रह्मविदो ब्रह्म ज्येष्ठमुपासते, यो वै तान् विद्यात् प्रत्यक्षं स ब्रह्मा वेदिता स्यात् ( २४ ) - जहां ब्रह्मज्ञानी ज्येष्ठ ब्रह्मकी उपासना करते हैं जो उसको प्रत्यक्ष जानता है वह ज्ञानी ब्रह्मा कहा जाता है।

१३ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे गात्रा विभेजिरे, तान् वै त्रयस्त्रिंशद्देवानेके ब्रह्मविदो विदुः ( २७ )- जिसके देहके अंग तैतीस देव बने हैं उन तैतीस देवोंको अकेले ब्रह्मज्ञानी जानते हैं।

१४ नाम नाम्ना जोहवीति पुरा सूर्यात्पुरोषसः, यदजः प्रथमं सं बभूव, स ह तत्स्वराज्यमियाय यस्मान्नान्यत्परमस्ति भूतम् ( ३१ )- सूर्योदयके और उषाके पूर्व ईश्वरका नाम लेकर जो प्रथम संघटित होता है, वह उस स्वराज्यको प्राप्त होता है, जिससे श्रेष्ठ कुछ भी नहीं है।

१५ यस्य भूमिः प्रमान्तरिक्षमुतोदरं, दिवं यश्चक्रे मूर्धानं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ( ३२ )- भूमि जिसके पांव, अन्तरिक्ष पेट और द्यु जिसने अपना सिर बनाया उस ज्येष्ठ ब्रह्मको नमस्कार है।

१६ यस्य सूर्यश्चक्षुः चन्द्रमाश्च पुनर्णवः, अग्निं यश्चक्र आस्यं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ( ३३ )- सूर्य जिसकी एक आंख, दूसरी आंख पुनः नया होनेवाला चन्द्र है, अग्नि जिसका मुख है उस श्रेष्ठ ब्रह्मको मेरा नमस्कार है।

१७ यस्य वातः प्राणापानौ चक्षुरङ्गिरसोऽभवन्। दिशो यश्चक्रे प्रज्ञानीः तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ( ३४ )- वायु जिसका प्राण और अपान, जिसके चक्षु अग्नि और दिशाएं जिसके कान हैं, उस ज्येष्ठ ब्रह्मके लिये मेरा नमस्कार है।

१८ स्कम्भो दाधार द्यावापृथिवी उभे इमे, स्कम्भो दाधारोर्वन्तरिक्षम्, स्कम्भो दाधार प्रदिशः षडुर्वीः स्कंभ इदं विश्वं भुवनमा विवेश ( ३५ )- सर्वाधार ईश्वरने द्यु पृथिवी, विशाल अन्तरिक्ष, छः दिशाएं धारण की हैं वह सब भुवनमें व्याप्त है।

१९ महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये तपसि क्रान्तं सलिलस्य पृष्ठे, तस्मिन् श्रयन्ते य उ के च देवा वृक्षस्य स्कन्धः परित इव शाखाः ( ३८ )- भुवनके मध्यमें बडा पूजनीय देव है, वह तपमें विशेष होकर जलके पृष्ठभाग पर चमकता है, जो अन्य देव हैं वे सब उसके आश्रयसे रह रहे हैं, जैसे वृक्ष और शाखाएं रहती हैं।

२० यस्मै हस्ताभ्यां पादाभ्यां वाचा श्रोत्रेण चक्षुषा, यस्मै देवाः सदा बलिं प्रयच्छन्ति, विमिते अमितं स्कंभं तं ब्रूहि ( ३९ )- जिसके लिये हाथों, पावों, वाणी, श्रोत्र चक्षुसे सब देव बलि अर्पण करते हैं वह सर्वाधार ईश्वर है।

( अथर्व० ६।३३ )

१ स नो ददातु तां रयिं उरुं पिशंगसंदृशम् ( ३ )- वह ईश्वर सुवर्णके समान उस धनको हमें देवे।

( अथर्व० ६।६१ )

१ मह्यमापो मधुमदेरयन्ताम् ( १ )- जल मेरे लिये मीठा होकर बहे।

२ मह्यं सूरो अभरज्ज्योतिषे कम्- सूर्यने मेरे लिये चारों ओर सुखमय प्रकाश किरण भर दिये हैं।

३ अहं विवेच पृथिवीमुत द्यां अहं ऋतूंरजनयं सप्त साकम् ( २ )- मैंने पृथिवी और द्युको पृथक् किया, और सात ऋतु मैंने उत्पन्न किये।

४ अहं सत्यमनृतं यद्वदामि, अहं दैवीं परि वाचं विशश्च- मैं सत्य और अनृत जो भी वाणी बोली जाती है, वह और मनुष्योंकी दैवी वाणी मैं ही सब प्रकारसे बोलता हूं।

( अथर्व० ६।३४ )

१ प्राग्नये वाचमीरय वृषभाय क्षितीनां ( १ )- सब लोकोंके महाबलवान् ईश्वरके लिये स्तुतिरूप वाणीको प्रेरित करो।

२ यो रक्षांसि निजूर्वति अग्निस्तिग्मेन शोचिषा ( २ )- जो अग्नि अपने तीक्ष्ण प्रकाशसे राक्षसोंको नष्ट करता है।

३ यः परस्याः परावतः तिरो धन्वातिरोचते ( ३ )- जो दूरसे दूरके स्थानको पार करके प्रकाशता है।

४ यो विश्वाभि विपश्यति, भुवना सं च पश्यति ( ४ )- जो सब भुवनोंको अलग देखता और मिलकर भी देखता है।

५ यो अस्य पारे रजसः शुक्रो अग्निरजायत ( ५ )- जो इस अन्तरिक्षके परे तेजस्वी अग्नि प्रकट

६ स नः पर्षदति द्विष - वह हमें शत्रुसे दूर करे और पूर्ण बनावे ।

( अथर्व० ६।१ )

१ युवा जेता ईशानः स पुरुष्टुतः ( ३ )- वह ईश्वर तरुण, विजयी, सबका स्वामी और बहुतों द्वारा प्रशंसित है।

( अथर्व० ७।४४ )

१ उभा जिग्यथुः, न पराजयेथे ( १ )- दोनों विजय करते हैं, कभी पराजित नहीं होते ।

२ न पराजिग्ये कतरश्चनैनयो - इनमेंसे एक भी कभी पराजित नहीं होता ।

३ इन्द्रश्च विष्णो यदपस्पृधेथां, त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम्- हे इन्द्र और विष्णु ! जब तुम दोनों स्पर्धावे युद्ध करते हो तब हजारों शत्रुओंको तीन प्रकारसे भगा देते हो।

( अथर्व० ७।७१ )

१ परि त्वाग्ने पुरं वयं विप्रं सहस्य धीमहि धृषद्वर्णं दिवेदिवे हन्तारं भगुरावतः ( १ )- हे बलवान् तेजस्वी देव ! परिपूर्ण ज्ञानी, शत्रुका नाश करनेवाले, विनाशकको मारनेवाले, तुझ ईश्वरकी प्रतिदिन हम सब प्रकारसे स्तुति गाते हैं ।

( अथर्व० ७।६३ )

१ पृतनाजितं सहमानमग्निं उक्थैर्हवामहे परमात्सधस्थात् ( १ )- शत्रुकी सेनाका पराभव करनेवाले, सामर्थ्यवान तेजस्वी देवको हम स्तोत्रोंसे परम स्थानसे बुलाते हैं।

२ स नः पर्षदति दुर्गाणि विश्वा क्षामद् देवोऽति दुरितान्यग्निः- वह हमें सब दुःखोंसे पार ले जावे और वह अग्नि देव सब दुराचरणोंका नाश करे ।

( अथर्व० ७।४१ )

१ तरन् विद्वान्यवरा रजांसि, इन्द्रेण सख्या शिव आ जगम्यात् ( १ )- सब नीचेके मार्गोंको पार कर, इन्द्रकी मित्रतासे कल्याणरूप बनकर, शुभ अवस्था प्राप्त करेंगे ।

( अथर्व० ७।२१ )

१ समेत विश्वे वचसा पतिं दिवः ( १ )- आप सब लोग स्तुतिसे प्रकाशलोकके स्वामीको प्राप्त करो ।

२ एको विभूरतिथिर्जनानाम्- वह ईश्वर एक सर्वव्यापक और जनोंके लिये अतिथिवत् पूज्य है ।

३ स पूर्व्यो नूतनमाविवासत्- वह सबसे प्राचीन है परन्तु सब नवीनोंमें भी बसता है ।

४ तं वर्तनिरनु वावृत एकमित्पुरु- उस एकके समीप बहुत प्रकारके मार्ग पहुंचते हैं ।

( अथर्व० ७।१४ )

१ अभि त्यं देवं सवितारं ओण्योः कविक्रतुं, अर्चामि सत्यसवं रत्नधामभि प्रियं मतिम् ( १ )- रक्षा करनेवाले, द्यु और पृथिवीके उत्पादक, जो ज्ञानी कर्म कर्ता है, सत्य प्रेरक और रत्न धारक है, उस देवकी मैं उपासना करता हूं ।

१ हिरण्यपाणिरमिमीत सुक्रतुः कृपात् स्वः (२)- सुवर्णके हाथोंवाला उत्तम कर्म करनेवाला स्वशक्तिसे प्रकाश निर्माण करता है ।

( अथर्व० ७।९ )

१ प्रपथे पथां अजनिष्ट पूषा प्रपथे दिवः प्रपथे पृथिव्याः ( १ )- सबका पोषक देव पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युके मार्गोंमें प्रकट होता है ।

१ उभे अभि प्रियतमे सधस्थे आ च परा च चरति प्रजानन्- प्रिय स्थानमें सब जानता हुआ पास और दूर सचार करता है ।

१ पूषेमा आशा अनु वेद सर्वाः सो अस्माँ अभयतमेन नेषत् ( २ )- पूषा इन सब दिशाओंको जानता है, इस कारण वह हम सबको निर्भय मार्गसे ले जायगा ।

४ स्वस्तिदा आघृणिः सर्ववीरोऽप्रयुच्छन् पुर एतु प्रजानन्- वह कल्याण करनेवाला, तेजस्वी, सब प्रकारसे वीर कभी प्रमाद न करनेवाला हमारा अगुवा होवे ।

( अथर्व १।१३ )

१ मृडया नस्तनूभ्यो मयस्तोकेभ्यस्कृधि ( २ )— हमारे शरीरोंको सुख दो और पुत्रपौत्रोंको सुख दे ।

१ विद्म ते धाम परमं गुहा यत्— तेरा स्थान परम गुहामें-बुद्धिमें है यह हम जानते हैं ।

( अथर्व २।१६ )

१ प्राणापानौ मृत्योर्मा पातं ( १ )— हे प्राण अपान ! मृत्युसे मेरी रक्षा करो ।

० सूर्य चक्षुषा मा पाहि ( २ )— हे सूर्य ! आंखसे मेरी रक्षा कर ।

३ अग्ने वैश्वानर विश्वैर्मा देवैः पाहि— हे विश्वके नेता अग्ने ! सब देवोंसे मेरी रक्षा कर ।

४ विश्वंभर विश्वेन मा भरसा पाहि— हे विश्वभर संपूर्ण पोषण शक्तिसे मेरी रक्षा कर ।

( अथर्व० ४।२ )

१ य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः ( १ )— जो आत्म शक्ति-देनेवाला और बल देनेवाला है, सब देव जिसकी आज्ञामें रहते हैं।

२ योऽस्येशे द्विपदो यश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम— जो द्विपाद और चतुष्पादोंका स्वामी है, उस सुख स्वरूप देवकी हविसे हम उपासना करते हैं।

३ यः प्राणतो निमिषतो महित्वैको राजा जगतो बभूव ( २ )— जो श्वास लेनेवाले और निमेष करनेवाले जगत्का महत्वसे एक राजा हुआ है।

४ यस्य छाया अमृतं, यस्य मृत्युः— जिसके आश्रयमें रहना अमर बनना है और जिसका आश्रय छोडना मृत्यु प्राप्त करना है।

५ यस्य द्यौरुर्वी पृथिवी च मही यस्याद उर्वंतरिक्षम्, यस्यासौ सूरो विततो महित्वा ( ४ )— जिसकी यह द्यौ बडी है, यह पृथिवी बडी विस्तृत है, अन्तरिक्ष जिसका यह लंबा चौडा है और जिसमें महिमासे सूर्य प्रकाशता है।

६ इमाश्च प्रदिशो यस्य बाहू ( ५ )— दिशाएं जिसके बाहू हैं।

७ यासु देवीष्वधिदेव आसीत् ( ६ )— जिन देवों परर एक अधिदेव हुआ है।

८ हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ( ७ )— सब भूत मात्रका एक स्वामी ऐसा हिरण्यगर्भ प्रथम उत्पन्न हुआ।

९ स दाधार पृथिवीमुत द्यां— उसने पृथिवी और द्युलोक धारण किये हैं।

( अथर्व० १०।२ )

१ ब्रह्मणा भूमिर्विहिता ब्रह्म द्यौरुत्तरा हिता, ब्रह्मेदमूर्ध्वं तिर्यक् चान्तरिक्षं व्यचो हितम् ( २५ )- ब्रह्मने भूमि रखी है, ब्रह्मने द्यौ ऊपर रखी है और ब्रह्मने ही अन्तरिक्ष ऊपर तिरछा फैलाया है।

२ मूर्धानमस्य संसीव्याथर्वा हृदयं च यत्, मस्तिष्कादूर्ध्वः प्रैरयत् पवमानोऽधि शीर्षतः (२६)- मस्तक और हृदयका अथर्वा सीवे और मस्तकके ऊपर प्राणके, ले जाय।

३ तद्वा अथर्वणः शिरः देवकोशः समुब्जितः, तत्प्राणो अभिरक्षति शिरो अन्नमथो मनः ( २७ )- यह अथर्वाका सिर सुरक्षित देवोंका खजाना है। उसका रक्षण प्राण, अन्न और मन करते हैं।

४ सर्वा दिशः पुरुष आ बभूव ( २८ )- सब दिशाओंमें पुरुष ही हुआ है।

५ पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते— ब्रह्मकी यह नगरी है, जिसमें रहनेके कारण इस आत्माको पुरुष कहते हैं।

६ यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्, तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः ( २९ )— जो अमृतसे परिपूर्ण इस ब्रह्मकी नगरीको जानता है उसको ब्रह्म और सब देव चक्षु, प्राण और प्रजा देते हैं।

७ न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा, पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ( ३० )— उसको चक्षु और प्राण जराके पूर्व नहीं छोडते, जो ब्रह्मकी नगरीको जानता है, जिस कारण आत्माको पुरुष कहते हैं।

८ अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या, तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ( ३१ )— आठ चक्र और नौ द्वारवाली यह अयोध्या नगरी है, इसमें सुवर्णका कोश है जो तेजसे घिरा स्वर्ग है।

९ तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते, तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद्वै ब्रह्मविदो विदुः (३२) उस तीन आरों और तीन आधारवाले सुवर्णके कोशमें जो आत्मवान् पूज्य देव है उसे ब्रह्मज्ञानी जानते हैं।

१० प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृतां, पुरं हिरण्मयीं ब्रह्मा विवेशापराजिताम् ( ३३ )- तेजस्वी मन हरण करनेवाली, यशसे घिरी, सुवर्णमयी पुरीमें ब्रह्म प्रविष्ट होता है।

( अथर्व० ६।८० )

१ अन्तरिक्षेण पतति विश्वा भूताचचाकशत्, शुनो दिव्यस्य यन्महस्तेना ते हविषा विधेम ( १ )- जो सब भूतोंको प्रकाशित करता है और जो अन्तरिक्षमें चलता है उस द्युलोकमें गमन करनेवाले सूर्यका जो महत्त्व है, उस हविसे हम तेरी पूजा करते हैं।

( अथर्व० ४।१४ )

१ पृष्ठात्पृथिव्या अहमन्तरिक्षमारुहं, अन्तरिक्षाद्दिवमारुहं, दिवो नाकस्य पृष्ठात्स्वर्ज्योतिरगामहम् ( ३ )— पृथिवीसे अन्तरिक्ष, अन्तरिक्षसे द्युलोक और द्युलोकसे प्रकाश ज्योतिको मैं प्राप्त हुआ हूं।

( अथर्व० ७।१ )

१ स इदं विश्वमभवत् स आभवत् ( २ )— वह यह विश्व बना है, वह सर्वत्र होता है।

( अथर्व० ७।१ )

१ त्वया तन्वा तन्वमैरयत् ( १ )— अपने शरीरसे सूक्ष्म शरीरको प्रेरित करता है।

( अथर्व० ७।१ )

१ स देवानामधिपतिर्बभूव सो अस्मासु द्रविणमा दधातु ( २ )— वह देवोंका अधिपति हुआ, वह हमें धन देवें।

१ मुग्धा देवा उत शुना यजन्त, उत गोरङ्गैः पुरुधा यजन्त ( ५ )- मूढ याजक कुत्तेके और गौके अंगोंसे यजन करते हैं।

( अथर्व० ५।१ )

१ सप्त मर्यादाः कवयस्ततक्षुस्तासामिदेकामभ्यंहुरोऽगात् ( ६ )- सात मर्यादाएं कवियोंने कहीं हैं, उनमें एकका भी उल्लंघन करनेसे पापी हो जाता है।

( अथर्व० २।११ )

१ दूष्या दूषिरसि- दोषोंको दूर करनेवाला तू ( आत्मा ) है।

२ हेत्या हेतिरसि— हथियारका हथियार तू है।

३ मेन्या मेनिरसि— वज्रका वज्र तू है।

४ स्रक्त्योऽसि प्रतिसरोऽसि— तू गतिशील, प्रगति करनेवाला है।

५ प्रत्यभिचरणोऽसि- तू दुष्टतापर हमला करनेवाला है।

६ सूरिरसि, वर्चोधा असि— तू ज्ञानी है, तू तेजस्वी है।

७ तनूपानोऽसि— तू शरीरका रक्षक है।

८ शुक्रोऽसि, भ्राजोऽसि, स्वरसि, ज्योतिरसि- तू बलवान, तेजस्वी, आत्मप्रकाश और ज्योति है।

९ आप्नुहि श्रेयांसं, अति समं क्राम— श्रेयको प्राप्त हो, और समानोंके आगे जा।

१० प्रतितमभिचर योऽस्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः- उसपर आघात कर जो हमारा द्वेष करता है और जिसका हम द्वेष करते हैं।

( अथर्व० ५।९-१० )

१ सूर्यो मे चक्षुः, वातः प्राणो, अन्तरिक्षमात्मा, पृथिवी शरीरम् ( ७ )- सूर्य मेरा आंख, वायु प्राण, अन्तरिक्ष आत्मा और पृथिवी शरीर है।

१ अस्तृतो नामाऽहं अयमस्मि— अमर नामवाला मैं हूं।

२ स आत्मानं निदधे द्यावापृथिवीभ्यां गोपीथाय— वह मैं आत्माको द्यु और पृथिवीद्वारा सुरक्षित होनेके लिये रखता हूं।

४ बृहता मन उपह्वये, मातरिश्वना प्राणापानौ, सूर्याच्चक्षुः, अन्तरिक्षाच्छ्रोत्रं, पृथिव्याः शरीरं, सरस्वत्या वाचं उपह्वयामहे मनोयुजा ( ८ )- ज्ञानके साथ मन, वायुसे प्राण अपान, सूर्यसे आंख, अन्तरिक्षसे कान, पृथिवीसे शरीर, सरस्वतीसे वाणीको मनके संयोगसे प्राप्त करता हूं।

( अथर्व० २।३४ )

१ ये बध्यमानमनु दीध्यानाः अन्वैक्षन्त मनसा चक्षुषा च अग्निष्टानग्रे प्रमुमोक्तु देवो विश्वकर्मा प्रजया संरराणः ( ३ )- जो प्रकाशमान् बंधे हुएको मनसे और आंखसे देखते हैं, जगत्कर्ता प्रजाके साथ रहनेवाला देव उनको प्रथम मुक्त करे।

( अथर्व० ७।८३ )

१ उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं वि मध्यमं श्रथाय ( ३ )- हे वरुण! हमसे श्रेष्ठ मध्यम और कनिष्ठ पाशोंको ढीला कर।

२ अधा वयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम- हे आदित्य! तेरे व्रतमें रहते हुए हम स्वतंत्रताके लिये निष्पाप होकर रहें।

( अथर्व० ३।११३ )

१ विद्धि पूर्तस्य नो राजन् स देव सुमना भव ( ५ )- हे राजन्! हमारे पूर्णताका मार्ग जान और हे देव! तू उत्तम मनवाला हो।

( अथर्व० ७।१०६ )

१ ततः पाहि त्वं नः प्रचेतः शुभे सखिभ्यो अमृतत्वमस्तु नः ( १ )- वहांसे तू उत्तम ज्ञानी हमारी रक्षा कर, हमारे मित्रोंको कल्याण प्राप्त हो और हमें अमरत्व प्राप्त हो।

( अथर्व० १३।१ )

१ सं ते राष्ट्रमनक्तु पयसा घृतेन ( ८ )- तेरा राष्ट्र दूध और घीसे भरपूर रहे।

१ विशि राष्ट्रे जागृहि- प्रजामें तथा राष्ट्रमें जाग्रत रहो।

१ गोपोषं च मे वीरपोषं च धेहि ( १२ )- मेरे राज्यमें गौओंका तथा वीरोंका पोषण हो।

४ इदं राष्ट्रमकरः सूनृतावत् (२०)- यह राष्ट्र आनन्दपूर्ण कर।

५ तया धाजान् विश्वरूपां जयेम, तया विश्वाः पृतना अभिष्याम (२२)- उससे अनेक विध अन्न या बल प्राप्त करें, और सब शत्रु सेनाओंका पराभव करें।

६ दिवं च रोह, पृथिवीं च रोह, राष्ट्रं च रोह, द्रविणं च रोह, प्रजां च रोह, अमृतं च रोह (३४)- द्यु, पृथिवी, राष्ट्र, धन, प्रजा, अमरत्वको तू प्राप्त हो।

७ राष्ट्रं दधातु सुमनस्यमानः (३५)- उत्तम मनसे राष्ट्रको धारण करे।

(अथर्व० १३।४-६)

१ स एव एकवृदेक एव (१२)- वह यह एकमात्र व्यापक देव एक है।

२ एते अस्मिन् देवा एकवृतो भवन्ति (१३)- ये सब देव इसमें एकरूप होते हैं।

३ कीर्तिश्च यशश्चाम्भश्च नभश्च ब्राह्मणवर्चसं चान्नं चान्नाद्यं च य एतमेकवृतं वेद (१४)- जो इस देवको व्यापक जानता है उसको कीर्ति, यश, देव, जल, स्थान, ज्ञान, अन्न आदि मिलता है।

४ न द्वितीयो न तृतीयश्चतुर्थो नाप्युच्यते (१६)- वह दूसरा, तीसरा चौथा नहीं कहा जाता।

५ ब्रह्म च तपश्च कीर्तिश्च यशश्चाम्भश्च नभश्च ब्राह्मणवर्चसं चान्नं चान्नाद्यं च भूतं च भव्यं च श्रद्धा च रुचिश्च स्वर्गश्च स्वधा च य एतं देवमेकवृतं वेद (२२-२३)- ज्ञान, तप, कीर्ति, यश, स्थान, जल ब्राह्मतेज, अन्न, भूत, भविष्य, श्रद्धा, तेज, स्वर्ग, स्वधा यह सब उसको मिलता है जो इस देवको सर्वव्यापक जानता है।

(अथर्व० १५।१-२)

१ सोऽवर्धत, स महानभवत्, स महादेवोऽभवत् (४)- वह बढने लगा, वह बडा हुआ, वह महादेव हुआ।

२ स देवानामीशां पर्यैत् स ईशानोऽभवत् (५)- वह ईशोंके ऊपर हुआ, वह ईशान हुआ।

३ ऋचः प्राञ्चस्तन्तवो यजूंषि तिर्यञ्चः (६)- वेद आस्तरणं ब्रह्मोपबर्हणम् (७)- साम आसादः उद्गीथ अपश्रयः (८)- तां आसंदीं प्राप्य आरोहत् (९)- ऋचाएं वस्त्रके लंबे धागे, यजु तिरछे धागे, वेद बिछौना, ब्रह्मज्ञान ओढनेका वस्त्र था, साम गद्देला और उद्गीथ तकिया था। उस चौकीपर व्रती चढकर बैठा।

*

(अथर्व० १५।३)

१ स विशोऽनु व्यचलत्, तं सभा च समितिश्च सेना च सुरा चानुव्यचलन् (१)- वह प्रजाके अनुकूल चला, तब उसको सभा और समिति, सेना और धनकोश अनुकूल हुए।

(अथर्व० १६।२)

१ मधुमती स्थ, मधुमतीं वाचमुदेयम् (२)- तू मीठी है, मैं मीठी वाणी बोलूंगा।

२ नाभिरहं रयीणां, नाभिः समानानां भूयासं (१)- मैं धनोंका मध्य और समानोंका मध्य होऊंगा।

४ मा मां प्राणो हासीन्मो अपानोऽवहाय परागात्- मुझे प्राण न छोडे न अपान छोडकर दूर जाय।

५ प्राणापानौ मा हासिष्टं, मा जने प्रमेषि- प्राण अपान मुझे न छोडें, लोगोंमें मैं घातक न होऊं।

६ अजैष्म, अद्यासनाम, अद्य भूमानागसो वयम्- आज हम जीतते हैं, आज प्राप्त करते हैं, आज हम निष्पाप बनते हैं।

७ जितमस्माकं, उद्भिन्नमस्माकं, ऋतमस्माकं, तेजोऽस्माकं, ब्रह्मास्माकं, स्वरस्माकं, यज्ञोऽस्माकं, पशवोऽस्माकं, प्रजाऽस्माकं, वीरा अस्माकं- विजय, उदय, ऋत, तेज, ज्ञान, आत्मप्रकाश, यज्ञ, प्रजा, वीर हमारे हों।

८ अस्पर्धां विश्वा पृतना अरातीः- शत्रु सेनाका पराजय किया है।

९ पूषा मा धात् सुकृतस्य लोके- पोषक देव पुण्य लोकमें मुझे रखे।

१० वसुमान् भूयासं, वसु मयि धेहि- मैं धनवान् होऊं, मुझे धन दे।

## सुभाषितोंका उपयोग

यहां 'ब्रह्मज्ञान' प्रकरणके कुछ स्पष्ट अर्थवाले सुभाषित दिये हैं। जिनका अर्थ गूढ है ऐसे इससे भी अधिक सुभाषित हैं, वे यहां दिये नहीं हैं। पाठक जब बारंबार मंत्रोंका मनन करेंगे, तब समय वे गूढ सुभाषित स्वयं पाठकोंके सामने आ सकेंगे।

मंत्रका सार सुभाषित है, 'मंत्रः मननात्' मंत्र मनन करनेकी शब्द योजना है। मन जो अपनेमें विचार उत्पन्न रखता है वैसा मनुष्य बनता है। मनुष्यका मन उन्नतिको ओर जानेका ही विचार करे, कभी अवनतिके विचार मनमें न रखे, यह मनुष्यको करनेका अत्यावश्यक अनुष्ठान है। मनुष्यको उन्नतिका यह वेदोक्त मार्ग है। इसलिये सुभाषितोंका मनन मनुष्योंके

विशेष कर करना चाहिये। हरएक मंत्र कुछ न कुछ सुविचार मनुष्यको देता ही रहता है। उसका उपयोग मनुष्य किस तरह करता है यही देखना चाहिये।

मनुष्योंमें चार प्रवृत्तियाँ रहती हैं, (१) कईयोंमें ज्ञान संवर्धनकी प्रवृत्ति है, यह ब्राह्म प्रवृति है। (२) कईयोंमें बलसे कार्य करनेकी प्रवृत्ति है वह क्षात्र प्रवृत्ति है, (३) तीसरी प्रवृत्ति धन कमानेकी है, यह वैश्य प्रवृत्ति है और (४) चौथी कर्म प्रवृत्ति है यह शूद्र प्रवृत्ति है। इन निसर्गसे चली हुई प्रवृत्तियोंको सत्प्रवृत्त करना और उनके द्वारा मानवोंकी उन्नति करना वेदमंत्रोंका उद्देश रहता है। सुभाषित इस दृष्टिसे महत्वके हैं। हरएक सुभाषित हरएक मानवके लिये उपयोगी है ऐसा नहीं समझना चाहिये। वैश्य प्रवृत्तिका मंत्र ब्राह्म प्रवृत्तिवालेको उतनी सहायता नहीं कर सकेगा जैसी वह वैश्य प्रवृत्तिके मनुष्यकी सहायता करेगा। इसी तरह अन्य प्रवृत्तियोंके विषयमें जानना चाहिये और मननके लिये अपनी प्रवृत्ति देखकर अपनी उन्नति किस मंत्रसे हो सकती है इसका निश्चय करके अपनी उन्नति करनेवाला मंत्र मननके लिये लेना चाहिये।

मंत्रका मनन करनेसे ही लाभ होता है। मननका '**तज्जपस्तदर्थ-भावनं**' यह अर्थ है। मंत्रका जप करना हो तो मन्त्रका अर्थ मनमें कुछ समयतक रखना आवश्यक है। मंत्रके अर्थकी भावनासे मन भरपूर भर देना चाहिये। विपरीत विचार मनमें न आया और मंत्रकी ही भावना मनमें अविचलित रही, तो मंत्रकी सफलता मिलनेमें देरी नहीं लगेगी। बीच बीचमें मन चंचल होता रहा, विपरीत भाव मनमें आते रहे, मन अस्थिर होता रहा तो मंत्रका फल मिलना कठिन हो जाता है।

'**मन एव मनुष्याणां कारणं बन्ध-मोक्षयो**' मन ही मनुष्यके बन्धन और मोक्षका हेतु है ऐसा जो कहा है वह नितान्त सत्य है।

इस रीतिसे मन स्थिर करनेका अनुष्ठान प्रथम करना चाहिये। यम नियमसे अपना व्यक्तिगत तथा सार्वजनिक आचार व्यवहार शुद्ध करना, आसनसे शरीरको स्थिर करना, प्राणायामसे श्वास और उच्छ्वासकी गतिको स्थिर करना, प्रत्याहारसे कछुआ जैसे अंग अपने अन्दर सिकोडता है, वैसे विषयोंसे अपने इन्द्रियोंको अपने अन्दर सिकोडना, स्वाभाविक इंद्रिय प्रवृत्तिको रोककर संयमकी प्रवृत्ति बढानी चाहिये। प्राण स्थिर हुआ तो मन स्थिर होने लगता है। इस तरह ध्यानकी पूर्व तैयारी करके मनको किसी आलंबनपर स्थिर रखना चाहिये। मन इस तरह स्थिर होने लगा तो उसको मंत्रके अर्थकी भावनासे भर देना चाहिये। मनमें दूसरा विचार न रहे, केवल मंत्रका भाव ही मनमें भरा रहे, तो मन बलवान् हो जाता है और मंत्रके भावनाका बल मनमें रहने लगता है। यही होना इष्ट है।

'मैं निर्बल हूं, संपूर्ण जगत् नश्वर है, विश्व दुःखदायी है, मनुष्यका जीवन असार है', इस तरहके विचार अवैदिक हैं। वे आजकल चारों ओर फैले हैं। इनको दूर करके उनके स्थान पर वैदिक मंत्रके भाव लाने चाहिये। मन वेदमंत्रके अर्थकी भावनासे भरपूर भर देना चाहिये।

उदाहरणार्थ देखिये—

**द्यौ सद्म पार्थिवं रजः**— द्युलोक पृथिवी और अन्तरिक्ष यह परमेश्वरका एक घर है।

**स हि दिवः स पृथिव्या ऋतस्था**— वह ईश्वर द्युलोक और पृथिवीपर सत्य नियम चलाता है।

**इन्द्रस्य गृहोऽसि**— तू इन्द्रका घर है।

**महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये**— भुवनोंके मध्यमें वह बडा पूज्य देव है।

**स विद्वान् ज्येष्ठं मन्यते**— वह विद्वान् श्रेष्ठ ब्रह्मका मनन करता है।

**अन्ति सन्तं न पश्यति**— पास होनेपर भी वह प्रभु दीखता नहीं।

**सन्नुच्छिष्टे असंश्चोभौ**— सत् असत् दोनों उच्छिष्टमें है।

**वेनस्तत् पश्यत्परमं गुहा यत्**— जो गुहामें है उसको ज्ञानी जानता है।

**स्तुहि देवं सवितारं**— सबके उत्पादक देवकी स्तुति कर।

**मा नो विदद्भिभा**— पराभव हमारे पास न आवे।

**यो विश्वजित् विश्वभृत्**— जो विश्वमें विजयी, विश्वका पोषक है।

**तदिदास भुवनेषु ज्येष्ठम्**— वह भुवनोंमें श्रेष्ठ ब्रह्म है।

**त्वं ता विश्वा भुवनानि वेत्थ**— तू उन भुवनोंको जानता है।

**ये पुरुषे ब्रह्म विदुः ते विदुः परमेष्ठिनं**— जो पुरुषमें ब्रह्म जानते हैं वे परमेष्ठीको जानते हैं।

**एको राजा जगतो बभूव**— प्रभु जगतका एक राजा है।

**सर्वा दिशः पुरुष आ बभूव**— सब दिशाओंमें पुरुष भरा है।

समान रहें। किसीके साथ झगडा न करें। सब विश्व एक घर है, सब भाई भाई हैं। ऐसा मानकर परस्पर सहायता करें, परस्पर प्रेम करें, परस्पर एकता रखें और एकभाव बढावें। विश्व शान्तिके लिये इस मंत्र भागसे कितना सुगम मार्ग हो सकता है देखें। परस्पर सब देश विभिन्न है, प्रत्येकका हित भिन्न है ऐसा माननेकी अपेक्षा यदि सब देशके लोग एक घरके भाई भाई हैं, ऐसा मानेंगे, तो आचरणमें कितना इष्ट परिणाम होगा। इसका विचार पाठक करें और सुभाषितोंको अपने जीवनमें ढालनेका यत्न करें।

**तस्य स्पशो न निमिषन्ति भूर्णयः।**

अथर्व ५।६।३

'ईश्वरके पकडनेवाले पाश कभी अपनी आखें मूंदते नहीं।' उनके दूत आंखें न मूंदते हुए सदा आंखें खोलकर सबके आचरण परखते रहते हैं। इसलिये कोई उनको ठग नहीं सकता। वे सबकी परीक्षा यथायोग्य रीतिसे करते रहते हैं। ऐसा मानकर न चूकते हुए अपना आचरण परिशुद्ध करनेका यत्न मनुष्यको करना चाहिये।

**इन्द्रस्य गृहोऽसि।** अथर्व ५।६।११

'तू इन्द्रका घर है।' तेरे शरीरमें इन्द्र रहता है, इस कारण सब इन्द्रियोंको 'इन्द्र शक्तिके स्थान' कहा है। आंख नाक कान ये सब इंद्रियां हैं अर्थात् ये इन्द्रकी शक्तियां हैं। मेरे अन्दर इन्द्र है, मैं भी आत्मारूपसे इन्द्र ही हूं। मैंने देखनेके लिये आंख, सुननेके लिये कान, और बोलनेके लिये मुख बनाया है। हाथ पांव मेरे कार्य करनेके लिये हैं। मैं इन इन्द्रियोंको अपनी आत्माकी उन्नतिके लिये योग्य कार्यमें लगाऊं। किसी कारण अवनतिके कार्यमें मैं इनका प्रयोग नहीं करूं।

**स नः पिता जनिता स उत बन्धुः।**

अथर्व २।१।३

'वह प्रभु हमारा पिता, जनक और भाई है।' वह सब स्थानपर रहकर हमारा रक्षण पालन पोषण करता है। ऐसा जानकर उसको अपने चारों ओर उपस्थित जानकर अपने आपको सुरक्षित अनुभव करना और निर्भय होकर रहना चाहिये।

वेदमें इतने सुभाषित हैं कि उनका यथोचित गुणगान नहीं हो सकता। मनुष्यको अपनी उन्नतिके लिये थोडेसे सुभाषित अपनाने चाहिये। मनुष्य इनमेंसे अपने लिये योग्य सुभाषित पसंद करे और अपना मन उनसे भरपूर भर दे और अपने कल्याणका साधन करे।

यह ब्रह्मज्ञान प्रकरण इस विषयमें सबका सहायक हो यही इच्छा है।

# ब्रह्मविद्या--प्रकरणान्तर्गत

## कांड--सूक्त--विषय--मंत्रसंख्या--ऋषि और देवताओंकी सूची

| काण्ड | सूक्त | विषय | मन्त्रसंख्या | ऋषि | देवता | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | १ | ब्रह्मविद्या | ७ | वेन | बृहस्पति, आदित्य | २१ |
| ५ | ६ | ब्रह्म-प्राप्तिका मार्ग | १४ | अथर्वा | सोमारुद्रौ | २८ |
| १० | ८ | ज्येष्ठ ब्रह्मका वर्णन | ४४ | कुत्सः | आत्मा | ३६ |
| ११ | ७ | उच्छिष्ट ब्रह्मसूक्त | २७ | अथर्वा | अध्यात्म, उच्छिष्ट | ४३ |
| ७ | ६६ [६८] | ब्रह्म | १ | ब्रह्मा | ब्रह्म | ४९ |
| २ | १ | गुह्य अध्यात्म-विद्या | ५ | वेनः | ब्रह्म, आत्मा | ४९ |
| २ | २ | एक पूजनीय ईश्वर | ५ | मातृनामा | गन्धर्वाप्सरसः | ५८ |
| १ | ३२ | जीवन-रसका महासागर | ४ | ब्रह्मा | द्यावापृथिवी | ६७ |
| ६ | १ | अमृतदाता ईश्वर | ३ | अथर्वा | सविता | ६९ |
| ७ | ४० [४१] | अमृत रसवाला देव | २ | प्रस्कण्वः | सरस्वान् | ७१ |
| १ | १० | महान् शासक | ४ | अथर्वा | सोमः | ७० |
| ६ | ३६ | जगत्का एक सम्राट् | ३ | अथर्वा स्वस्त्ययनकाम | अग्नि | ७४ |
| ७ | १४ | प्रजापालक | १ | ब्रह्मा | सविता | ७५ |
| ७ | १५ [१६] | व्यापक और श्रेष्ठ देव | १ | मेधातिथिः | सविता | ७६ |
| ४ | ११ | विश्वशकटका चालक | १२ | मृगवगिरा | अनुड्वान्, इन्द्र | ७७ |
| ४ | १६ | सर्वसाक्षी प्रभु | ९ | ब्रह्मा | वरुणः । सत्यानृतान्वीक्षणम् | ८४ |
| ५ | २ | भुवनोंमें ज्येष्ठ देव | ९ | बृहद्दिवो अथर्वा | वरुणः | ८७ |
| ५ | ११ | श्रेष्ठ देव | ११ | अथर्वा | वरुण | ९७ |
| ३ | १६ | प्रातःकाल भगवान्की प्रार्थना | ७ | अथर्वा | बृहस्पतिः, बहुदेवत्यम् | १०३ |
| ८ | ९ | एक ही उपास्य देव | २६ | अथर्वा, कश्यपः सर्वे वा ऋषयः | विराट् | १०९ |
| ६ | ३५ | विश्वका सञ्चालक देव | ३ | कौशिक | वैश्वानर | ११२ |
| ७ | २६ [२७] | सर्वव्यापक ईश्वर | ८ | मेधातिथि | विष्णुः | १२१ |
| ७ | ८७ [९१] | व्यापक देव | १ | अथर्वा | रुद्रः | १२७ |
| ९ | १० | एक आत्माके अनेक नाम | २८ | ब्रह्मा | गौ, विराट्, अध्यात्मम् | १३५ |
| ९ | ९ | एक वृक्षपर दो सुपर्ण | २२ | ब्रह्मा | काम, अध्यात्मं, आदित्य | १४१ |
| १० | ७ | सर्वाधारका वर्णन | ४४ | अथर्वा | स्कंभ आत्मा वा | १५३ |
| ६ | ३३ | ईश्वरका प्रचण्ड सामर्थ्य | ३ | जाटिकायनः | इन्द्र | १५४ |
| ६ | ६१ | परमेश्वरकी महिमा | ३ | अथर्वा | रुद्र | १६४ |
| ६ | ३४ | तेजस्वी ईश्वर | ५ | चातन | अग्नि | १६५ |
| ६ | २ | विजयी इन्द्र | ३ | अथर्वा | सोम, वनस्पति | १६६ |

| काण्ड | सूक्त | विषय | मंत्रसंख्या | ऋषि | देवता | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ | ४४ [४५] | विजयी देव | १ | प्रस्कण्वः | इन्द्रः विष्णुः | १६७ |
| ७ | ७१ [७४] | प्रभुका ध्यान | १ | अथर्वा | अग्निः | १६७ |
| ७ | ६३ [६५] | बचानेवाला देव | १ | मारीचः कश्यपः | जातवेदाः | १६८ |
| ७ | ४१ [४२] | मनुष्योंका निरीक्षक देव | २ | प्रस्कण्वः | श्येनः | १६८ |
| ७ | ११ [१२] | आत्माकी उपासना | १ | ब्रह्मा | आत्मा | १६९ |
| ७ | १४ [१५] | उपासना | ४ | अथर्वा | सविता | १७० |
| ७ | १५ [१६] | सबका उपासक देव | १ | भृगुः | सविता | १७१ |
| ६ | १२ [१३] | आत्माका प्रकाश | २ | ब्रह्मा | अन्नः | १७१ |
| ७ | ९ [१०] | ईश्वरकी भक्ति | ४ | उपरिबभ्रवः | पूषा | १७१ |
| १ | १३ | अन्तर्यामी ईश्वरको नमन | ४ | भृग्वङ्गिराः | विद्युत् | १७३ |
| २ | १६ | विश्वंभरकी भक्ति | ५ | ब्रह्मा | प्राणः, अपानः, आयुः | १७६ |
| ४ | २ | किस देवताकी उपासना करें | ८ | वेनः | आत्मा | १७७ |
| १० | २ | केन-सूक्त | ३३ | नारायणः | पार्ष्णि सूक्तम्, पुरुषः, ब्रह्म-प्रकाशनम् | १८१ |
| ६ | ८० | आत्मसमर्पणसे ईश्वरकी पूजा | ३ | अथर्वा | चन्द्रमाः | १९१ |
| ४ | १४ | आत्मज्योतिका मार्ग | ९ | भृगुः | आज्यं, अग्निः | १९९ |
| ७ | १ | आत्मोन्नतिका साधन | २ | अथर्वा 'ब्रह्मवर्चस्कामः' | आत्मा | २०६ |
| ७ | २ | जीवात्माका वर्णन | १ | अथर्वा 'ब्रह्मवर्चस्कामः' | आत्मा | २०९ |
| ७ | ३ | आत्माका परमात्मामें प्रवेश | १ | अथर्वा | आत्मा | २११ |
| ७ | ४ | प्राणका साधन | १ | अथर्वा | वायुः | २१२ |
| ७ | ५ | आत्मयज्ञ | ५ | अथर्वा | आत्मा | २१३ |
| ५ | १ | आत्मोन्नतिकी विद्या | ९ | बृहद्दिवोऽथर्वा | वरुणः | २१७ |
| ७ | ६७ [६९] | आत्मा | १ | ब्रह्मा | आत्मा | २२७ |
| २ | ११ | आत्माके गुण | ५ | शुक्रः | कृत्यादूषणम् | २२७ |
| ४ | २० | दिव्यदृष्टि | ९ | मातृनामा | मातृनामा | २३० |
| ५ | ८-९ | आत्मिक बल | ८ | ब्रह्मा | वास्तोष्पतिः | २३३ |
| ५ | १० | आत्मिक बल | ८ | ब्रह्मा | वास्तोष्पतिः | २३५ |
| २ | ३४ | मुक्तिका सीधा मार्ग | ५ | अथर्वा | पशुपतिः | २३८ |
| ७ | ८३ [८८] | मुक्ति | ४ | शुनःशेपः | वरुणः | २४३ |
| ६ | १२३ | मुक्ति | ५ | भृगुः | विश्वेदेवाः | २४५ |
| ६ | १११ | मुक्तिका अधिकारी | ४ | अथर्वा | अग्निः | २४६ |
| ७ | १०६ [१११] | अमृतत्वकी प्राप्ति | १ | अथर्वा | जातवेदा वरुणश्च | २४८ |
| ७ | १०५ [११०] | दिव्य वचन | १ | अथर्वा | विश्वेदेवाः | २४९ |
| ७ | १०२ [१०७] | उच्च बनकर रहना | १ | प्रजापतिः | मंत्रोक्ताः, नाना देवताः | २४९ |
| १३ | १ | अध्यात्म-प्रकरण | ६० | ब्रह्मा | अध्यात्मं, रोहितादित्यदैवतं | २५० |
| १३ | २ | अध्यात्म-प्रकरण | ४६ | ब्रह्मा | अध्यात्मं, रोहितादित्यदैवतं | २६१ |
| १३ | ३ | अध्यात्म-प्रकरण | २६ | ब्रह्मा | अध्यात्मं, रोहितादित्यदैवतं | २७१ |

| काण्ड | सूक्त | विषय | मन्त्रसंख्या | ऋषि | देवता | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ | ४ | अध्यात्म-प्रकरण | ५६ | ब्रह्मा | अध्यात्म, रोहितादित्यदैवत्यं | २७६ |
| १५ | १ (पर्याय १) | अध्यात्म-प्रकरण | ८ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य: | २८९ |
| १५ | १ (२) | अध्यात्म-प्रकरण | २८ | अथर्वा | अध्यात्मं, मात्य | २९० |
| १५ | १ (३) | अध्यात्म-प्रकरण | ११ | अथर्वा | अध्यात्मं, मात्य: | २९० |
| १५ | १ (४) | अध्यात्म-प्रकरण | १८ | अथर्वा | अध्यात्मं, मात्य: | २९३ |
| १५ | १ (५) | अध्यात्म-प्रकरण | १६ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य: | २९५ |
| १५ | १ (६) | अध्यात्म-प्रकरण | २६ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य. | २९६ |
| १५ | १ (७) | अध्यात्म-प्रकरण | ५ | अथर्वा | अध्यात्मं, मात्य | २९८ |
| १५ | १ (८) | अध्यात्म-प्रकरण | ३ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य | २९९ |
| १५ | १ (९) | अध्यात्म-प्रकरण | ३ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य | २९९ |
| १५ | १ (१०) | अध्यात्म-प्रकरण | ११ | अथर्वा | अध्यात्मं, मात्य | ३०० |
| १५ | १ (११) | अध्यात्म-प्रकरण | ११ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य: | ३०१ |
| १५ | १ (१२) | अध्यात्म-प्रकरण | ११ | अथर्वा | अध्यात्मं, मात्य | ३०० |
| १५ | १ (१३) | अध्यात्म-प्रकरण | १४ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य: | ३०२ |
| १५ | १ (१४) | अध्यात्म-प्रकरण | २४ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य | ३०३ |
| १५ | १ (१५) | अध्यात्म-प्रकरण | ९ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य | ३०५ |
| १५ | १ (१६) | अध्यात्म-प्रकरण | ७ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य | ३०५ |
| १५ | १ (१७) | अध्यात्म-प्रकरण | १० | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य | ३०६ |
| १५ | १ (१८) | अध्यात्म-प्रकरण | ५ | अथर्वा | अध्यात्म, मात्य: | ३०६ |
| १९ | १ | जातवेदाः | ४ | अथर्वाङ्गिरा | अग्निः | ३१२ |
| १९ | ५ | जगत्‌का राजा | १ | अथर्वाङ्गिरा | इन्द्र | ३१३ |
| १९ | ६ | जगत्‌का मूल पुरुष | १६ | नारायण | पुरुष | ३१३ |
| १९ | ४३ | ब्रह्मा | ८ | ब्रह्मा | ब्रह्म, बहवो देवता. | ३१६ |
| १९ | ५१ | आत्मा | २ | ब्रह्मा | आत्मा, सविता च | ३१८ |
| १९ | ७१ | परमात्मा | १ | भृग्वङ्गिरा ब्रह्मा | परमात्मा, देवाश्च | ३१८ |
| १६ | १ (पर्याय १) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | १३ | अथर्वा | प्रजापतिः | ३१९ |
| १६ | १ (२) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | ६ | अथर्वा | प्रजापतिः | ३२० |
| १६ | १ (३) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | ६ | अथर्वा | प्रजापति | ३२० |
| १६ | १ (४) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | ७ | अथर्वा | प्रजापति | ३२१ |
| १६ | १ (५) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | १० | अथर्वा | प्रजापति | ३२२ |
| १६ | १ (६) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | ११ | अथर्वा | प्रजापतिः | ३२२ |
| १६ | १ (७) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | १३ | अथर्वा | प्रजापति | ३२३ |
| १६ | १ (८) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | १३ | अथर्वा | प्रजापति | ३२४ |
| १६ | १ (९) | दुःखमोचन और विजयप्राप्ति | ४ | अथर्वा | प्रजापति | ३२६ |

# ब्रह्मविद्या-प्रकरणकी विषयानुक्रमणिका

# काण्डक्रमानुसार सूक्तोंकी अनुक्रमणिका

| काण्ड | सूक्त | मंत्र | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| १ | १३ | ४ | १७३ |
| | १० | ४ | ७२ |
| | १२ | ४ | ६६ |
| २ | १ | ५ | ४९ |
| | २ | ५ | ५८ |
| | ११ | ५ | २२७ |
| | १६ | ५ | १७६ |
| | ३४ | ५ | २३८ |
| ३ | १६ | ७ | १०३ |
| ४ | १ | ७ | २३ |
| | २ | ८ | १७७ |
| | ११ | १२ | ७७ |
| | १४ | ९ | १९९ |
| | १६ | ९ | ८४ |
| | २० | ९ | २३० |
| ५ | १ | ९ | २१७ |
| | २ | ९ | ८७ |
| | ६ | १४ | ९८ |
| | ९ | ८ | २३३ |
| | १० | ८ | २३४ |
| | ११ | ११ | ९७ |
| ६ | १ | ३ | ६९ |
| | २ | ३ | १६६ |
| | ३३ | ३ | १६४ |
| | ३४ | ५ | १६५ |
| | ३५ | ३ | १९९ |
| | ३६ | ३ | ७४ |
| ६ | ६१ | ३ | १६१ |
| | ८० | ३ | १९८ |
| | १११ | ४ | २४६ |
| | १२३ | ५ | २४५ |
| ७ | १ | २ | २०६ |
| | २ | १ | २०९ |
| | ३ | १ | २११ |
| | ४ | १ | २१२ |
| | ५ | ५ | २१३ |
| | ९ | ४ | १७२ |
| | १३ | ४ | १७० |
| | १५ | १ | १७१ |
| | २१ | १ | १६९ |
| | २२ | २ | १७१ |
| | २४ (२५) | १ | ७१ |
| | २५ (२६) | २ | ७६ |
| | २६ | ८ | १०२ |
| | ४० (४१) | २ | ७२ |
| | ४१ | २ | १६८ |
| | ४४ | १ | १६७ |
| | ६३ | १ | १६८ |
| | ६६ (६८) | १ | ६९ |
| | ६७ | १ | २०७ |
| | ७१ | १ | १६७ |
| | ८३ | ४ | २४३ |
| | ८७ | १ | २०४ |
| | १०७ | १ | २४९ |

| काण्ड | सूक्त | मंत्र | पृष्ठ | काण्ड | सूक्त | मंत्र | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ | १०५ | १ | २४९ | १५ | ११ | ११ | ३०० |
| | १०६ | १ | २४८ | | १२ | ११ | ३०१ |
| ८ | १ | १६ | १०९ | | १३ | १४ | ३०२ |
| ९ | ९ | ११ | १४१ | | १४ | २४ | ३०३ |
| | १० | १८ | १२५ | | १५ | ९ | ३०५ |
| १० | २ | ३३ | १८१ | | १६ | ७ | ३०५ |
| | ७ | ४४ | १५६ | | १७ | १७ | ३०६ |
| | ८ | ४४ | ३६ | | १८ | ५ | ३०६ |
| ११ | ७ | २७ | ४३ | १६ | १ | १३ | ३०९ |
| १२ | १ | ६० | २५० | | २ | ६ | ३१० |
| | २ | ४६ | २६१ | | ३ | ६ | ३१० |
| | ३ | १६ | २७१ | | ४ | ७ | ३११ |
| | ४-९ | ५६ | २७६ | | ५ | १० | ३११ |
| १५ | १ | ८ | २८९ | | ६ | ११ | ३१२ |
| | २ | १८ | २९० | | ७ | १३ | ३१३ |
| | ३ | ११ | २९२ | | ८ | ३३ (२७) | ३१४ |
| | ४ | १८ | २९३ | | ९ | ४ | ३१६ |
| | ५ | १३ | २९५ | १९ | ३ | ४ | ३१२ |
| | ६ | २३ | २९६ | | ५ | १ | ६१३ |
| | ७ | ५ | २९८ | | ६ | १६ | ३१३ |
| | ८ | ३ | २९९ | | ४३ | ८ | ३१६ |
| | ९ | ३ | २९९ | | ५१ | २ | ३१८ |
| | १० | ११ | २९९ | | ७१ | १ | ३१८ |



## ब्रह्मविद्या–प्रकरणान्तर्गत मन्त्रोंकी

# व र्णा नु क्र म सू ची